हे राजन्, संसार में तृष्णारूपी समुद्र का पार कोई नहीं पा सका, और फिर स्वदेह में यौवन के गलित हो जाने पर अनुरागयुक्त रह कर बहुत-से धन से भी क्या प्रयोजन ? सो जब तक वृद्धावस्था बार-बार आक्रमण करके खिले कमल-समान नयनों से बिलोकने वाली हमारी प्रेयसियों के रूप का लोप नहीं कर देती, तब तक झटपट घर पहुँच जाते हैं।

उपरिघनं घनपटलं तिर्यग्गिरयोऽपि नर्तितमयूराः।
क्षितिरपि कन्दलधवला दृष्टिं पथिकः क्व यापयतु॥ १८॥

घिरे घन घोर हैं ऊपर, खड़े गिरि दाहिने-बाँये,
कि जिन पर नृत्य करते मोर हैं मदमत्त, मनभाये,
धरा को शुभ्र करते दूब के अंकुर नये घेरे,
वियोगी पांथ बेचारा किधर निज दृष्टि को फेरे ?॥

ऊपर घनघोर बादल घिरे हैं, दायें-बाँयें पहाड़ भी हैं, जिन पर मोर नाच रहे हैं और धरती भी नये-नये दूब के अंकुरों से धवल हो रही है, सो बेचारा ( वियोगी ) पथिक अपनी दृष्टि किस ओर फेरे।

संसारेऽस्मिन्नसारे परिणतितरले द्वे गती पण्डितानां
तत्त्वज्ञानामृताम्भःप्लवलुलितधियां यातु कालः कदाचित्।
नो चेन्मुग्धाङ्गनानां स्तनजघनघनाभोगसंसर्गिणीनां
स्थूलोपस्थस्थलीषु स्थगितकरतलस्पर्शलोलोद्यमानाम्॥ १९॥

पंडितजन की दो ही गति है, चल, नश्वर संसार में,
या तो करें बुद्धि को कुंठित तत्त्वामृत-जलधार में,
समय बितायें या फिर मुग्धा सुंदरियों के संग में,
जिनके पीन जघन, कुच, यौवन झूम रहा है अंग में,
पुष्ट उपस्थ-स्थल पर उनके धर कर धीरे-धीरे हाथ
छू पाने की इच्छा करते रहत नयी उमंग में !॥

इस असार, अत्यन्त चंचल अंत वाले संसार में पंडितों की दो ही गति हैं—या तो तत्त्वज्ञान के अमृत जलप्रवाह में बुद्धि कुंठित करते हुए, वे समय बिताते हैं अन्यथा स्तन और जघन की घनी परिपूर्णता से संसर्ग

रखने वाली मुग्धा सुन्दरियों के पुष्ट उपस्थ-स्थलों ( काम-मन्दिर ) पर हथेली धर कर स्पर्श करने के अभिलाष से उद्योग करते वे काल यापन करते हैं ।

कान्तेत्युत्पललोचनेति विपुलश्रोणीभरेत्युत्सुकः
पीनोत्तुङ्गपयोधरेति सुमुखाम्भोजेति सुभ्रूरिति ।
दृष्ट्वा मुह्यति मोदतेऽभिरमते प्रस्तौति विद्वानपि
प्रत्यक्षामसिपुत्रिकां स्त्रियमहो मोहस्य दुश्चेष्टितम् ॥२०॥

अचरज है कि दोष का ज्ञानी और महापंडित, विद्वान्
स्पष्ट कटारी-सी नारी को देख मोह जाता मुद मान ।
उसके प्रति उत्कंठित हो फिर स्तुतियाँ करता है अनजान,
'कांते, कमलोचने, सुभ्रू, कमलमुखी हे जीवन प्राण,
विस्तृतपुष्टनितंबिनि, उन्नत कुचधारिणि' कह रमता नित्य,
दुश्चेष्टा यह महामोह की, ज्ञानी भी बन जाता भृत्य ।

आश्चर्य है कि दोषों को जाननेवाला विद्वान् भी साक्षात् छुरी के समान स्त्री को देख कर मोह जाता है और प्रसन्न होता है । उसके प्रति उत्कंठित हो कांता, कमललोचना, विस्तृतनितंबप्रदेशवाली, पुष्ट और उन्नत कुचोंवाली, सुन्दर कमलमुखी, सुन्दर भौंहवाली—इत्यादि कहकर उनकी प्रशंसा करता है और अभिरमण करता है । यह सब मोह की दुश्चेष्टा है ।

क्वचित्सुभ्रूभङ्गैः क्वचिदपि च लज्जापरिगतैः
क्वचिद्भीतित्रस्तैः क्वचिदपि च लीलाविलसितैः ।
नवोढानामेतैर्वदनकमलैर्नेत्रलसितैः
स्फुरन्नीलाब्जानां प्रकरपरिकीर्णा इव दिशः ॥ २१॥

भ्रुकुटि चालन कभी मोहक, लाज से झुकते, सहमते,
हाव-भाव-विलास लसते, नयन नित नव भाव रचते,
इन नवोढा नारियों के मुख-कमल यों ऐसे सुहायें,
नीलकमलों से कि जैसे व्याप्त हैं चारों दिशाएँ ।



कभी सुन्दर भ्रुकुटि-चालन से युक्त, कभी लज्जा को प्राप्त हो झुके, कभी

हरे, कभी हाव-भावादि विलासों को करते नयनविलासों से शोभित इन नव-विवाहिताओं के मुखकमलों से विकसित होते नीलकमलों से जैसे दिशाएँ व्याप्त हो रही हैं।

वक्त्रं चन्द्रविडम्बि पङ्कजपरीहासक्षमे लोचने
वर्णः स्वर्णमपाकरिष्णुरलिनीजिष्णुः कचानां चयः।
वक्षोजाविभकुम्भविभ्रमहरौ गुर्वी नितम्बस्थली
वाचोहारि च मार्दवं युवतिषु स्वाभाविकं मण्डनम् ॥ २२ ॥

चंद्र-सदृश मुख विकसित, आँखें करती कमलों का उपहास,
वर्ण स्वर्ण को फीका करता, भ्रमरी-जय-समर्थ कच-पाश,
गजगंड-स्थल-सदृश पयोधर, शोभित, गुरु नितंब का भार,
मनहर, मृदु वाणी—ये सब हैं सहज तरुणियों के शृङ्गार।

चंद्रमा के समान विकसित मुख, कमलों का उपहास करने में समर्थ नेत्र, सोने की दमक को भी फीका करने वाला रंग, भ्रमरी को भी जीतने में समर्थ केशसमूह, गज-गंडस्थल के सदृश शोभाशील वक्षोज ( कुच ), स्थूल नितंब प्रदेश, मनहरने वाली मृदु वाणी—यह सब तरुणियों का प्राकृतिक शृंगार है।

नामृतं न विषं किंचिदेकां मुक्त्वा नितम्बिनीम्।
सैवामृतलता रक्ता विरक्ता विषवल्लरी ॥ २३ ॥

एक नितंबवती नारी को छोड़ न अमृत, नहीं गरल,
अमृत बेल अनुरक्ता नारी, विरता विष की लता प्रबल।

एक नितंबवती नारी को छोड़ कर न तो कोई अमृत है, न कोई विष। अनुरक्ता होने पर वही अमृतबेल बन जाती है और विरक्ता होने पर विषलता।

भ्रूचातुर्यकुञ्चिताक्षाः कटाक्षाः स्निग्धा वाचो लज्जितांताश्च हासाः।
लीलामन्दं प्रस्थितं सस्मितं च स्त्रीणामेतद्भूषणं चायुधं च ॥२४॥

भौंह नचाना चतुराई से, चलकटाक्ष कर बंक नयन,
प्रेमभरी बतियाँ, शरमाती हँसी, लीलया मंद गमन,

मंद-मंद मृदु-मृदु मुसकाना—सुन्दरियों के आभूषण
ये ही होते हैं, हो जाते ये ही उनके शस्त्र गहन।

भौंह नचाने की चतुराई के साथ आँखें मींच कर कटाक्ष करना, प्रेमपूर्ण बातें, लजाती हंसी, लीलाविलास युक्त मंद-मंद गमन, थोड़ी-थोड़ी मुस्कुराहट—स्त्रियों के ये ही आभूषण हैं और ये ही शस्त्र हैं।

स्मितं किंचिद्वक्त्रे सरलतरलो दृष्टिविभवः
परिस्पन्दो वाचामभिनवविलासोक्तिसरसः।
गतीनामारम्भः किसलयितलीलापरिकरः
स्पृशन्त्यास्तारुण्यं किमिहि नहि रम्यं मृगदृशः ॥ २५ ॥

मुख पर मंदस्मिति, सीधी-सी चपल दृष्टि का मधु वैभव,
नव विलासपरिपूर्ण उक्तियों-भरी सरस बातें अभिनव,
झूम रहे नवपल्लव जैसी मदिर, मंद गति मृदु मंथर,
यौवन-छूती मृगाक्षियों का क्या न हुआ करता सुन्दर ?॥

मुख पर मंद मुस्कुराहट, सीधी चंचल दृष्टि का वैभव, नव-नव विलास पूर्ण उक्तियों से सरस वार्तालाप, झूमते नव पल्लवों की लीला व्यक्त करती मंद-मतवाली चाल—तरुणाई का स्पर्श करती मृगनयनाओं का क्या सुन्दर नहीं होता ?

सन्मार्गे तावदास्ते प्रभवति पुरुषस्तावदेवेन्द्रियाणां
लज्जां तावद्विधत्ते विनयमपि समालम्बते तावदेव।
भ्रूचापाकृष्टमुक्ताः श्रवणपथगता नीलपक्ष्माण एते
यावल्लीलावतीनां न हृदि धृतिमुषो दृष्टिबाणाः पतन्ति ॥ २६ ॥

कान तक फैली बरौनी नीलवर्णा सोहती हैं पुंख-सी प्रत्यक्ष जिनमें,
हर मनुज का धैर्य ढावे,चूर करते जो कि खींचे भ्रुकुटि धनु से छूटते हैं।
ललित लीलामय विलासिनि रमणियों के नयन-शर जब तक न टकराते हृदय से,
पुरुष तब तक ही रहा सन्मार्गगामी और तब तक ही बना इंद्रियजयी है,
लाज की रक्षा तभी तक कर सका है और विनयी भी तभी तक रह सका है।

भौंह रूपी धनुष से खींच कर छोड़े गये, कान तक फैले, नीली बरौनियाँ जिनमें पंख के स्थान पर हैं, ऐसे धैर्य छुड़ा देनेवाले लीला-विलासमयी रमणियों के नयनबाण जब तक हृदय से नहीं आ टकराते हैं, तभी तक पुरुष सन्मार्ग पर चलता है, तभी तक इन्द्रियों को वश में किये रहता है, लज्जा भी तभी तक रख पाता है और तभी तक विनयी भी बना रह पाता है।

यदेतत्पूर्णेन्दुद्युतिहरमुदाराकृतिधरं
मुखाब्जं तन्वङ्ग्याः किल वसति यत्राधरमधु।
इदं तत्किंपाकद्रुमफलमिदानीमतिरसं
व्यतीतेऽस्मिन् काले विषमिव भविष्यत्यसुखदम् ॥ २७ ॥

कोमल, कृश अंगों वाली का कमलानन यह सरल, उदार,
पूर्ण चन्द्रमा की शोभा भी जिसके संमुख जाती हार।
निश्चयपूर्वक है इस मुख में मधु-मधु अधरामृत का वास,
मदिरमत्त यौवन इस वेला—बड़ा रसीला है यह आज।
कल बीतेगी किंतु जवानी, महाकाल का होगा राज,
तब फिर यह विष-वृक्ष-फल-सदृश देगा दुःख, कष्ट, संत्रास॥

पूर्ण चन्द्रमा की शोभा को हरनेवाला, उदार सरल रूप धारण करता यह जो कोमल कृशांगी का मुखकमल है, उसमें निश्चय ही अधरामृत का वास है। इस समय यह बड़ा रसीला है, पर इस काल के बीत जाने पर यही महाकाल नामक वृक्ष के फल के समान दुःखदायी विष हो जायेगा।

संसारेऽस्मिन्नसारे कुनृपतिभवनद्वारसेवावलम्ब-
व्यासङ्गध्वस्तधैर्यं कथममलधियो मानसं संनिदध्युः।
यद्येताः प्रोद्यदिन्दुद्युतिनिचयभृतो न स्युरम्भोजनेत्राः
प्रेङ्खत्काञ्चीकलापाः स्तनभरविनमन्मध्यभागास्तरुण्यः ॥ २८ ॥

उगते शशि की अभिनव शोभा को धारण करने वाली,
कटि-किंकिणि झंकृत करती ये कमल सदृश नयनों वाली।
जिनकी लचक-लचक जाती कटि पीन पयोधर—भार में,
यदि न तरुणियाँ ऐसी होतीं इस असार संसार में।

तो निर्मलमति पुरुष किस तरह दुष्ट नृपति के द्वार पर,
खटते यों चाकरी बजा कर धैर्यंगलितमन हार कर ?॥

इस असार संसार में यदि उगते चन्द्रमा की प्रभूत शोभा को धारती, कमलतुल्य नेत्रों वालीं, किंकिणी को झनकारतीं, स्तनों के भार से लचक जाती कटिवाली ये तरुणियाँ न होतीं तो निर्मल बुद्धिवाले पुरुष दुष्ट राजा के घर के द्वार पर चाकरी बजाते-बजाते जिनका धीरज गल चुका है, ऐसे हृदय को किस प्रकार धारण कर पाते ?

परिमलभृतो वाताः शाखा नवाङ्कुरकोटयो
मधुरविरुतोत्कण्ठा वाचः प्रियाः पिकपक्षिणाम् ।
विरलसुरतस्वेदोद्गारा वधूवदनेन्दवः
प्रसरति मधौ रात्र्यां जातो न कस्य गुणोदयः ॥ २६ ॥

है सुगंध-परिपूर्ण पवन अब, डालों में नव अंकुर फूटे,
बोल कोकिलों और विहंगों के मधु कलरव हुए अनूठे ।
लगे जगाने उत्कंठाएँ लगने लगे इस लिए प्यारे,
नववधुओं के अल्पसुरत में निशि में बहे स्वेद के धारे ॥

किस पदार्थ में नया गुण पाता नहीं विकास,
जब वसंत ऋतुपति समुद फैलाता मधु हास ? ॥

हवाएँ सुगंध से परिपूर्ण हो गयी हैं, डालियों में नये अंकुर फूट आये, कोकिलों और पक्षियों के बोल मधुर कलरव हो उत्कंठा जगाने लगे अतएव प्रिय लगने लगे, और रात में वधुओं के मुखचन्द्रों से अल्पसुरत व्यापार में ही पसीना बहने लगा;—वसंत ऋतु के आजाने पर किस वस्तु में गुण का उदय नहीं हो जाता ?

मधुरयं मधुरैरपि कोकिलाकलकलैर्मलयस्य च वायुभिः ।
विरहिणः प्रणिहन्ति शरीरिणो विपदि हन्त सुधापि विषायते ॥ ३० ॥

कोकिलों के मधुर कलकल मलयगिरि की वायु-द्वारा,
मधुर मधुऋतु ने शरीरी विरहिजन को हाय मारा ।

यह वसंती काल मधु का कार्य कटु फल-सदृश करता,
जब विपत् का काल आता है अमृत भी गरल बनता ।।

यह मधुऋतु वसंत कोकिलों के मधुर कलकल शब्दों और मलयाचल की वायु द्वारा भी विरही देहधारियों को मारे डालता है;—हाय, विपत्ति आने पर अमृत भी विष का काम करता है।

आवासः किल किंचिदेव दयितापार्श्वे विलासालसः
कर्णे कोकिलकामिनीकलरवः स्मेरो लतामण्डपः ।
गोष्ठी सत्कविभिः समं कतिपयैः सेव्याः सितांशोः कराः
केषांचित्सुखयन्त्यवेहि हृदये चैत्रे विचित्राः क्षपाः ।। ३१ ।।

प्रिया-पार्श्व में थक विलास-क्रीडा में थोड़ा-सा आवास,
कोकिल-कलरव मधुर कान में विकसित लता-कुंज में बास,
चुने सुकवियों की गोष्ठी, शशि शुभ्रकिरण का कर-सेवन-
ऐसी चैत्रनिशाओं का सुख पाते कुछ विरले ही जन ।।

प्रिया के पार्श्व में विलासक्रीडा से शिथिल हो थोड़ा-सा ही आवास, कान में कोकिलाओं का मधुर कूजन, विकसित उत्फुल्ल लता-मंडप, कुछ सुकवियों के साथ गोष्ठी और शुभ्र किरण चन्द्रमा की किरणों का सेवन;—चैत में ऐसी विचित्र रातें कुछ विरल जनों के हृदय में ही सुख पहुँचाती हैं।

पान्थस्त्रीविरहानलाहुतिकथामातन्वती मञ्जरी
माकन्देषु पिकाङ्गनाभिरधुना सोत्कण्ठमालोक्यते ।
अप्येते नवपाटलापरिमलप्राग्भारपाटच्चरा
वान्ति क्लान्तिवितानतानवकृतः श्रीखण्डशैलानिलाः ।। ३२ ।।

पथिक-वधुओं की विरह की अग्नि में आहुति-कथा का,
नित सतत विस्तार करती मंजरी को ।
आम्रवृक्षों पर कुहुकती कोकिलाएँ,
आजकल मधुमास में सोत्कंठ होकर देखती हैं ।
और नव पाटल-सुपरिमल,
भार को यह चोर सुन्दर !

क्लिन्नता-विस्तार को परिक्षीण करता,
मलय-पर्वत का पवन बहने लगा है ।।

आजकल ( वसंत में ) पथिकजनों की स्त्रियों की वियोगाग्नि में आहुति देने की कहानी का विस्तार करती मंजरी को आम के वृक्षों पर कोकिलाएं उत्कंठा के साथ देख रही हैं और ये नये गुलाब के सुगंध-भार की चतुर चोर, क्लिन्नता के विस्तार को क्षीण करनेवाली चंदन-पर्वत मलय की हवाएँ भी वहने लगी हैं ।

सहकारकुसुमकेसरनिकरभरामोदमूर्च्छितदिगन्त ।
मधुरमधुविधुरमधुपे मधौ भवेत्कस्य नोत्कण्ठा ॥ ३३ ॥

आम्र-मंजरी के केसर की तोखी मधुर सुगंध से,
व्याप्त दिशाएँ, भौंरें व्याकुल मधुर-मधुर मधु-बंध से ।
ऐसी मधु की ऋतु वसंत में हुआ हृदय कैसा-कैसा,
जिसका मन सोत्कंठ न हो जन कहाँ जगत् में है ऐसा ? ।।

आम के फूलों की केसर की तीव्र सुगंध से दिशाएँ व्याप्त हैं, भौंरे मधुर मधु से विकल हैं। ऐसी मधुऋतु वसंत में किसके हृदय में उत्कंठा नहीं होती ।

अच्छार्द्रचन्दनरसार्द्रकरा मृगाक्ष्यो
धारा गृहाणि कुसुमानि च कौमुदी च ।
मन्दो मरुत्सुमनसः शुचि हर्म्यपृष्ठं
ग्रीष्मे मदं च मदनं च विवर्धयन्ति ॥ ३४ ॥

शुभ्र, क्लिन्न चन्दन के रस से जिनके गीले कोमल कर,
ऐसी मृगनयना सुंदरियाँ; फौहारों से शीतल घर ।
फूल, चाँदनी, मंद समीरण, शुभ्र भवन की ऊँची छत,
लता मालती—ग्रीष्मकाल में करते मद, मुद, मदन महत्व ।

स्वच्छ, नीले चंदन के रस से हाथ गीले किये मृगनयना सुन्दरियाँ, फुहारों से शीतल घर, फूल, चाँदनी, मंद पवन, मालती लताएँ और शुभ्र प्रासाद की छत,—ये ग्रीष्मऋतु में मद, हर्ष और मदन को बढ़ाने वाली होती हैं ।

स्रजो हृद्यामोदा व्यजनपवनश्चन्द्रकिरणाः
पराग: कासारो मलयजरजः सीधु विशदम्।
शुचिः सौधोत्सङ्गः प्रतनु वसनं पङ्कजदृशो
निदाघार्ता ह्येतत्सुखमुपलभन्ते सुकृतिनः॥ ३५॥

मनभावन सुगंधिमालाएँ और व्यजन से झला समीर,
शशि-किरणें, परागपुष्पों का सर, मलयाचल-चंदन-चूर्ण,
मदिरा स्वच्छ और ऊँची छत शुभ्र भवन की, वस्त्र महीन,
ग्रीष्मकाल से पीडित से सुख पाते जिनके पुण्य प्रपूर्ण।

मनभावन सुगंधमयी मालाएँ, पंखे से झला जाता वायु, चंद्रमा की किरणें, फूलों का पराग, सरोवर, मलयगिरि के चंदन का चूरा, स्वच्छ मदिरा, शुभ्र प्रासाद की ऊँची छत, महीन वस्त्र और कमलनयनी सुन्दरियाँ—यह सुख ग्रीष्मऋतु से पीड़ित पुण्यशाली ही प्राप्त करते हैं।

सुधाशुभ्रं धाम स्फुरदमलरश्मिः शशधरः
प्रियावक्त्राम्भोजं मलयजरजश्चातिसुरभिः।
स्रजो हृद्यामोदास्तदिदमखिलं रागिणि जने
करोत्यन्तः क्षोभं न तु विषयसंसर्गविमुखे॥ ३६॥

सुधाधौत गृह स्वच्छ, चमकती किरणें बिखराता शशिपूरा,
प्रिया-मुखकमल, अतिसुगंधमय मलयजात चंदन का चूरा,
मनभावन सुगन्धिमालाएँ रागीमन अधीर करती हैं,
विषयपराङ्मुख तथा विरागी जन का कभी न कुछ हरती हैं।

सफेदी करके स्वच्छ किया घर, चमकती स्वच्छ किरणें बिखेरता चंद्रमा, प्रिया का मुखकमल, अत्यन्त सुगन्धित मलयज चन्दन का चूरा, मनभावन सुगन्धमयी मालाएँ—ये सब वस्तुएँ रागी मनुष्य के हृदय में क्षोभ करती है, विषयपराङ्मुख विरागी मनुष्य के नहीं।

तरुणीवैषा दीपितकामा विकसितजातिः पुण्यसुगन्धिः।
उन्नतपीनपयोधरभारा प्रावृट् तनुते कस्य न हर्षम्॥ ३७॥

कामोद्दीप्तिकरी, फूलों से सजी खिले मालती-लता के,
मनमोहक सुगन्ध-परिपूर्णा, पुष्टोत्तुंग पयोधर बाँके।
तरुणी-सदृशी वर्षा आयी छायी घनी-घनी घनमाला,
कौन मनुज ऐसा है इसको देख न जो होता मतवाला ?

काम को उद्दीप्त करनेवाली, मालतीलता के खिले फूलों से युक्त मन-भावन सुगंधमयी उत्तुङ्ग और पुष्ट कुचभार धारण करती तरुणी के समान, घनी घनमाला जिसमे छायी हुई हैं ऐसी वर्षा किसके हर्ष को नहीं बढ़ाती ?

वियदुपचितमेघं भूमयः कन्दलिन्यो
नवकुटजकदम्बामोदिनो गन्धवाहाः।
शिखिकुलकलकेकारावरम्या वनान्ताः
सुखिनमसुखिनं वा सर्वमुत्कण्ठयन्ति ॥ ३८ ॥

घने मेघों से आवृत व्योम, भूमि पर नव अंकुर, तृण, पात,
नव-कुटज-नव-कदंब-मधुगंध-भार लेकर बहती मधुवात।
मयूरों की केकाध्वनि मंद कि जिसमे रम्य वनधरा-खंड–
सुखी हो, असुखी हो या मनुज, सभी को ये करते सोत्कंठ ॥

घने मेघों से घिरा आकाश, नये अंकुर-जमी ( कंदलिनी ) धरती, नवीन कुटज और कदम्ब के सुगन्ध का भार वहन करता वायु, मयूर कुल की सुन्दर मंद केकाध्वनि से रमणीय वन भूमि—ये सब वस्तुएँ सुखी हो या असुखी प्रत्येक को उत्कंठित कर देती हैं।

इतो विद्युद्वल्लीविलसितमितः केतकितरोः
स्फुरद्गन्धः प्रोद्यज्जलदनिनदस्फूर्जितमितिः।
इतः केकीक्रीडाकलकलरवः पक्ष्मलदृशां
कथं यास्यन्त्येते विरहदिवसाः संभृतरसाः ॥ ३९ ॥

विद्युल्लता का विलास इस ओर होता,
उस ओर केतकी-सुगंध का प्रसार है,
उमड़-घुमड़ छाये इधर घन घोर काले,
उधर केकियों का क्रीडा-कलरव प्रचार है।

बड़री बरौनी वारे बड़े-बड़े नयन वारी,
सुन्दरियों का होगा कैसे निस्तार है,
रस से भरे पूरे ये वियोग-वासर,
उनके कैसे कटेंगे, कुछ इसका विचार है ?

इधर विद्युल्लता का विलास होता है ( बिजली चमक रही है ) और इस ओर केतकी वृक्ष के उत्कट सुगन्ध का प्रसार, इधर उमड़े बादल की गरज घुमड़ी है और इस ओर मयूरों की क्रीड़ा की कलकल ध्वनि है—सो बड़री बरौनियों वाले नयनों वाली सुन्दरियों के ये रस से भरपूर वियोग के दिन कैसे बीतेंगे ?

असूचीसंसारे तमसि नभसि प्रौढजलद-
ध्वनिप्राये तस्मिन्पतति दृषदां नीतनिचये ।
इदं सौदामिन्याः कनककमनीयं विलसितं
मुदं च ग्लानिं च प्रथयति पथिष्वेव सुदृशाम् ॥ ४० ॥

सूचीभेद्य गहन तम काला, घन-गर्जन पूरित आकाश,
उपलवृष्टि, घन-जल की वर्षा, सौदामिनि का कनक-विलास—
यह दुर्दिन का झंझट-संकट बादल-बिजली का व्यापार,
मृगाक्षियों के हर्ष-ग्लानि का करता पथ में ही विस्तार ॥

जिसमें सूई भी न हिल सके, ऐसे गहरे अंधेरे में घने बादलों की गरज से आकाश और उसमें उपलवृष्टि के साथ जल की वर्षा और सौदामिनी बिजली का सोने-सा सुन्दर विलास ( दमकना )—यह सब मार्गों में ही सुनयनाओं की प्रसन्नता और ग्लानि का विस्तार कर देता है । ( संयोगिनी सुन्दरियों की प्रसन्नता बढ़ती हैं और वियोगिनी नारियों को ग्लानि अथवा अभिसार को जाती सुन्दरी को बिजली के प्रकाश से प्रसन्नता, अन्धकार से ग्लानि । )

आसारेण न हर्म्यतः प्रियतमैर्यातुं बहिः शक्यते
शीतोत्कम्पनिमित्तमायतदृशा गाढं समालिङ्ग्यते ।
जाताः शीतलशीकराश्च मरुतश्चात्यन्तखेदच्छिदो
धन्यानां बत दुर्दिनं सुदिनतां याति प्रियासंगमे ॥ ४१ ॥

प्रिय पति नहीं हर्म्य तज सकते गिरने के कारण जलधारा,
गाढालिंगन में सिसिराती दीर्घाक्षी ने बाँधा प्यारा।
शीत जल कणों से अतिशीतल रतिश्रमहारी बही हवाएं,
पुण्य जनों के प्रियासंग ये दुर्दिन भी सुदिवस बन जायें॥

जलधार गिरने के कारण प्रियतम पतिजन हरम ( घर ) से बाहर जा नहीं सकते और शीत से उत्पन्न कम्पन के कारण विशालनयना प्रिया प्रिय को गाढ़ आलिंगन में बाँध लेती है। शीतल जलकणों से परिपूर्ण अतएव अतिशय रति-श्रम को दूर करने वाली हवाएँ बहने लगी हैं—पुण्यवान् धन्य जनों के ये बादल-बरखा के दुर्दिन भी प्रिया-संगम में सुदिन बन जाते हैं।

अर्धं नीत्वा निशायाः सरभससुरतायासखिन्नश्लथाङ्गः
प्रोद्भूतासह्यतृष्णो मधुमदनिरतो हर्म्यपृष्ठे विविक्ते।
संभोगक्लान्तकान्ताशिथिलभुजलतावर्जितं कर्करीतो
ज्योत्स्नाभिन्नाच्छधारं पिबति न सलिलं शारदं मन्दभाग्यः॥ ४२॥

अर्धरात्रिगत विपुल वेगयुत करके रतिव्यापार-विलास,
अंग-अंग थक शिथिल हो गया और उग्र लग आयी प्यास।
मद्यपान-रत रहा निरंतर, पुरुष लेट निर्जन छत पर,
रतिक्रीडा में थकी प्रिया की शिथिल भुजा द्वारा जाकर
लाया गया चाँदनी मिश्रित झारी का शरदच्छ सलिल
यदि न पी सका तो फिर है भाग्य मंद उसका पंकिल॥

आधी रात बिता कर—अति वेग सहित सुरत-व्यापार से खिन्न हो जिसके अंग शिथिल हो गये हैं और जिसे असह्य प्यास लग आयी है और जो निरंतर मधुपान में रत रहा है, ऐसा पुरुष एकांत में भवन की छत पर संभोग से थकी प्रिया की शिथिल बाहुलता से लाया गया, चाँदनी-मिश्रित, शरद् ऋतु का स्वच्छ, झारी का जल यदि नहीं पीता तो वह मंदभाग्य ही है।

हेमन्ते दधिदुग्धसर्पिरशनामाञ्जिष्ठवासोभृतः
काश्मीरद्रवसान्द्रदिग्धवपुषः खिन्ना विचित्रै रतैः।
पीनोरुस्तनकामिनीजनकृताश्लेषा गृहाभ्यन्तरे
ताम्बूलीदलपूगपूरितमुखा धन्याः सुखं शेरते॥ ४३॥

ऋतु हेमंती, दही-दूध-घृत-युत भोजन पाकर छक कर,
मंजिष्ठा के रंगरँगे कत्थई वस्त्र भी धारण कर।
भलीभाँति केसर के रस का लेप सकल अंगों पर कर,
नाना विधि, नाना प्रकार से रति-क्रीडा करके थक कर,
पुष्टजघन, अतिपीन पयोधर जिनके उन कामनियों के।
आलिंगन में बँध सोते जन धन्य ससुख भीतर घर के॥

हेमन्त ऋतु में दही, दूध-घी युक्त भोजन करके मंजीठ के ( कत्थई जैसा ) रंग से रँगे वस्त्र पहिन शरीर पर भलीभाँति केसर-रस का लेप किये, अनेक प्रकार के सुरत-व्यापार से थक, पुष्ट जंघाओं और बड़े-बड़े स्तनों वाली कामिनियों के आलिंगन में बँध कर पान-सुपारी मुख में दबाये जो पुरुष घर के भीतर सुखपूर्वक सोते हैं, वे ही धन्य हैं।

चुम्बन्तो गण्डभित्तीरलकवति मुखे सीत्कृतान्यादधाना
वक्षःसूत्कञ्चुकेषु स्तनभरपुलकोद्भेदमापादयन्तः।
ऊरूनाकम्पयन्तः पृथुजघनतटात् स्रंसयन्तोंऽशुकानि
व्यक्तं कान्ताजनानां विटचरितकृतः शैशिरा वान्ति वाताः॥ ४४॥

सुन्दरियों के मृदुल कपोलों का करने संमुख चुम्बन,
काले बालों वाले मुख से करवाते 'सी-सी' का स्वन,
कंचुकिरहित पयोधर-भारों को उनके करते रोमांचित।
जघन-स्थल से वस्त्र उड़ाते, पिंडलियों को करते कंपित,
शिशिर काल के शीत पवन ये इस प्रकार से हैं बहते,
विटों-कामियों-भाँड़ों जैसी रीति-नीति, व्यवहृति करते॥

सुन्दरियों के कपोलों का स्पष्टतया चुम्बन करती और उनके घुंघराले बालों वाले मुख से 'सी-सी' शब्द कराती, कंचुकीरहित वक्ष के स्तन-भारों को रोमांचित करतीं, पिंडलियों को कम्पित करतीं और जांघों से वस्त्र उड़ाती और इस प्रकार विटों-कामियों-भाँड़ों के समान आचरण करतीं शिशिर ऋतु की हवाएँ बह रही हैं।

केशानाकलयन् दृशौ मुकुलयन् वासो बलादाक्षिप-
न्नातन्वन्पुलकोद्गमं प्रकटयन्नङ्गेषु कम्पं गतैः।

वारंवारमुदारसीत्कृतकृतो दन्तच्छदान् पीडयन्
प्रायः शैशिर एष संप्रति मरुत्कान्तासु कान्तायते ॥ ४५ ॥

इधर-उधर अलकें बिखराता और बंद करना आँखों को,
बलपूर्वक सब वस्त्र खींचता, रोमांचित करता अंगों को।
और उन्हें छू कम्पित करता, बार-बार भरते सिसकारी,
ओठों को परिपीडित करता शिशिर काल का पवन अनारी।
सुन्दरियों के साथ किया करता प्रायः ऐसा व्यवहार,
जैसा उनके प्रिय,वल्लभ पति,कांत किया करते आचार॥

केशों को इधर-उधर बिखराता, नेत्रों को मूंदता, बलपूर्वक वस्त्र खींचता, रोमांचित करता, अंगों का स्पर्श करके उन्हें कम्पित करता, बार-बार गहरी सिसकारी भरते ओठों को पीड़ित करता—यह शिशिर ऋतु का पवन सुन्दरियों के साथ प्रायः कांत ( पति ) जैसा व्यवहार करता है।

प्रोद्यत्प्रौढप्रियङ्गुद्युतिभृति विदलत्कुन्दमाद्यद्द्विरेफे
काले प्रालेयवातप्रचलविकसितोद्दाममन्दारदाम्नि।
येषां नो कण्ठलग्ना क्षणमपि तुहिनक्षोदरक्षा मृगाक्षी
तेषामायामयामा यमसदनसमा यामिनी याति यूनाम् ॥ ४६ ॥

जिसमें प्रियंगु की लताएँ सुशोभित होतीं,
खिले कुन्द वृक्षों पर झूमते भ्रमर हैं।
हिम शीत वात-द्वारा झक-झक झकोरे जा,
फूल मंदार के वे खिल जाते प्रचुर हैं॥
उस ऋतु में जिनके गले नहीं लगी क्षण भर भी,
हरिणाक्षी शीत-कण-रक्षण-विधायिका।
यमगृह के सम ही तो गत होगी लम्बी रात,
उन तरुणों की लंबे-प्रहारिका॥

लहराती प्रियंगु-लताओं से शोभित, खिले कुंद पादपों पर मद से झूमते भौंरों से युक्त और जिसमें बर्फीली हवाओं से झकोरे जाकर मंदार-फूल प्रभूत मात्रा में खिल गये हैं, ऐसे समय में पाले के कणों से रक्षा करने वाली शीत-

निवारिणी मृगनयना क्षणभर भी जिनके गले नहीं लगी, उन तरुणों की लंबे पहरों वाली लंबी रात यमराज के घर के समान ही लगती व्यतीत होती है।

सुधामयोऽपि क्षयरोगशान्त्यै नासाग्रमुक्ताफलकच्छलेन।
अनङ्गसंजीवनदृष्टिशक्तिर्मुखामृतं ते पिबतीव चन्द्रः॥ ४७॥

तेरी नासा में जो शोभित सुन्दरि, सुन्दर मोती है,
उसे देख कर मेरे मन में एक कल्पना होती है—
अमृतयुक्त जो और काम को जिसने करके संजीवित।
निज सामर्थ्य प्रकट कर दी है, वही चंद्रमा-जग-वंदित
तव नासा के अग्रभाग में मोती के मिस हो स्थित,
अपना क्षय का रोग मिटाने पीता है तब वदनामृत॥

हे सुन्दरी, तेरी नासिका में सुशोभित यह मोती देख कर ऐसा प्रतीत होता है कि अमृतयुक्त और काम को संजीवित करने में अपनी सामर्थ्य प्रकट कर देने वाला भी चन्द्रमा मानो अपने क्षय रोग को दूर करने के लिए तेरी इस नासिका के अग्रभाग में पहिने मोती के व्याज से तेरे मुखामृत का पान कर रहा है।

संसारोदधिनिस्तारपदवी न दवीयसी।
अन्तरा दुस्तरा न स्युर्यदि रे मदिरेक्षणाः॥ ४८॥

न होता दूर पथ जग के जलधि के पार जाने का।
न होतीं मध्य यदि उसके सुदुस्तर ये मदिरनयना॥

संसाररूपी समुद्र को पार करने का मार्ग दूर न होता यदि उसके मध्य ये दुस्तर मतवाले नयनों वाली सुन्दरियाँ न होतीं।

कामिनीकायकान्तारे कुचपर्वतदुर्गमे।
मा संचर मनःपान्थ तत्रास्ते स्मरतस्करः॥ ४९॥

हे मनपथिक, न कर विचरण तू कामिनिदेह-सघन वन में।
कुच-नग से यह दुर्गम, रहता कामरूप तस्कर इसमें॥

हे मनरूपी पथिक, स्तनरूपी पहाड़ों के कारण इस कामिनी देहरूपी घने जंगल में विचरण न कर, उसमें कामदेव रूपी तस्कर रहता है।

रागस्यागारमेकं नरकशतमहादुःखसंप्राप्तिहेतु-
र्मोहस्योत्पत्तिबीजं जलधरपटलं ज्ञानताराधिपस्य।
कन्दर्पस्यैकमित्रं प्रकटितविविधस्पष्टदोषप्रबन्धं
लोकेऽस्मिन्नह्यनर्थव्रजकुसुमवनं यौवनादन्यदस्ति ॥ ५० ॥

हेतु नरक के महादुखों का एकमात्र अनुरक्ति-निकेतन,
बीज मोह के उद्भव का है, ज्ञान-चन्द्र का मेघ-आवरण,
कामदेव का मुख्य मित्र है, स्पष्ट दोष-रचना का आकर;
पुष्पोद्यान अनर्थ पुञ्ज का, नहीं अन्य यौवन को तज कर ॥

(यौवन) अनुरक्ति का एकमात्र घर है और नरक में प्राप्त होनेवाले सैकड़ों महान् दुःखों की प्राप्ति का कारण है; मोह की उत्पत्ति का बीज है और ज्ञान रूपी चन्द्रमा को ढक लेने वाला बादल का आवरण तथा कामदेव का मुख्य मित्र है,—जिसमें प्रकट रूप से अनेक प्रकार के स्पष्ट दोषों की रचना होती है, ऐसा अनर्थ समूह का पुष्पोद्यान इस संसार में यौवन के अतिरिक्त कोई नहीं है।

शृङ्गारद्रुमनीरदे विसृमरक्रीडारसस्रोतसि
प्रद्युम्नप्रियबान्धवे चतुरतामुक्ताफलोदन्वति।
तन्वीनेत्रचकोरपार्वणविधौ सौभाग्यलक्ष्मीनिधौ
धन्यः कोऽपि न विक्रियां कलयति प्राप्ते नवे यौवने ॥५१॥

शृङ्गारवृक्ष का पोषक घन, प्रवहित विलासरस का सोता,
प्रद्युम्न-काम का प्रिय बांधव, सागर चतुराई-मोती का
रमणी के नयन-चकोरों के हित राका के चंदा-समान।
सौभाग्यश्री का गेह नवल यौवन जब आता भासमान,
तब ऐसा विरला ही कोई पुण्यात्मा होता है मानव,
होता विकार को प्राप्त न जो, जिसमें न दोष आ जाता तब ॥

शृङ्गाररूपी वृक्ष के पोषणार्थ बादल, अनेक प्रकार के क्रीड़ा विलास-रस के प्रवहणशील स्रोत प्रद्युम्न (कामावतार, कृष्णपुत्र)—कामदेव के प्रिय बंधु, चतुरतारूपी मोतियों के सुन्दरी के नयनचकोरों के निमित्त पूर्णिमा के

चन्द्रमा और सौभाग्य लक्ष्मी के आवास नवयौवन के प्राप्त होने पर कोई पुण्यशील धन्य पुरुष ही विकार को नहीं प्राप्त होता।

शास्त्रज्ञोऽपि प्रथितविनयोऽप्यात्मबोधोऽपि बाढं
संसारेऽस्मिन्भवति विरलो भाजनं सद्गतीनाम्।
येनैतस्मिन्निरयनगरद्वारमुद्घाटयन्ती
वामाक्षीणां भवति कुटिला भ्रूलतां कुञ्चिकेव ॥ ५२ ॥

आत्मज्ञपूर्ण जन भी जग में विनयी प्रसिद्ध, शास्त्रज्ञाता,
कठिनाई से है हो पाता कोई सद्गति का पात्र विरल।
कारण कि नरक का द्वार खोलने वाली कुञ्जी के जैसी,
हैं यहाँ वंक नयनाओं की सुन्दरियों की भ्रूलता कुटिल ॥

इस संसार में शास्त्रों का ज्ञाता, विख्यात विनयी और पर्याप्त रूप से आत्मज्ञानी पुरुष भी विरलता से सद्गति का पात्र हो पाता है क्योंकि यहाँ नरकपुर के द्वार को खोलनेवाली कुंजी के समान तिरछे नयनों वाली सुन्दरियों की कुटिल भौंहरूपी लता जो है।

द्रव्येषु किमुत्तमं मृगदृशां प्रेमप्रसन्नं मुखं
घ्रातव्येष्वपि किं तदास्यपवनः श्राव्येषु किं तद्वचः।
किं स्वाद्येषु तदोष्ठपल्लवरसः स्पर्शेषु किं तत्तनु-
र्ध्येयं किं नवयौवनं सुहृदयैः सर्वत्र तद्विभ्रमः ॥ ५३ ॥

उत्तम दृश्य वस्तुओं में क्या ? प्रेमप्रीत मुख मृगनयना का,
घ्राणयोग्य उत्तम पदार्थ क्या ? सुखद समीरण उसके मुख का।
श्रव्य वस्तुओं में क्या उत्तम ? मधुर वचन मृगनयनाओं के,
स्वादु पदार्थों में क्या उत्तम ? ओष्ठ–पल्लवों का रस उनके।
स्पृश्य वस्तु उत्तम क्या ? उनका वदन, और क्या ध्येय रसिक का ?
सुंदरियों का नवयौवन वा हाव-भाव, सुविलास उन्हीं का ॥

देखने योग्य वस्तुओं में उत्तम ( सबसे अच्छी ) वस्तु क्या है ? मृगनयनाओं का प्रेम से प्रसन्न मुख। सूंघने योग्य वस्तुओं में उत्तम कौन है ? उनके मुख का वायु। सुनने योग्य में उत्तम क्या है ? उनके वचन। स्वादिष्ट वस्तुओं

में उत्तम कौन है ? उनके ओठरूपी पल्लवों का रस। छूने योग्य वस्तुओं में कौन उत्तम है ? उनका शरीर। सुमनस्क जनों द्वारा ध्यान करने योग्य क्या है ? नवयौवन अथवा उसकी विलास चेष्टाएँ।

वेश्यासौ मदनज्वाला रूपेन्धनसमेधिता।
कामिभिर्यत्र हूयन्ते यौवनानि धनानि च ॥ ५४ ॥

यह वेश्या है रूपेंधन से धधक रही मन्मथ की ज्वाला।
जिसमें कामी जन देते हैं आहुति धन, यौवन मतवाला ॥

यह वेश्यारूप के इंधन से धधकती काम की ज्वाला है, जिसमें कामी जन जवानी और धन की आहुति देते हैं।

कश्चुम्बति कुलपुरुषो वेश्याधरपल्लवं मनोज्ञमपि।
चारभटचौरचेटकनटविटनिष्ठीवनशरावम् ॥ ५५ ॥

पहरू, चोर, सिपाही, दासों नचकैयों, व्यभिचारी जन का,
थूक थूकने का प्याला जो, बर्तन जो गंदा माटी का।
पल्लव सदृश ओष्ठ वेश्या का यद्यपि मन को भाने वाला
तो भी कौन कुलीन पुरुष है उसको भला चूमने वाला ? ॥

पहरुओं, सिपाहियों, चोरों, दासों, नचकैयों और व्यभिचारियों के थूकने के मिट्टी के पात्र ( रकाबी ) मन को भाने वाले भी वेश्या के ओठरूपी पल्लव को भला कौन कुलीन पुरुष चूमता है।

जात्यन्धाय च दुर्मुखाय च जराजीर्णाखिलाङ्गाय च
ग्रामीणाय च दुष्कुलाय च गलत्कुष्ठाभिभूताय च।
यच्छन्तीषु मनोहरं निजवपुर्लक्ष्मीलवश्रद्धया
पण्यस्त्रीषु विवेककल्पलतिकाशस्त्रीषु रज्येत कः ॥ ५६ ॥

जन्मांध कि मुंह से गंधियाते, बूढ़े, जर्जर अंगों वाले,
नीचे कुल में जनमे, गँवार, ऊपर से गलित कुष्ठ वाले।
जन को मनहर जिन तन देतीं आकांक्षा से कणभर धन की,
हैं जो विवेक की कल्पलता-कर्तनहारी छुरियों-जैसी ॥

वेश्याएँ वारस्त्रियाँ बिकती जो बाजार में।
उनपर जो आसक्त हो कौन पुरुष संसार में॥

जन्म से अंधे, दुर्गन्धित मुखवाले, बुढ़ापे से जर्जर समस्त अंगों वाले, गँवार, नीच कुल में उत्पन्न, कोढ़ से गलते पुरुष को भी धन के कणमात्र की आकांक्षा से अपने मनोहर शरीर को दे देने वाली, विवेकरूपी कल्पलता को काटने वाली छुरियों के समान बाजारू स्त्रियों-वेश्यायों में भला कौन पुरुष आसक्त होगा ?

एतत्कामफलं लोके यद्द्वयोरेकचित्तता।
अन्यचित्तकृते कामे शवयोरिव सङ्गमः॥ ५७॥

नारी-नर जो एकमना हों, जग में यही काम का फल है।
अन्यमना हो काम-संमिलन मृतदेहों का मिलन विफल है॥

संसार में स्त्री-पुरुष—दोनों का एकमन होना ही काम का फल है; अन्य में मन लगा होने पर काम की दशा में जो संगम है, वह शवों ( मृतदेहों ) का संगम है।

तावन्महत्त्वं पाण्डित्यं विवेकित्वं कुलीनता।
यावज्ज्वलति नाङ्गेषु हन्त पञ्चेषुपावकः॥ ५८॥

पांडित्य, बड़प्पन तब तक ही, तब तक विवेक, कुलमान-जाल।
अंगों में जब तक नहीं ज्वलित पंचेषु काम की अग्नि-ज्वाल॥

तब तक ही बड़प्पन, पंडिताई, विवेक और कुलीनता है, जब तक कि अंगों में पंचबाण काम की अग्नि नहीं जलने लगती।

स्त्रीमुद्रां झषकेतनस्य परमां सर्वार्थसंपत्करीं
ये मूढाः प्रविहाय यान्ति कुधियो मिथ्याफलान्वेषिणः।
ते तेनैव निहत्य निर्दयतरं नग्नीकृता मुण्डिताः
केचित्पञ्चशिखी कृताश्च जटिलाः कापालिकाश्चापरे॥ ५९॥

जो मूर्ख कुबुद्धि पुरुष जगमें मकरध्वज-आज्ञापत्र-सदृश,
सब सुख-संपत की विधायिका नारी रूपी मुद्रा को तज,

स्वर्गादिक मिथ्याफल का यों अन्वेषण करते फिरते हैं,
उनमें से कुछ तो काम-नृपति द्वारा कठोरता से दंडित।
हो नागा नंगे फिरते हैं, कुछ के सिर हो जाते मुंडित,
कुछ पाँच चोंटियों को धारे पंचाग्नि तापते रहते हैं।
कुछ जटा बढ़ाये जटाजूट धारें यों ही डोला, करते,
कुछ नर-कपाल ले कापाली बीभत्स क्रियाएँ हैं करते॥

जो मूर्ख, कुबुद्धि पुरुष मीनध्वज कामराज की आज्ञापत्रिका के समान संसार की समस्त सुख-संपत् की विधायिका स्त्रीरूपिणी मुद्रा ( आज्ञाचिह्न ) को त्याग कर ( उसकी अवहेलना कर ) स्वर्ग आदि मिथ्या फलों का अन्वेषण करते फिरते हैं, उनमें से कुछ तो राजा काम द्वारा कठोरतापूर्वक प्रताड़ित दंडित हो नंगे ( वस्त्रहीन, नंगा ) ही रहते हैं, कुछ के सिर मूंड़ दिये जाते हैं, कुछ पाँच चोटियाँ धरे फिरते हैं अथवा पंचाग्नि-सेवन करते रहते हैं, कुछ जटा बढ़ा लेते हैं और कुछ नर-कपाल लेकर कापालिक बन जाते हैं।

विस्तारितं मकरकेतनधीवरेण स्त्रीसंज्ञितं बडिशमत्र भवाम्बुराशौ।
तेनाचिरात्तदधरामिषलीलमर्त्यमत्स्यान्विकृष्य स पचत्यनुरागवह्नौ॥६०॥

इस भवसागर में मकरध्वज-रूपी धीवर ने अटका दी,
नारी-रूप ग्रसने वाली यह सुंदर मछली की कँटिया।
रमणी-अधरामृत-रूप मांस के लोलुप मानव-मच्छों को,
वह शीघ्र खींच उस कँटिया से रागाग्नि-ज्वाल में भूनेगा॥

इस भवसागर में मकरध्वज कामदेवरूपी धीवर ने स्त्रीनाम की मछली पकड़ने की कँटियाँ लगा दी है, शीघ्र ही उससे स्त्रियों के अधररूपी मांस के लोलुप मनुष्यरूपी मच्छों को खींच कर वह अनुराग की आग में जला कर पकायेगा।

उन्मत्तप्रेमसंरम्भादारभन्ते यदङ्गनाः।
तत्र प्रत्यूहमाधातुं ब्रह्मापि खलु कातरः॥६१॥

नारियाँ विशृङ्खल प्रेम-वेग में करती जिसका समारंभ,

बाधा न डाल पाता विधि भी उस कार्य मध्य, होता अदंभ।

उच्छृङ्खल प्रेम के वेग में जिस कार्य का आरंभ स्त्रियाँ कर देती हैं, उसमें बाधा डालने में ब्रह्मा भी कातर—असमर्थ हो जाता है।

प्रणयमधुराः प्रमोद्गाढा रसादलसास्तथा
भणितमधुरा मुग्धप्रायाः प्रकाशितसंमदाः।
प्रकृतिसुभगा विश्रम्भार्हाः स्मरोदायिनो
रहसि किमपि स्वैरालापा हरन्ति मृगीदृशाम् ॥ ६२ ॥

प्रणय से मधुर, प्रेमपरिपूर्ण, रसालस, मीठे कहने में,
अटपटे, हर्ष प्रकट करते, प्रकृति से मनहर सुनने में।
सुविश्वसनीय, काम का उदय तुरत ही जो कर देते हैं,
मृगेक्षणियों के स्वेच्छालाप रहसि सब कुछ हर लेते हैं॥

प्रणय से मधुर प्रेमपरिपूर्ण, रस से अलसाये, कथन में मीठे, अटपटे, प्रसन्नता प्रकट करते, प्रकृति से मनोरम, विश्वसनीय और काम का उदय करनेवाले मृगनयनाओं के एकांत स्वेच्छालाप सब कुछ हर लेते हैं।

मालती शिरसि जृम्भणोन्मुखी चन्दनं वपुषि कुङ्कुमाविलम्।
वक्षसि प्रियतमा मनोहरा स्वर्ग एष परिशिष्ट आगतः॥ ६३ ॥

प्रस्फुटित होने को तैयार मालती-कुसुम-माल सिरपर,
और कुंकुमयुत मलयज लेप हो रहा जिसकी देही पर।
प्रियतमा मनहरणी जिसके वक्षपर तथा विराजित है,
भोग में शेष उस पुरुष का स्वर्ग धरती पर आगत है॥

जिसके शीर्ष पर खिलने को उन्मुख मालती-फूलों की माला है, जिसके देह पर कुंकुम मिश्रित चन्दन का लेप है और जिसके वक्षःस्थल पर मन हरनेवाली प्रियतमा विद्यमान है, उस पुरुष का भोगने से शेष रहा स्वर्ग ही मानो धरती पर आ गया है।

कुङ्कुमपङ्ककलङ्कितदेहा गौरपयोधरकम्पितहारा।
नूपुरहंसरणत्पदपद्मा कं न वशं कुरुते भुवि रामा॥ ६४ ॥

जिसके कोमल मन हर तन पर अंकित है कुंकुम का कर्दम,
है डोल रहा गोरे-गोरे कुचतट पर हार सुघड़ स्वर्णिम।

पद-पद्मों में नूपुररूपी हंसों की कल 'रुनझुन' बजती,
किसको न भला वश में अपने वह रमणी जग में कर लेती ? ॥

कुंकुम का कर्दम जिसके शरीर पर अंकित है और जिसके गोरे पयोधरों पर हार डोल रहा है और जिसके चरणकमलों में नूपूररूपी हंस 'रुनरुनां' रहे हैं, वह रमणी पृथ्वी पर किस को वश में नहीं कर लेती ?

नूनं हि ते कविवरा विपरीतबोधा
ये नित्यमाहुरबला इति कामिनीनाम् ।
याभिर्विलोलतरतारकदृष्टिपातैः
शक्रादयोऽपि विजिता अबलाः कथं ताः ॥ ६५ ॥

जो सदा कहा करते 'अबला' कामिनियों को कविजन महान्,
निश्चयपूर्वक उन कवियों का बिलकुल उलटा है अर्थ-ज्ञान।
करके कटाक्ष चंचल-चंचल पुतलीवाले उन नयनों से,
जिन सुंदरियों ने लिये जीत इंद्रादिक, वे अबला कैसे ? ॥

जो सदा कामिनियों को अबला कहा करते हैं, निश्चयपूर्वक उन कविवरों का अर्थ-ज्ञान उलटा है। जिन सुंदरियों ने अतिचंचल पुतलियों वाले नयनों से कटाक्ष करके इंद्रादि को भी जीत लिया है, वे अबला कैसे हैं ?

दिश वनहरिणीभ्यो वंशकाण्डच्छवीनां
कवलमुपलकोटिच्छिन्नमूलं कुशानाम् ।
शुकयुवतिकपोलापाण्डुताम्बूलवल्ली-
दलमरुणनखाग्रैः पाटितं वा वधूभ्यः ॥ ६६ ॥

बाँस के दंडसदृश छविमान् कुशों की जड़ पर पत्थर मार,
काट कर और बना कर ग्रास उन्हें वन की मृगियों को दो।
तरुण-शुकि-बाल-कपोलों-तुल्य श्वेत-पीले तांबूल स-मान,
गुलाबी नख-कोरों से काट या कि फिर सुंदरियों को दो।

या तो बांस के डंडे की छवि धरने वाले कुशों का ग्रास—उन के जड़ के भाग को पत्थर की कोर से काट कर—जंगल की हिरनियों को दो अथवा गुलाबी नखों की कोर से तराशे, तरुण शुकियों के कपोलों के तुल्य पीले-सफेद ताम्बूल लता के दल ( पान ) प्रियाओं को दो।

उद्वृत्तः स्तनभार एष तरले नेत्रे चले भ्रूलते
रागाधिष्ठितमोष्ठपल्लवमिदं कुर्वन्तु नाम व्यथाम् ।
सौभाग्याक्षरपङ्क्तिकेव लिखिता पुष्पायुधेन स्वयं
मध्यस्थापि करोति तापमधिकं रोमावली केन सा ॥ ६७ ॥

पीडा दें तो दें सुंदरि, ये तेरे उन्नत कुच, नयन चपल,
चंचल भौंहें, पल्लव जैसे ये ओष्ठ लालिमापूर्ण मृदुल ।
कुसुमायुध से अंकिता स्वयम् सौभाग्याक्षर की पंक्ति-सदृश,
मध्यस्था भी रोमावलि पर तेरी क्यों देती ताप अधिक ? ॥

हे सुंदरी, तेरा उन्नत कुच-भार, चंचल नयन, चपल भौंहें और लालिमा से भरपूर ये ओष्ठरूपी पल्लव पीड़ा दे तो दें, परन्तु स्वयम् कुसुमायुध कामदेव द्वारा अंकित सौभाग्यद्योतक अक्षरों की पंक्ति जैसी यह रोमावली मध्यस्था ( मध्यभाग में स्थित और उचित निर्णय देने की अधिकारिणी ) होकर भी और भी अधिक संताप क्यों देती हैं ? ( मध्यस्थ व्यक्ति तो पक्षपातरहित होकर उचित व्यवस्था देता है, यह रोमावली 'मध्यस्था' होकर भी क्यों और पक्षपात करती है । )

जल्पन्ति सार्धमन्येन पश्यन्त्यन्यं सविभ्रमाः ।
हृदये चिन्तयन्त्यन्यं प्रियः को नाम योषिताम् ॥ ६८ ॥

अन्य पुरुष के साथ नारियाँ वार्तालाप किया करती हैं,
विभ्रम, हाव-भाव-हेला से और अन्य देखा करती हैं ।
और किसी ही अन्य का मन में करतीं ध्यान,
भला नारियों का यहाँ प्यारा कौन सुजान ! ॥

स्त्रियाँ अन्य पुरुष के साथ वार्तालाप करती हैं और किसी और को विभ्रम—हाव, हेलादि विलास चेष्टाओं—के साथ देखती हैं और मन में किसी और का ध्यान करती हैं । तो स्त्रियों का प्यारा भला कौन होता है ?

स्वपरप्रतारकोऽसौ निन्दति योऽलीकपण्डितो युवतीः ।
यस्मात्तपसोऽपि फलं स्वर्गः स्वर्गेऽपि चाप्सरसः ॥ ६९ ॥

वह मिथ्यापंडित है, करता जो कि युवतियों की निंदा,
वह अपने को धोखा देता और अन्य को भी ठगता।
क्योंकि तपस्या का फल भी तो स्वर्ग लोक ही है होता,
मिलती वहाँ अप्सराएँ ही;–और स्वर्ग में क्या होता ?॥

जो युवतियों की निन्दा करता है, वह मिथ्यापंडित है और वह अपनी और दूसरे की वंचना करता है ( अपने को और दूसरे को धोखा देता है ); क्योंकि तपस्या का फल भी स्वर्ग ही है और स्वर्ग में भी अप्सराएँ होती हैं।

विश्रम्य विश्रम्य वने द्रुमाणां छायासु तन्वी विचचार काचित्।
स्तनोत्तरीयेण करोद्धृतेन निवारयन्ती शशिनो मयूखान् ॥ ७० ॥

एक विरहिणी सुन्दरी थककर अति अभिराम,
वनवृक्ष की छाँव में कर-कर के विश्राम।
ले दुकूल को हाथ पीन कुचतटी पर पड़े,
वन में करे विहार चंद्रकरों को वारती॥

कोई विरहिणी सुंदरी जंगली वृक्षों की छाया में विश्राम कर-करके स्तनों पर पड़े दुपट्टे को हाथ से उठाकर उससे चंद्रमा की किरणों का निवारण करती हुई वन में विचरण कर रही थी।

अदर्शने दर्शनमात्रकामा दृष्ट्वा परिष्वङ्गरसैकलोलाः।
आलिङ्गितायां पुनरायताक्ष्यामाशास्महे विग्रहयोरभेदम् ॥ ७१ ॥

जब न दृष्टिगत होती नारी होते इच्छुक दर्शन को,
और दीखने पर हो जाते लालायित आलिंगन को।
विशाल नयना को हम नर कर लेते आलिंग-बद्ध,
तब फिर एक शरीर हो सकें—इस पर हो जाते सन्नद्ध।

हम पुरुष नारी के दृष्टिगोचर न होने पर उसके दर्शन की कामना करते हैं, देख कर आलिंगन-रस के निमित्त लालायित हो जाते हैं, और फिर विशाल-नयना को आलिंगन में बाँध लेने पर शरीरों के एक हो जाने की आशा करते लगते हैं।

उरसि निपतितानां स्रस्तधम्मिल्लकानां
मुकुलितनयनानां किंचिदुन्मीलितानाम् ।
सुरतजनितखेदस्विन्नगण्डस्थलाना-
मधुरमधु वधूनां भाग्यवन्तः पिबन्ति ॥ ७२ ॥

बिखरे केश, नयन कुछ मुकुलित, तुरत हुए सुरत-व्यापार-
में श्रम से उत्पन्न कपोलों पर झलका है स्वेद-प्रसार,
वक्षःस्थल पर लेटी ऐसी वधुओं का अधरामृत-पान—
भाग्यवान् नर कर पाते है सुख-संपत्-सौभाग्य निधान !॥

जिनके केश बिखर गये हैं और जिन्होंने अपने ( सुखवश ) मुंदे नेत्र थोड़े-थोड़े खोल रखे हैं और सुरत-व्यापार से उत्पन्न श्रम के कारण जिनके कपोलों पर पसीना आ गया है, ऐसी वक्षःस्थल पर लेटी वधुओं के अधरामृत का पान भाग्यवान् करते हैं ।

किं गतेन यदि सा न जीवति प्राणिति प्रियतमा तथापि किम् ।
इत्युदीर्य नवमेघमालिकां न प्रयाति पथिकः स्वमन्दिरम् ॥७३॥

घिरी देख नभ में नयी मेघमाला पथिक ने कहा—अब न मैं गेह जाता,
इसे देख अब यदि प्रिया है न जीवित तो क्या लाभ घर जा वृथा नेह-नाता;
जीवित है यदि प्रियतमा तो घर जाना व्यर्थ ?
वृथा परिश्रम क्यों करूँ, घबराहट किस अर्थ ? ॥

नयी-नयी मेघमाला को घिरी देख कोई पथिक यह कहकर अपने घर नहीं जाता कि यदि मेघमाला को देखकर ) मेरी प्रियतमा अब जीवित नहीं है तो घर जाने से क्या लाभ है और यदि जीवित है तो जाने की आवश्यकता ही क्या है ?

आमीलितनयनानां यत्सुरतरसो नु संविदं कुरुते ।
मिथुनैर्मिथोऽवधारितमवितथमिदमेव कामनिर्बर्हणम् ॥ ७४ ॥

अर्धनिमीलितनयन दंपती को जो सुरतास्वादित रस
सुख का साक्षात्कार कराता,वही काम-फल सत्य सुरस ।

कुछ-कुछ नयन मूंदे नर-नारी को सुरत में आस्वादित रस जिस सुख-साक्षात्कार का ज्ञान कराता है, वही नर-नारी द्वारा अनुभूत सत्य काम का उपसंहार है। ( समारब्ध काम नामक तृतीय पुरुषार्थ का अन्तिम प्राप्य फल है। )

प्राङ्मामेति मनागमानितगुणं जाताभिलाष ततः
सव्रीडं तदनु श्लथीकृततनु प्रत्यस्तधैर्यं पुनः।
प्रेमार्द्रं स्पृहणीयनिर्भररहःक्रीडाप्रगल्भं ततो
निःशङ्काङ्गविकर्षणाधिकसुख रम्यं कुलस्त्रीरतम् ॥ ७५ ॥

'नहीं-नहीं' करतीं जो पहिले रति में सुंदरियां अभिजात,
उससे होता गुणावमानन, कुछ होता अनुराग-विघात,
फिर उपजा देतीं अभिलाषा, फिर सलज्ज शिथिलातीं देह,
धैर्यहीनता तब आ जाती और उमड़ आता है नेह,
लज्जामुक्त प्रौढ रस क्रीडा फिर होती ऐसी रमणीय,
बार-बार जिसकी इच्छा हो, सदा-सर्वदा जो स्पृहणीय,
वह निशंक अंगाकर्षण फिर जो भरता सुख का आवेश,
उससे कुलललनाओं की रति—होती अति रमणीय विशेष ॥

कुल-नारियां रति-काल में पहिले तो 'नहीं-नहीं' करके थोड़ी-सी गुणों की अवमानना ( अनुरागहीनता ) कर देती हैं, फिर अभिलाष उत्पन्न कर देती हैं, तत्पश्चात् लज्जापूर्वक शरीर को ढीला छोड़ देती हैं, फिर उतावलापन ( धैर्यहीनता ) आ जाता है, फिर प्रेम उमड़ आता है, तदनंतर जिसकी स्पृहा की जाय, ऐसी प्रभूत प्रौढ, लज्जामुक्त एकांत क्रीड़ा होने लगती है और इसके पश्चात् निःशंक होकर अंगों के आकर्षण में जो विशेष सुख मिलता है, उसके कारण कुल-नारियों के संग किया जाने वाला सुरत ( स्वकीयारति ) मनोहर होता है।

तावदेवामृतमयी यावल्लोचनगोचरा।
चक्षुःपथादपेता तु विषादप्यतिरिच्यते ॥ ७६ ॥

नारी संमुख रहती जबतक, अमृतमयी है वह तब तक,
दूर दृष्टि से जब हो जाती, तब विष से बढ़ मर्मांतक।

स्त्री जब तक आँखों के सामने होती हैं, तब तक अमृतमयी है; ज्योंही आँखों से दूर हट जाती है, वह विष से भी बढ़ जाती हैं।

न गम्यो मन्त्राणां न च भवति भैषज्यविषयो
न चापि प्रध्वंसं व्रजति विविधैः शान्तिशतकैः।
भ्रमावेगादङ्गे किमपि विदधद्भङ्गमसमं
स्मरापस्मारोऽयं भ्रमयति दृशं घूर्णयति च ॥ ७७ ॥

दूर नहीं मंत्रों से होता, नहीं लाभ कुछ भी औषधसे,
शामक विविध उपायों से भी किसी तरह भी वह ना विनशे,
उलटे भ्रम का संनिवेश कर एक विकलता ही भर देता,
अंगों-अंगों में विशिष्ट-सी एक भंगिमा ही कर देता,
एक तरह का अपस्मार का रोग काम है इस प्रकार से,
जो कि दृष्टि में भ्रम भर देता, चंचल करता हर प्रकार से ॥

मंत्रों से भी दूर नहीं होता और औषध से भी कोई लाभ नहीं होता और न अन्य अनेक प्रकार के शमनकारक उपायों से ही उसका नाश होता है, उलटे वह भ्रम का आवेश करके अंगों में एक विशेष प्रकार की भंगिमा ( अंगों में विकलता ) कर देता है—इस प्रकार यह काम एक प्रकार का असाध्य अपस्मार ( मिरगी ) रोग है, जो दृष्टि में भ्रम और चंचलता उत्पन्न कर देता है।

नूनमाज्ञाकरस्तस्याः सुभ्रुवो मकरध्वजः।
यतस्तन्नेत्रसंचारसूचितेषु प्रवर्तते ॥ ७८ ॥

निश्चय सेवक आज्ञाकारी सुभ्रूरमणी का झषकेतन।
उसके नयन चलाने भर से करता नर पर तुरत आक्रमण ॥

मकरध्वज कामदेव निश्चय ही उस सुंदर भ्रूकुटिवाली सुंदरी का आज्ञाकारी है, क्योंकि सुंदरी के नयन चला देने मात्र से संकेतित पुरुष पर वह ( काम ) आक्रमण कर देता है।

सति प्रदीपे सत्यग्नौ सत्सु ताराखीन्दुषु।
विना मे मृगशावाक्ष्या तमोभूतमिदं जगत् ॥ ७९ ॥

दीप, अग्नि, तारक, रवि, शशि है, जिनसे सारी दुनिया जगमग।
मृग शिशु-नयन-दृशा रमणी-बिन अंधेरा पर मेरा सब जग॥

दीपक, अग्नि, तारा, सूर्य और चंद्रमा के होने पर भी मृगछौने की आंखों जैसी आँखों वाली सुन्दरी के बिना मेरा संसार अंधेरा है।

मुखेन चन्द्रकान्तेन महानीलैः शिरोरुहैः।
पाणिभ्यां पद्मरागाभ्यां रेजे रत्नमयीव सा ॥ ८० ॥

अपने मनहर चंद्रवदन से, काले-काले केशों से।
लाल कमल से कोमल-कोमल सुंदर हस्त प्रदेशों से,
चंद्रकांतमणि, महानीलमणि, पद्मरागमणि-युता सुमीत,
अनुपम रत्नमयी-सदृशा वह होती है सुंदरी प्रतीत ॥

वह सुंदरी अपने चंद्रमा के समान मनोहर मुख, काले-काले केशों और लाल कमल के समान हाथों के कारण चंद्रकांत, महानील और पद्मरागमणियों से युक्त लगती रत्नमयी जैसी प्रतीत होती है।

गुरुणा स्तनभारेण मुखचन्द्रेण भास्वता।
शनैश्चराभ्यां पादाभ्यां रेजे ग्रहमयीव सा ॥ ८१ ॥

गुरु कुच, दीप्त चंद्रमुख, धीरे-धीरे चरण-कमल-संचार।
वह सुंदरी बृहस्पति, रवि, शशि, शनि-ग्रहयुता सदृश सुकुमार ॥

भारी ( गुरु ) स्तन-भार, देदीप्त मुखचंद्र और शनैः-शनैः संचरण करते पैरों के कारण, बृहस्पति, सूर्य, चंद्र और शनैश्चर ग्रहों से युक्त हो वह सुंदरी ग्रहमयी प्रतीत होती है। ( स्तन = गुरु, मुख = सूर्य-चंद्र, मंदसंचरण = शनैश्चर )।

मुग्धे धानुष्कता केयमपूर्वा दृश्यते त्वयि।
यदा विध्यसि चेतांसि गुणैरेव न सायकैः ॥ ८२ ॥

धनुर्धरता कैसी सुविचित्र सुंदरी, तुझमें है सुप्रतीत ?
नरों के कर लेती मन बिद्ध शरों से नहीं गुणों से जीत !

हे सुन्दरि, तुझ में यह कैसा अपूर्व धनुर्धरत्व दीख रहा है कि तू पुरुषों के चित्तों को बाणों से नहीं, गुणों ( सौंदर्यादि, धनुष की डोर ) से ही बेध देती है।

एको रागिषु राजते प्रियतमादेहार्धहारी हरो
नीरागेष्वपि यो विमुक्तललनासंगो न यस्मात्परः।
दुर्वारस्मरबाणपन्नगविषज्वालावलीढो जनः
शेषः कामबिडम्बितो हि विषयान् भोक्तुं च मोक्तुं क्षमः ॥८३॥

अर्द्धनारीश्वर शिव ही एक प्रेमियों में शोभित भगवान्,
विरक्तों में भी उनसे श्रेष्ठ नहीं नारीत्यागी मतिमान्,
काम-शर-भुजग-विषम-विषज्वाल, शेष जन जिसमें होते दग्ध,
विडंबित भोग न पाते, काम, नहीं तज ही पाते अनजान ॥

प्रियतमा के आधे देह को धारण करनेवाले ( अर्धनारीश्वर ) भगवान् शिव ही एक प्रेमियों में सुशोभित हैं और विरागियों में भी स्त्री-संग छोड़ देनेवाला उनसे श्रेष्ठ कोई नहीं है। शेष जन तो दुर्निवार काम-बाणरूपी सर्प के विष की ज्वाला में जल रहे हैं, वे तो केवल काम से विडंबना ( अवमानना ) प्राप्त करते हुए न उसे भोग ही पाते हैं, न उसे छोड़ ही पाते हैं।

इदमनुचितमक्रमश्च पुंसां यदिह जरास्वपि मान्मथा विकाराः।
यदपि च न कृतं नितम्बिनीनां स्तनपतनावधि जीवितं रतं वा ॥८४॥

जरा में भी नरों को काम-बाधा—जगत में यह बड़ा अनुचित अक्रम है;
कि यद्यपि यह नहीं करता विधाता—बड़ा हो सृष्टिकर्ता का भरम है।
कि ये जो पृथुनितंबा नारियाँ हैं, रहें जीवित इस जगत् में वे तभी तक,
झुकें जब तक न उनके कुच तथा वे रहें करती सुरत-क्रीडा अथक जब तक ॥

संसार में यह अनुचित और क्रमहीन किया गया कि बुढ़ापे में भी पुरुषों के काम-विकार होते हैं, यद्यपि ( सृष्टिकर्त्ता ने ) यह नहीं किया कि नितंबवती स्त्रियाँ जब तक उनके स्तन न झुकें और रति करती रहें, तभी तक वे जियें।

व्यादीर्घेण चलेन वक्रगतिना तेजस्विना भोगिना
नीलाब्जद्युतिनाहिना वरमहं दृष्टो न तच्चक्षुषा ।
दष्टे सन्ति चिकित्सका दिशि दिशि प्रायेण धर्मार्थिनो
मुग्धाक्षीक्षणवीक्षितस्य नहि मे मन्त्रो नवाप्यौषधम् ॥८५॥

यह अच्छा है—मुझे काट ले तिर्यग्गति, तेजस्वी, चंचल;
बहुत बड़ा, भोगी, इंदीवर-द्युति काला भुजंग उच्छृंखल;
किंतु बड़ा, चंचल, दमकीला किसी सुन्दरी का वह नीला,
बाँका नयन न उसे कभी भी—सर्पगरल से भी जहरीला ॥
क्योंकि साँप के काटे को तो हैं अनेक चहुँ ओर चिकित्सक,
करते जो निःशुल्क चिकित्सा धर्म हेतु दिनरात बेखटक;
देखे जाने से पर मुग्धा रमणी के नयनों के द्वारा
जो चढ़ता विष, मंत्र न उसका, किसी न औषध का ही चारा ॥

मुझे बहुत बड़ा, चंचल, तिरछी चाल वाला, तेजस्वी, भोगी (फणधारी) नील कमल के समान कांति वाला [ काला ] काट ले, यह अच्छा; किंतु बड़ा, चंचल, तिरछा, दमकीला, नीला सुंदरी का नयन न डसे; क्योंकि सर्प-दंश के तो अनेक धर्मार्थी निःशुल्क चिकित्सक चारों ओर हैं परंतु मुग्धा सुंदरी के नयनों द्वारा देखे जाने से जो विष चढ़ता है, उसका न तो मंत्र ही है, न औषध ही ।

अपसर सखे दूरादस्मात्कटाक्षविषानला-
त्प्रकृतिविषमाद्योषित्सर्पाद्विलासफणाभृतः ।
इतरफणिना दष्टः शक्यश्चिकित्सितुमौषधै-
श्चटुलवनिताभोगिग्रस्तं त्यजन्ति हि मन्त्रिणः ॥ ८६ ॥

इस कटाक्ष-विष-वह्नि के धारक, प्रकृति विचित्र,
फण विलास का धारते नारि-सर्प से मित्र,
दूर भाग जा; क्योंकि है अन्य सर्प का दंश
औषध द्वारा साध्य भी, कट जाता विष-अंश ।

किंतु चतुर नारी-भुजग चंचल ले जब काट,
मंत्रों के ज्ञाता, बड़े ज्ञानी जाते भाग ।।

हे मित्र, तू इस कटाक्षरूपी विष की अग्नि को धारण करने वाले, स्वभाव से विलक्षण, विलासरूपी फणधारी नारीरूपी सर्प से दूर भाग। अन्य साँप के काटे हुए की चिकित्सा तो औषधों से हो सकती है, परंतु चंचल चतुर नारीरूपी सर्प से काटे हुए को तो मंत्रधारी भी छोड़ भागते हैं।

विरहोऽपि संगमः खलु परस्परं संगतं मनोयेषाम् ।
यद्धृदयविघटितः संगमोऽपि विरहं विशेषयति ।। ८७ ।।

मिला हुआ मन जिनका, उनका तो वियोग भी है संयोग।
चित्त फटा जिनका, उनका तो मिलन बढ़ाता और वियोग ।।

जिनका परस्पर मन मिला है, उनका वियोग भी संयोग ही है और जिनका चित्त एक दूसरे से फटा है उनका संयोग भी वियोग को ही बढ़ाता है।

तस्याः स्तनौ यदि घनौ जघनं विहारि
वक्त्रं च चारु तव चित्त किमाकुलत्वम् ।
पुण्यं कुरुष्व यदि तेषु तवास्ति वाञ्छा
पुण्यैर्विना नहि भवन्ति समीहितार्थाः ।। ८८ ।।

यदि उसके घन, पीन, पुष्ट कुच, है विहार के योग्य जघनघन,
सुंदर मुख है तो हे मन तू क्यों व्याकुल होता है उन्मन ?
पुण्य कृत्य कर यदि तू उनकी करता है इच्छा-अभिलाषा,
क्योंकि पुण्य के बिना न होती जग में कोई पूरी आशा ।।

यदि उसके स्तन पुष्ट-घने हैं, जघन-स्थली विहार करने योग्य है और मुख सुंदर है तो हे चित्त, तू क्यों व्याकुल होता है ? यदि तू उनकी अभिलाषा करता है तो पुण्य कर, पुण्यों के बिना अभिलाषा की पूर्ति नहीं होती— इच्छित पूर्ण नहीं होते।

इमे तारुण्यश्रीनवपरिमलाः प्रौढसुरत-
प्रतापप्रारम्भाः स्मरविजयदानप्रतिभुवः ।

चिरं चेतश्चौरा अभिनवविलासैकगुरवो
विलासव्यापाराः किमपि विजयन्ते मृगदृशाम् ॥ ८९ ॥

जय हो, मृगनयना सुन्दरियों के विलास-व्यापारों की,
यौवनश्री के नव सुगंध से पूर्ण, सदा मनहारों की,
प्रौढा रति-प्रभाव-आरम्भक, काम-विजय के सहचारी,
चित्त-चोर चिरकालिक, नवतम रस-विलास के गुरु भारी।

यौवन-श्री के नवीन सुगंध से परिपूर्ण, प्रौढ सुरत संबंधी के प्रभाव के आरंभकर्ता काम को विजय प्राप्त कराने में सहचर, चिरकाल तक चित्त को चुरानेवाले, नवीनतम विलास के प्रमुख शिक्षक मृगनयनाओं के विलास-व्यापारों ( विलास-चेष्टाओं ) की जय हो।

आवासः क्रियतां गाङ्गे पापहारिणि वारिणि।
स्तनद्वये तरुण्या वा मनोहारिणि हारिणि ॥ ९० ॥

या तो करना उचित वास है पापहरण गंगा के जल में।
या फिर हार लहरता जिन पर, उन तरुणी-कुचपीन-युगल में ॥

या तो पापहर गंगा के जल में ( तट पर ) निवास करना चाहिए अथवा जिस पर हार लहराता है, ऐसे तरुणी के कुचयुगल के मध्य।

केशाः संयमिनः श्रुतेरपि परंपारं गते लोचने
चान्तर्वक्त्रमपि स्वभावशुचिभिः कीर्णं द्विजानां गणैः।
मुक्तानां सतताधिवासरुचिरं वक्षोजकुम्भद्वयं
चेत्थं तन्वि वपुः प्रशान्तमपि ते क्षोभं करोत्येव नः ॥ ९१ ॥

केश संयमी बँधे-सँवारे—इस प्रकार हैं योगी-जैसे,
श्रुति-पारंगत नयन कान तक विस्तृत, यों वेदज्ञ-सरीखे,
मुख में व्याप्त प्रकृति-शुचि द्विजगण—दाँत, अतः वह विप्र-बास है,
मोती माला पड़ी मनोहर—कुच-घट-युग मुक्ताधिवास है।
हे कृश अंगों वाली सुंदरि, इस प्रकार तेरा सुंदर तन
योगी, वेदविज्ञ, शुचि ब्राह्मण, जीवन्मुक्तों का सहचर बन

शांत रूप, पावन, शुचि, निर्मल यद्यपि दीख रहा है जगको,
तो भी क्षुब्ध निरंतर करता, चंचल, चपल हमारे मन को ॥

केश संयमी अर्थात् बँधे-सँवारे हुए हैं और इस प्रकार संयमी योगी जैसे हैं; नेत्र श्रुति पारंगत अर्थात् कान तक फैले बड़े-बड़े हैं और इस प्रकार श्रुति—वेदों के पारंगत ज्ञाता है; मुख के अंतर्गत स्वभाव शुचि—प्रकृति से शुभ्र-स्वच्छ द्विजगण—दाँत व्याप्त हैं और इस प्रकार वह शुद्ध द्विज—ब्राह्मणों से व्याप्त है; दोनों कुंभ समान कुच 'मुक्तों के सतताधिवास' अर्थात् निरंतर मोती-माला पड़ी रहने से मनोहर हैं और इस प्रकार निरंतर जीव-मुक्त योगियों के आवास से पवित्र हैं। हे कृश अंगों वाली सुंदरी, तेरा शरीर इस प्रकार योगियों, वेदविज्ञाताओं, श्रेष्ठ ब्राह्मणों और जीवन्मुक्तों का साहचर्य पाकर यद्यपि प्रशांत स्वरूप है तथापि हमारे अंतःकरण में तो क्षोभ ही उत्पन्न करता है। (सुंदरी की मनोरमता को देख चित्त चंचल हो जाता है।)

प्रियपुरतो युवतीनां तावत्पदमातनोतु हृदि मानः।
भवति न यावच्चन्दनतरुसुरभिनिर्मलः पवनः ॥ ९२ ॥

प्रिय के संमुख सुंदरियों के मन में मान ठहरता तब तक।
स्वच्छ, सुगंधित चंदन-तरु से पवन न बहता है बस जब तक ॥

प्रियतम के संमुख तरुणियों के हृदय में मान तभी तक ठहरता है, जब तक चंदन के वृक्ष से सुगंधित, स्वच्छ पवन नहीं बहता।

सम्मोहयन्ति मदयन्ति विडम्बयन्ति,
निर्भर्त्सयन्ति रमयन्ति विषादयन्ति।
एताः प्रविश्य सदयं हृदयं नराणां,
किं नाम वामनयना न समाचरन्ति ॥ ९३ ॥

मोहतीं, मतवाला करतीं, उपहसित, अवमानित करतीं,
झिड़कतीं, विरमा लेती हैं, चित्त को बड़ा दुखी करतीं;
अरे बाँके नयनोंवाली रमणियाँ ये प्रवेश करके,
पुरुष के दया-भरे मन में न जाने हैं क्या-क्या करतीं ?

मोह लेती हैं, मतवाला कर डालती हैं, उपहसित—अवमानित करती हैं, झिड़क देती हैं, रमा लेती हैं, दुःखी करती हैं—ये बाँके नयनों वाली सुंदरियाँ पुरुष के दया भरे हृदय में प्रवेश करके क्या-क्या नहीं कर डालती ?

कृशः काणः खञ्जः श्रवणरहितः पुच्छविकलो
व्रणी पूयक्लिन्नः कृमिकुलशतैरावृततनुः ।
क्षुधा क्षामो जीर्णः पिठरककपालार्पितगलः
शुनीमन्वेति श्वा हतमपि निहन्त्येव मदनः ॥ ९४ ॥

दुर्बल, काना, लँगड़ा, बूँचा, पूँछकटा, घायल भी इतना,
पीब-सना, सारे शरीर में कीट रेंगते, भूखा कितना,
टूटा हुआ घड़े का टुकड़ा गोल कि जिसमें फँसे गरदन,
कुतिया के पीछे रहता है फिरता बूढ़ा कुत्ता निशिदिन;
पुष्पबाण यह काम भी कितना निर्दय हाय !
मरे हुए को मारता और बना निरुपाय ॥

दुर्बल, काना, लँगड़ा, बूँचा ( कानरहित या कनकटा ), पूँछकटा घायल, पीब से सना, सब देह में सैकड़ों कीड़े-पड़ा, भूख से व्यथित, बूढ़ा और घड़े के टूटे ( गोल ) टुकड़े में गरदन फँसाये भी कुत्ता कुतिया के पीछे फिरता रहता है; हाय, काम मरे हुए को भी मारता ही है ।

विश्वामित्रपराशरप्रभृतयो वाताम्बुपर्णाशना-
स्तेऽपि स्त्रीमुखपङ्कजं सुललितं दृष्ट्वैव मोहं गताः ।
शाल्यन्नं सघृतं पयोदधियुतं भुञ्जन्ति ये मानवा-
स्तेषामिन्द्रियनिग्रहो यदि भवेद्विन्ध्यस्तरेत्सागरम् ॥ ९५ ॥

पवन, नीर, पेड़ों के पत्ते खानेवाले अन्न त्याग कर
विश्वामित्र, पराशर जैसे परम तपोमय महामुनीश्वर
नारी के मुखकमल ललित को मात्र देख कर मुग्ध हो गये;
जो मनुष्य घृत, दुग्ध, दधि-सहित भात आदि व्यंजन का भोजन—

करते, यदि वे वश में अपनी चपल इंद्रियां कर ले दो छिन,
तो समझो कि महासागर में विंध्याचल-पाषाण तिर गये ॥

वायु, जल और पेड़ों के पत्ते खानेवाले ( अन्नत्यागी ) वे विश्वामित्र, पराशर आदि भी स्त्री के सुंदर-ललित मुख-कमल को देखकर ही मोहित हो गये; जो मनुष्य घी डाल कर दूध, दही के साथ भात आदि व्यंजनों का भोजन करते हैं, यदि वे इंद्रियाँ वश में कर लें तो समझिए कि विंध्याचल समुद्र पर तैर लेगा।

अजितास्मसु सबद्धः समाधिकृतचापलः ।
भुजङ्गकुटिलः स्तब्धो भ्रूविक्षेपः खलायते ॥ ९६ ॥

जो जन इंद्रियजयी नहीं हैं, उनसे होकर के संलग्न
नारी के करते कटाक्ष हैं उनकी मन-समाधि को भग्न।
चित्त चपल कर व्यभिचारी-से कुटिल और स्थिर होकर,
मन की व्यथा बढ़ानेवाले सर्पसमान कुटिल बन कर
करने लगते हैं समानता परम दुष्ट, अतिदुर्मन की,
महा छली, कपटी, गर्वीले, अभिमानी खल दुर्जन की ॥

सुंदरियों का कटाक्ष करना—जिन्होंने इंद्रियों को नहीं जीत पाया है, ऐसे—पुरुषों से संबद्ध हो समाधि—चित्त की एकाग्रता में चंचलता उत्पन्न करनेवाला, व्यभिचारी की भाँति कुटिल और स्थिर हो, मन में पीड़ा बढ़ानेवाले, साँप के समान कुटिल और गर्वीले खल—दुर्जन की समानता करने लगता है।

मधु तिष्ठति वाचि योषितां हृदि हालाहलमेव केवलम् ।
अत एव निपीयतेऽधरो हृदयं मुष्टिभिरेव ताडयते ॥ ९७ ॥

नारी की वाणी में रहता मधु, मन में विष हालाहल।
अधरपान होता इस कारण मर्दित होता वक्षःस्थल ॥

स्त्रियों की वाणी में मधु रहता है, हृदय में तो केवल हालाहल विष; इसीलिए उनके अधर का तो पान किया जाता है, हृदय ( वक्ष ) तो मुट्ठियों से पीड़ित किया जाता है।

आवर्तः संशयानामविनयभवनं पत्तनं साहसानां
दोषाणां संनिधानं कपटशतमयं क्षेत्रमप्रत्ययानाम् ।
स्वर्गद्वारस्य विघ्नो नरकपुरमुखं सर्वमायाकरण्डं
स्त्रीयन्त्रं केन सृष्टं विषममृतमयं प्राणिनामेकपाशः ॥ ९८ ॥

संदेहों का भँवर, गेह अविनय का और अनीति-निधान,
साहस का यह नगर और है अगणित दोषों का संस्थान,
नाना कपटजाल-परिपूरित, अविश्वास का जन्मस्थल,
नरक-नगर का खुला द्वार यह, स्वर्गद्वार का विघ्न विपुल,
माया-छल का बड़ा पिटारा, गरल दीखता सुधा-समान,
किसने स्त्री-यंत्र बनाया प्राणधारिहित जाल महान् ?

संदेहों का भँवर, अविनय—अनीति का घर, साहस—विचारहीनता का नगर, दोषों का संस्थान, अनेक प्रकार के कपट-जाल से भरपूर, अविश्वास की जन्मस्थली, स्वर्ग-द्वार का विघ्न, नरक नगर का द्वार, समस्त माया-छल का पिटारा, अमृत-सा दीखता विष, प्राणधारियों के निमित्त एक जाल यह स्त्रीरूपी यंत्र किसने बनाया है ?

सत्यत्वे न शशाङ्क एष वदनीभूतो नवेन्दीवर
द्वन्द्वं लोचनतां गते न कनकैरप्यङ्गयष्टिः कृता ।
किंत्वेवं कविभिः प्रतारितमनास्तत्त्वं विजानन्नपि
त्वङ्मांसास्थिमयं वपुर्मृगदृशां मन्दो जनः सेवते ॥९९॥

यदि यथार्थतः जाय विचारा तो हो जाता स्पष्ट सकल—
नहीं चंद्रमा होता आनन, नेत्र न दोनों नील कमल,
और बनी भी नहीं स्वर्ण से हैं शरीर-यष्टिका सुभग;
ऐसा वर्णन कर कवियों ने जन-मन को डाला है ठग ।
इस यथार्थ को जान समझ भी खाल, मांस, हड्डी का तन
सेवन करता मृगाक्षियों का, भाग्यहीन मूरख वह जन ।

यथार्थता से विचार करने पर यह स्पष्ट है कि चंद्रमा मुख नहीं हो गया है, न नील कमल ही दोनों नेत्र बन गये हैं और न शरीर-दंडी ही

स्वर्ण से बनी है; किन्तु इस प्रकार वर्णन करके कवियों ने जिसके मन को ठग लिया है, यथार्थ तत्त्व को जानता हुआ भी ऐसा मनुष्य जो खाल, मांस और हड्डी से पूर्ण मृगनयनाओं के तन का सेवन करता है, वह भाग्यहीन—मूर्ख है।

स्मृता भवति पापाय दृष्टा चोन्मादकारिणी।
स्पृष्टा भवति मोहाय सा नाम दयिता कथम्॥ १००॥

जो कि पाप का कारण बनती स्मरण मात्र कर लेने से,
हो जाती उन्मादकारिणी तनिक देखभर लेने से,
और छू लिये जाने पर जो उपजाती हैं मोह प्रकाम,
किस कारण से रख डाला है उसका किसने दयिता नाम ?

जो स्मरण से पाप का कारण बनती हैं, देखी जाने पर उन्मादकारिणी होती है और छू लिये जाने पर मोह उत्पन्न कर देती है, उसका नाम दयिता—प्रिया किस कारण है ?

असाराः सन्त्वेते विरतिविरसायासविषया
जुगुप्सन्तां यद्वा ननु सकलदोषास्पदमिति।
तथाप्यन्तस्तत्त्वे प्रणिहितधियामप्यतिबल-
स्तदीयोऽनाख्येयः स्फुरति हृदये कोऽपि महिमा॥ १०१॥

अरे भले ही सारहीन हों ये सारे शृंगार, विलास,
या विराग-साधन में उपजा देते हों अनरस, आयास,
या ये सब दोषों के आगर—समझ करें निंदा इनकी;
तो भी आत्मतत्त्व-चिंतन में रहती लगी बुद्धि जिनकी,
ऐसे पुरुषों के मन में भी नारी का अतिबली महान्,
होता ही है स्फुरित, जागरित वह अवर्ण्य, अतिशय महिमान॥

ये सब शृंगार-भोग-विलास भले ही सारहीन हों या विराग-साधना में विरसता और कठिनता उत्पन्न कर देते हों अथवा यह सब समस्त दोषों के आगार है—ऐसा समझकर भले ही इनकी निंदा की जाय, तो भी जिन्होंने

आत्मतत्त्व में अपनी बुद्धि लगा दी है, ऐसे व्यक्तियों के हृदय में भी नारी के किसी अतिबली, अवर्णनीय महिमा का स्फुरण होता ही है।

उन्मीलन्त्रिवलीतरङ्गनिलया प्रोत्तुङ्गपीनस्तन
द्वन्द्वेनोद्यतचक्रवाकमिथुना वक्त्राम्बुजोद्भासिनी।
कान्ताकारधरा नदीयमभितः क्रूराशया नेष्यते
संसारार्णवमज्जनं यदि ततो दूरेण सन्त्यज्यताम् ॥ १०२ ॥

उठतीं रोमावली-तरंगें उदरदेश ऊपर की ओर,
उन्नत, पीन पयोधर मांसल चक्रवाक युग दोनों छोर,
मुखरूपी है कमल सुशोभित, क्रूर भाव निर्मम, दुःसह—
भँवरों भरी सुंदरी रूपी महानदी बहती है यह।
भव-सागर में नहीं चाहते अगर डूबना तो मतिमान्,
नरों, दूर से ही तज भागो महानदी-नारी अनजान ॥

उदर देश पर ऊपर की ओर उठती रोमावली रूपी लहरों से परिपूर्ण, उन्नत और पुष्ट, मांसल स्तनयुगल रूपी चक्रवाक के युग्म से युक्त, मुखरूपी कमल से सुशोभित, क्रूर, अभिप्रायरूपी भँवरों-भरी यह सुन्दरीरूपी नदी बह रही है। हे नरों, यदि तुम संसाररूपी समुद्र में डूब नहीं जाना चाहते हो तो इसका दूर से ही परित्याग कर दो।

इह हि मधुरगीतं नृत्यमेतद्रसोऽयं
स्फुरति परिमलोऽसौ स्पर्श एषस्तनानाम्।
इति हतपरमार्थैरिन्द्रियैर्भ्राम्यमाणो
ह्यहितकरणदक्षैः पञ्चभिर्वञ्चितोऽसि ॥ १०३ ॥

मधुर गीत श्रुतिमधुर और यह नृत्य दृष्टि को मोहित करता,
रसना को प्रिय अधर-सुधारस, परिमल घ्राणेंद्रिय वश-करता,
यह कैसा कुच-स्पर्श, शिराएँ जिससे सकल गनगना उठतीं!
परमतत्त्वघातक, अश्रेयस्कर पंचेंद्रियाँ भ्रमा नर, ठगतीं ॥

यह (कानों को भला लगनेवाला) कैसा मीठा गीत है, (आँखों को मोहने वाला) यह कैसा नृत्य है, (रसना को प्रिय) यह कैसा रस

( अधररस ) है, ( नासिका को आनंददायक ), यह कैसी सुगंध है और ( स्पर्शेन्द्रिय त्वचा को प्रिय ) यह कैसा स्तनों का स्पर्श है ! इस प्रकार हे नर, परमतत्व को विनष्ट करने वाली, अकल्याण करने में कुशल कान, नेत्र, रसना, नासिका और त्वचा—इन पाँचों इंद्रियों द्वारा ( नारी के गीत, नृत्य, अधररस, सुगंध-ग्रहण और कुच-स्पर्श से ) भ्रांत होकर तू ठगा गया है।

सदा योगाभ्यासव्यसनवशयोरात्ममनसो—
रविच्छिन्ना मैत्री स्फुरति यमिनस्तस्य किमु तैः।
प्रियाणामालापैरधरमधुभिर्वक्त्रविधुभिः
सनिःश्वासामोदैः सकुचकलशाश्लेषसुरतैः ॥ १०४ ॥

निरंतर साध योग—अभ्यास वश-किया आतमा को मन को,
ईश की अविच्छिन्न मैत्री स्फुरित जिनमें है क्षण-क्षण को,
जितेंद्रिय ऐसे यमियों को प्रियतमा के संभाषण से,
अधर-मधुरस से, शशि-मुख से, कुच-कलश-युग-परिरंभण से,
प्रयोजन क्या है श्वासों से, सुरभि मोदित निःश्वासों से,
सुरत के मधु व्यापारों से, प्रणय के मदिरायासों से ?

जिन्होंने योगाभ्यास के निरंतर साधन से आतमा और मन को वश में कर लिया है और आत्मा-परमात्मा की अटूट मैत्री जिनके अंतःकरण में स्फुरित है, ऐसे यम-नियमाभ्यासी जितेंद्रियों को प्रियतमाओं के संभाषण, अधरों के मधुरस, मुखचंद्र, श्वास-प्रश्वास की सुगंध और कुचकलशों के आलिंगन एवम् सुरत-व्यापार से क्या प्रयोजन ?

यद्यस्य नास्ति रुचिरं तस्मिंस्तस्यास्पृहा मनोज्ञेऽपि।
रमणीयेऽपि सुधांशौ न मनः कामः सरोजिन्याः ॥ १०५ ॥

जिसको जो होता न रुचिर है, उसके सुंदर भी होने पर ?
इच्छा उसकी कभी न करता इस जगती में कोई भी नर।
यद्यपि है रमणीय चंद्रमा सुधामयी किरणें बरसाता,
फिर भी ता पीयूष सिंधु वह नहीं कमलिनी के मन भाता ॥

जिस वस्तु में जिसकी रुचि नहीं होती, मनभावन होने पर भी वह उसकी इच्छा नहीं करता। यद्यपि चंद्रमा रमणीय होता है किन्तु कमलिनी का मन उसकी कामना नहीं करता।

वैराग्ये सञ्चरत्येको नीतौ भ्रमति चापरः।
शृङ्गारे रमते कश्चिद् भुवि भेदाः परस्परम् ॥ १०६ ॥

करता है संचरण देखिए एक व्यक्ति वैराग्य में,
नीति-न्याय में भ्रमते रहना लिखा किसी के भाग्य में,
कोई अन्य विरमता-रमता हास-लास शृंगार में,
भिन्न-भिन्न नाना रुचियाँ हैं मनुजों की संसार में ॥

एक पुरुष वैराग्य में संचरण करता है; दूसरा नीति में भ्रमता रहता है और कोई शृंगार में रमता है। इस भूलोक में मनुष्यों की रुचि में परस्पर अनेक भेद हैं।

शृङ्गारशतक समाप्त।



कृष्णदास संस्कृत सीरीज
१३७

*****

राजर्षिभर्तृहरिविरचितं

# वैराग्य-शतकम्

गद्य-पद्यात्मक-हिन्दीभाषानुवादविभूषितम्

अनुवादकः
डॉ० देवर्षिसनाढ्य शास्त्री
एम० ए०, पी-एच० डी०, डी० लिट्.
गोरखपुर-विश्वविद्यालयप्राध्यापकः




कृष्णदास अकादमी, वाराणसी
१९९३

प्रकाशक : कृष्णदास अकादमी, वाराणसी
मुद्रक : चौखम्बा प्रेस, वाराणसी
संस्करण : द्वितीय, वि० सं० २०५०
मूल्य : रू० ८-००



पो० बा० नं० १११८
चौक, ( चित्रा सिनेमा बिल्डिङ्ग ), वाराणसी-२२१००१
( भारत )
फोन : ५२३५८

अपरं च प्राप्तिस्थानम्
चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस
के० ३७/९९, गोपाल मन्दिर लेन
पो० बा० नं० १००८, वाराणसी-२२१००१ ( भारत )
फोन : ३२३४५८

# विन्यास

हो सकता है कि अब आपको अनेक जगत्-व्यापार सुखदायी न लगते हों,—पर क्या आपने बचपन में विद्याभ्यास किया था? ( नीति-शतक पढ़ा था? ) क्या आप समर्थ होकर मध्यमाश्रम में कर्मण्य बने थे, और यदि आप संकोच न करें तो मैं क्या जान सकता हूँ कि आपने 'शृंगार-शतक' पढ़ा और सुना था? यदि आपका उत्तर 'हाँ' में है तो अब आजाइए, 'वैराग्य शतक' आपके हाथों में है। यदि शृंगार की उज्ज्वल रश्मियों में आपने एक 'नीतिज्ञ' की भाँति अवगाहन किया है तो मेरा दावा है कि आपकी न तो जीवन भर भोगी निर्धनता का अफसोस होगा और न यह लड़खड़ाती देह ही बहुत कष्ट का कारण होगी।

राजर्षि भर्तृहरि ने शृंगार के पश्चात् वैराग्य की उचित ही शिक्षा दी है। जो होता है, वह होता ही है। जन्म है, मृत्यु है, बचनपन, जवानी, बुढ़ापा है। यह दुनिया है तो इसे दुनियाँ की तरह समझिये और भोगिये। कभी रमणीय प्रासाद थे, गीत-संगीत था, भरा-पुरा परिवार था। पर यह था सब भ्रम ही, कमल-पत्र पर चमकते जल-बिंदु की भाँति, भनभनाते पतंगे के परों से उत्पन्न हवा में कभी बुझ जाने को तैयार दीपशिखा की छाया के समान। बहुत मोहक था, बहुत रमणीय था, पर था भंगुर ही, नश्वर ही। यह सच है—पूरा सच। इतना ही है कि सच को सच ही मानिये, उसे भयानक न कहिये।

भर्तृहरि के वैराग्यशतक का यही संदेश है—सर्प या माला, शत्रु या मित्र, मणि या पत्थर, धन वैभव या दरिद्रता, सुख या दुःख—सब समान हैं। यह मानना कठिन है, पर असंभव नहीं। शर्त वही

है कि क्या आपने समय पर सीखा है, समय पर भोगा है और क्या समय पर त्यागने को सहर्ष प्रस्तुत है ? यदि 'हाँ' तो आइए :--

पर्वतों की गुफाएँ निर्मल पवित्र शिलाशनन आपके लिए तैयार किये बैठी हैं, झूमते, पेड़ अपने तन से और अपने दिव्य फलों के साथ आपकी सेवा में हैं, झरने आपको बुला रहे हैं। शिव-शिव-शिव जपिये। आप किस परमेश्वर से कम हैं ?

निर्जला एकादशी
वि० सं० २०२६

—देवर्षि सनाढ्य

श्रीभर्तृहरिविरचितं

# वैराग्यशतकम्

## पद्य-गद्यात्मक-हिन्दीव्याख्योपेतम्

---

### मङ्गलाचरणम्

दिक्कालाद्यनवच्छिन्नाऽनन्तचिन्मात्रमूर्त्तये ।
स्वानुभूत्येकमानाय नमः शान्ताय तेजसे ।। १ ।।

दिशा-काल-सीमा-अतीत हे, अंतहीन, चैतन्य-स्वरूप ।
आत्मानुभवगम्य केवल हे, नमः शांत हे तेजोरूप ।।

दिशा और काल ( भूगोल-इतिहास ) में जिसे सीमित नहीं किया जा सकता, ऐसी अंतहीन, चैतन्यमयी मूर्ति धारण करनेवाले, स्वानुभव से ही ज्ञेय, शांत, तेजो रूप ब्रह्म को नमस्कार ।

बोद्धारो मत्सरग्रस्ताः प्रभवः स्मयदूषिताः ।
अबोधोपहताश्चान्ये जीर्णमंगे सुभाषितम् ।। २ ।।

बुधजन ईर्ष्याग्रस्त, धनी जन होते मानी-अभिमानी ।
नष्ट सूक्ति होती अपने में, क्योंकि अन्य जन अज्ञानी ।।

बुधजन ईर्ष्याग्रस्त होते हैं और धनी अभिमानी, शेष अन्य जन अज्ञानी होते हैं; सुभाषित अपने में ही सड़ जाता है ( किसी को उसकी ओर ध्यान देने का अवकाश नहीं और कोई उसे समझ नहीं पाता, अतः सूक्ति, सत्यकाव्य व्यर्थ हो जाता है । )

न संसारोत्पन्नं चरितमनुपश्यामि कुशलं
विपाकः पुण्यानां जनयति भयं मे विमृशतः ।
महद्भिः पुण्यौघैश्चिरपरिगृहीताश्च विषया
महान्तो जायन्ते व्यसनमिव दातु विषयिणाम् ।। ३ ।।

ये जग के व्यापार अनेकों होते नहीं कुशल-सुख दायी,
पुण्यों का परिणाम सोचकर भय की छाया ही घिर आयी।
बड़े-बड़े इन विषय सुखों की प्राप्ति कठिन है, समय-लब्ध है;
इनके कारण विषय-रागियों को विपत्ति ही मिलती भाई॥

संसार में उत्पन्न अनेक प्रकार के व्यापार कुशलदायक-सुखदायी नहीं दीखते और पुण्यों का परिणाम भी विचार करने पर भय ही उत्पन्न करता है। (पुण्यों से प्राप्त स्वर्गादि पुण्य क्षीण हो जाने पर नहीं रहेंगे); इसके अतिरिक्त अनेक महान् पुण्यों से चिर काल में प्राप्त ये बड़े-बड़े विषय-सुख विषयी—रागियों को व्यसन (दुःख अथवा विपत्ति) ही देने लगते हैं।

**उत्खातं निधिशङ्कया क्षितितलं ध्माता गिरेर्धातवो**
**निस्तीर्णः सरितां पतिर्नृपतयो यत्नेन संतोषिताः।**
**मन्त्राराधनतत्परेण मनसा नीताः श्मशाने निशाः**
**प्राप्तः काणवराटकोऽपि न मया तृष्णेऽधुना मुञ्च माम्॥४॥**

खोदी सकल धरा यह मैंने धन-मिलने की आशा से,
भस्म धातुएँ की अचलों की बड़ी-बड़ी अभिलाषा से।
किये प्रसन्न यत्न कर लाखों वे अनेक नरपति अधिराज,
और मसानों में व्यतीत की रातें मंत्रसिद्धि के काज।
किंतु न पायी कानी कौड़ी; हाय, हुआ श्रम सारा व्यर्थ;
तृष्णे अरी, छोड़ दे अब तो, मुझे सताती अब किस अर्थ?

धनकोष मिलने की आशा से मैंने भूतल खोद डाला, (रसायन सिद्धि के लिए) पर्वत की (हरितालादि) धातुओं को भस्म कर डाला, (रत्नादि-प्राप्ति के लिए) नदियों के पति समुद्र को भी छान डाला; प्रयत्नपूर्वक अनेक नरपालों को भी संतुष्ट किया और मनोयोगपूर्वक मंत्र सिद्ध करने में तत्पर हो श्मशान में अनेक रातें बितायीं, किंतु एक कानी कौड़ी भी नहीं मिली। अरी तृष्णे, अब तो मुझे छोड़!

**भ्रान्तं देशमनेकदुर्गविषमं प्राप्तं न किञ्चित्फलं**

**त्यक्त्वा जातिकुलाभिमानमुचितं सेवा कृता निष्फला।**

**भुक्तं मानविवर्जितं परगृहे साशंकया काकव-**
**त्तृष्णे दुर्मतिपापकर्मनिरते नाद्यापि संतुष्यसि ।।५।।**

मैंने छाने कितने दुर्गम, ऊबड़-खाबड़ देश अनंत,
सेवा भी की निशिदिन मैंने छोड़ जाति-कुल-गर्व तुरंत;
नि:सम्मान दूसरों के घर खाया डर-डर काक-समान;
सकल व्यर्थ; पर पापिनि तृष्णे, तू न हुई संतुष्ट अजान !

मैं अनेक दुर्गम, ऊबड़-खाबड़ प्रदेशों में मारा-मारा फिरा पर कुछ भी फल नहीं मिला; जाति और कुल का उचित अभिमान छोड़कर सेवा की, वह भी निष्फल रही। संमान-रहित आशंका पूर्वक दूसरे के घर में कौए की तरह खाता रहा ( सब व्यर्थ ); दुर्बुद्धि और पाप कर्मों में लगी तृष्णे, तू आज भी संतुष्ट नहीं होती ?

**खलोल्लापाः सोढाः कथमपि तदाराधनपरै-**
**र्निगृह्यान्तर्बाष्पं हसितमतिशून्येन मनसा ।**
**कृतश्चित्तस्तम्भः प्रहसितधियामञ्जलिरपि**
**त्वमाशे मोघाशे किमपरमतो नर्त्तयसि माम् ।।६।।**

मान भरी दुष्टों-नीचों की बातें कितनी सही अपार,
कभी न आने दी सेवा में—कभी न मानी मैंने हार;
भीतर-भीतर आँसू रोके हँसता रहा ऊपरी मन,
हँसने वालों के भी आगे सदा रोक मन किया नमन ।
अरी दुराशे, झूठी आशे, अब तू क्या करवायेगी ?
इससे अधिक बतादे मुझसे क्या-क्या नाच नचायेगी ?

खलों-दुष्टों की ऊँची-ऊँची बातें उनकी सेवा में संलग्न रहते किसी प्रकार सही; भीतर ही-भीतर आँसू रोक कर सूने-सूने मन से ( ऊपरी ) हँसी हँसते रहे और मन थाम कर हँसी ऊड़ानेवालों के आगे हाथ भी जोड़ते रहे; अरी झूठी आस, अब इससे अधिक मुझे क्या-क्या नचायेगी ?

**आदित्यस्य गतागतैरहरहः संक्षीयते जीवितं**
**व्यापारैर्बहुकार्यभारगुरुभिः कालो न विज्ञायते ।**

**दृष्ट्वा जन्मजराविपत्तिमरणं त्रासश्च नोत्पद्यते**
**पीत्वा मोहमयीं प्रमादमदिरामुन्मत्तभूतं जगत् ॥७॥**

सूर्य उदित होता, छिपता है—जीवन प्रतिदिन घटता है,
यह व्यवसाय, बोझ कामों का—सिमटे नहीं सिमटता है।
समय बीतता जान न पड़ता, कब बीता दिन, बीती रात,
जन्म, बुढ़ापा, विपत्, मृत्यु भी देख न लगती भय की बात।
मोहमयी मदिरा प्रमाद की पीकर यह सारा संसार,
लगता है उन्मत्त होगया—समझ न पाता कुछ व्यवहार।

सूर्य के उदय-अस्त से प्रतिदिन जीवन घट रहा है, बहुत-से कार्य के बोझे से परिपूर्ण बड़े बड़े व्यवसायों में समय जान नहीं पड़ता। जन्म, बुढ़ापा, विपत्ति और मृत्यु को देखकर भी डर नहीं लगता;—यह संसार मोह-भरी प्रमाद की मदिरा को पीकर पागल हो गया है।

**दीना दीनमुखैः सदैव शिशुकैराकृष्टजीर्णाम्बरा**
**क्रोशद्भिः क्षुधितैर्नरैर्न विधुरा दृश्येत चेद्गेहिनी।**
**याच्ञाभंगभयेन गद्गदलसत्त्रुटद्विलीनाक्षरं**
**को देहीति वदेत्स्वदग्धजठरस्यार्थे मनस्वी जनः ॥८॥**

फटे-पुराने वस्त्र खींचते दीन-मलिन-मुख नन्हें बाल,
भूखे, दुखी पारिवारिक जन दुष्टवचन कहते सब काल;
ऐसी दुखिया घरवाली यदि आये नहीं दृष्टि के द्वारे,
कौन धीर जन भरे गले से 'दो' ऐसा दुर्वचन उचारे ?

दीन मुख वाले बच्चे जिसके फटे-पुराने कपड़ों को खींचते रहते हैं और (परिवार के) अन्य भूखे व्यक्ति जिसे कोसते रहते हैं, ऐसे अत्यंत दुःखिनी घरवाली यदि न दीखे तो अपने इस जले पेट के ही लिए कौन धीर पुरुष प्रार्थना के न माने जाने के भय के कारण भरे गले से टूटते, अस्पष्ट होते अक्षरों में 'दो' ये वचन कहे ?



**निवृत्ता भोगेच्छा पुरुषबहुमानो विगलितः**
**समानाः स्वर्याताः सपदि सुहृदो जीवितसमाः।**

शनैर्यष्टचोत्थानं घनतिमिररुद्धे च नयने
अहो धृष्टः कायस्तदपि मरणापायचकितः ॥ ९ ॥

हुई समाप्त भोग की इच्छा, गत अब सामाजिक संमान,
गये स्वर्ग सब प्राणसखा भी; था जिनका वय, शील समान।
लकड़ी का अवलंबन लेकर चल-फिर पाते धीरे-धीरे
निपट अंधता, नेत्र व्यर्थ हैं, सूझ न पड़ता नियरे दूरे।
तो भी यह काया है कितनी ढीठ, निर्लज्जी और अयानी ?
मर, जाने की बात चले पर चौंक चकित होती अनजानी।

भोगों की इच्छा समाप्त हो गयी, लोगों से मिलने वाला संमान भी गया, इसके साथ ही समान आयु वाले प्राण-समान मित्र भी स्वर्ग गये, धीरे-धीरे लकड़ी के सहारे उठ सकना हो पाता है और नेत्र निपट अंधे हो जाने से व्यर्थ हैं; तो भी यह ढीठ काया मरकर नष्ट हो जाने की बात पर चकित हो जाती है।

हिंसाशून्यमयत्नलभ्यमशनं धात्रामरुत्कल्पितं
व्यालानां पशवस्तृणांकुरभुजः सृष्टाः स्थलीशायिनः।
संसारार्णवलंघनक्षमधियां वृत्तिः कृता सा नृणां
यामन्वेषयतां प्रयांति सततं सर्वे समाप्ति गुणाः ॥ १० ॥

विधि ने सर्पों के हित विरचा वायु सदृश भोजन कैसा,
बिना हिंसा के, बिना यत्न के जो मिल जाता है, ऐसा।
और बनाये पशु, जिनका है भोजन पत्ती, तिनके घास,
सो जाते जो धरती पर हैं बिना कष्ट के, बिन आयास।
और मनुष्य, लाँघ जो सकता पल में दुर्गम भवसागर,
ऐसी बुद्धि मिली है जिसको; सब समर्थ है नर-नागर।
उसी विधाता ने पर सिरजी कैसी कठिन जीविका नर की,
जिसे खोजने में चुक जाती गुणसंपद् सब जीवनभर की।

विधाता ने हिंसा से रहित, बिना यत्न के प्राप्त हो जाने वाला वायु रूपी भोजन सर्पों के लिए बनाया और पशु बनाये जिनका भोजन तिनके-घास है

और जो नंगी धरती पर सोते हैं; परंतु संसार रूपी समुद्र को भी लांघने में जिनकी बुद्धि समर्थ हैं, उन मनुष्यों की वृत्ति ( जीविका ) ऐसी बनायी कि जिसे खोजते-खोजते ही उनके समस्त गुण समाप्त हो गये।

**न ध्यातं पदमीश्वरस्य विधिवत्संसारविच्छित्तये**
**स्वर्गद्वारकपाटपाटनपटुर्धर्मोऽपि नोपार्जितः।**
**नारीपीनपयोधरोरुयुगलं स्वप्नेऽपि नालिङ्गितं**
**मातुः केवलमेव यौवनवनच्छेदे कुठारा वयम् ॥११॥**

काटने को जग के जंजाल न विधिवत् किया ईश-पद-ध्यान,
अनावृति-हेतु स्वर्ग के द्वार धर्म का हो न सका संधान।
कामिनी-कुच-जंघा-युग पीन स्वप्न में भी न छू सका हाय,
मातृ-यौवन-वन-विनशन-हेतु रहा बस बन कुठार निरुपाय!

भव-बंधन काटने के निमित्त विधिवत् ईश्वर के चरणों का ध्यान भी नहीं किया, स्वर्ग के द्वार के किवाड़ों को खोलने में समर्थ धर्म का उपार्जन भी नहीं किया और नारी के पुष्ट स्तनयुगल और जंघायुगल का स्वप्न में भी आलिंगन नहीं किया; तो हम तो बस माता के यौवन रूपी वन को काटने के कुल्हाड़ी भर बन कर रह गये।

**भोगा न भुक्ता वयमेव भुक्ता-**
**स्तपो न तप्तं वयमेव तप्ताः।**
**कालो न यातो वयमेव याता-**
**स्तृष्णा न जीर्णा वयमेव जीर्णाः॥ १२॥**

भोग हम तो न भोग पाये, भोग हमको ही भोग गये,
न हम तप को तो तप पाये, हमें ही तप तप-ताप गये,
समय तो बीत नहीं पाया, किंतु बस हम ही बीत गये;
न तृष्णा पापिन बूढ़ी हुई, हाय, बूढ़े हम ही हो गये।

हमने भोग तो न भोग पाये, भोगों ने उलटे हमें ही भोग लिया; तप तो हमने न तपा, हम ही तप गये; समय तो नहीं बीता, हम ही बीत गये; तृष्णा तो नहीं बुढ़ायी हम ही बुढ़ा गये।

**क्षान्तं न क्षमया गृहोचितसुखं त्यक्तं न संतोषतः**
**सोढा दुःसहशीतवाततपनाः क्लेशान्न तप्तं तपः ।**
**ध्यातं वित्तमहर्निशं नियमितप्राणैर्न शंभोः पदं**
**तत्तत्कर्म कृतं यदेव मुनिभिस्तैस्तैःफलैर्वंचितम् ।। १३ ।।**

क्षमा हमने भी किया परंतु वृत्ति से नहीं, विवशता से;
छोड़ तो दिये गेह-सुख-सौख्य, तोष से नहीं, अवशता से,
सहे दुःसह शीतातपवायु, नहीं कुछ तप करने के हेतु,
दरिद्री जनम-जनम के थे, कहाँ पाते सुख-साधन-सेतु ?
किया दिन रात ध्यान धन का, शंभु का साध न प्राणायाम,
किया वह सब—कि बताते गुनी एक धोखा जिसका परिणाम ।

हमने क्षमा किया किन्तु क्षमा करने की प्रवृत्ति से नहीं ( विवशता से ), गृह में प्राप्त सुखों को छोड़ा तो, पर संतोष से नहीं ( असमर्थता से ), दुःख से सहे जाने योग्य शीत, वायु और धूप-गर्मी को सहा तो, पर तपश्चर्या के निमित्त नहीं, दरिद्रता के कारण; दिन रात धन का ध्यान किया, प्राणायाम साध कर शंभु के चरणों का नहीं; हमने वे-वे कार्य ही किये, जिनका फल मुनिजनों ने त्याज्य ( धोखेवाला ) बताया है ।

**वलिभिर्मुखमाक्रान्तं पलितैरंकितं शिरः ।**
**गात्राणि शिथिलायन्ते तृष्णैका तरुणायते ।। १४ ।।**

झुर्रियों ने ढका मुख समूचा, पके बालों-भरा शीर्ष ऊँचा;
देह सारी शिथिल हो रही है, एक तृष्णा तरुण हो रही है ।

झुर्रियों ने मुह ढक लिया, सिर पके बालों से भर गया, सब अंग शिथिल हो गये, एक तृष्णा ही तरुण हो रही है ।

**येनैवाम्बरखंडेन संवीतो निशि चन्द्रमाः ।**
**तेनैव च दिवा भानुरहो दौर्गत्यमेतयोः ।। १५ ।।**

एक घन रूप वस्त्र का टूक—चांद ने ओढा सारी रात;
ओढ़ता दिन भर दिनपति वही—हाय, दोनों की दुर्गति तात ।

जिस अंबर-खंड—बादलरूपी कपड़े के टुकड़े—को रात में चन्द्रमा ने ओढ़ा, उसी को दिन में सूरज ने;—अरे, इन दोनों की दुर्गति है।

**अवश्यं यातारश्चिरतरमुषित्वापि विषया**
**वियोगे को भेदस्त्यजति न जनो यत्स्वयममून्।**
**व्रजन्तः स्वातन्त्र्यादतुलपरितापाय मनसः**
**स्वयं त्यक्ता ह्येते शमसुखमनन्तं विदधति॥ १६॥**

एक दिन भोग, सौख्य, सुख—सभी काल बनते हैं आखेट,
फिर भला क्यों रखते हैं मनुज स्वयं को इनमें स्वयं लपेट ?
जब कि जाते स्वेच्छा से भोग, बड़ा तब होता हैं परिताप,
छोड़ दे स्वयं मनुज यदि उन्हें, प्राप्त सुख, शान्ति अनंत, अमाप।

बहुत काल तक भोगे जाने पर भी विषयों को अवश्य जाना ही है, तो उनके स्वयं जाने और मनुष्य द्वारा छोड़ दिये जाने—इस दो प्रकार के वियोग में ऐसा क्या अन्तर है कि मनुष्य इन्हें स्वयम् नहीं छोड़ता ? ये जब स्वयम्—स्व-तंत्र भाव से—जाते हैं, तो मन को अतुलनीय परिताप देते हैं और यदि मनुष्य इनका त्याग अपने आप कर दे, तो अन्तहीन शान्ति और सुख देते हैं।

## तृष्णाधिकारमाह

**विवेकव्याकोशे विदधति शमे शाम्यति तृषा**
**परिष्वङ्गे तुङ्गे प्रसरतितरां सा परिणतिः।**
**जराजीर्णैश्वर्यग्रसनगहनाक्षेपकृपण-**
**स्तृषापात्रं यस्यां भवति मरुतामप्यधिपतिः॥ १७॥**

शान्ति मिल जाती, तृष्णाशान्त, कि होता जब विवेक विकसित,
किन्तु विषयाकर्षण का उच्च सहारा, पा होती विस्तृत;
वही तृष्णा की बेल विशाल फैलकर घिर कर चारों ओर
विभव का जीर्ण-शीर्ण प्रासाद उदरगत करती बन बन घोर
और फिर उसकी बढ़ती प्यास, इन्द्र भी बनता जिसका ग्रास
पालते हैं जिसका आदेश दास-सम मारुत ये उनचास।

विवेक के विकसित होने पर शान्ति प्राप्त होती है और तृष्णा शान्त हो जाती है किन्तु शान्ति को प्राप्त वह तृष्णा ही विषयाकर्षण का ऊँचा सहारा पाकर ऐसी फैल जाती है कि पुराने-सड़े वैभव को ग्रसलेने वाले गहन वन को काटफेंकने में असमर्थ मरुतों का स्वामी इन्द्र भी उसकी प्यास का पात्र हो जाता है।

## मदनविडंबनमाह

कृश: काण: खञ्ज: श्रवणरहित: पुच्छविकलो
व्रणी पूयक्लिन्न: कृमिकुलशतैरावृततनु:।
क्षुधाक्षामो जीर्ण: पिठरजकपालार्पितगल:
शुनीमन्वेति श्वा हतमपि च हन्त्येव मदन:॥ १८॥

दुर्बल, काना, लँगड़ा, लूला, बूँचा, पुँछकट, घायल, दीन,
तन से पीब टपकता, बूढ़ा, किलबिल कीड़े, भूखा क्षीण—
खुदरा, टूटा-फूटा बरतन,
पड़ा गले में, दुखती गरदन,—
कुत्ता मारा-मारा फिरता, कुत्ता पीछे कुतिया आगे,
धन्य काम हे प्रबल देवता, स्वयं मरे ये तुमने मारे॥

दुर्बल, काना, लँगड़ा, बूँचा, पुँछकटा, घायल, पीब से सना, सैकड़ों कीड़े देह में पड़े, भूख से क्षीण, बूढ़ा, बरतन के मुहाने में गला फँसाये कुत्ता कुतिया के पीछे लगा रहता है; यह काम मरे को भी मारता है।

## विषयाणामधिकारमाह

भिक्षाशनं तदपि नीरसमेकवारं
शय्या च भू: परिजनो निजदेहमात्रम्।
वस्त्रं च जीर्णशतखण्डमलीनकन्था
हा हा तथापि विषया न परित्यजन्ति॥ १९॥

भीख माँग कर नीरस भोजन एक बार ही मिल पाता है,
अपने देहमात्र से परिजन और सकल कुल का नाता है,

एक वस्त्र है गुदड़ी मैली, सौ टुकड़ों की, सड़ी, पुरानी;
नहीं छोड़ते विषय-भोग ये तब भी तो—कितनी नादानी ?

भिक्षा में प्राप्त, नीरस भोजन है, वह भी एकबार, धरती ही खाट हैं; अपना देह मात्र परिजन-कुटुम्ब है और सौ टुकड़े हुई सड़ी-पुरानी, मैली गुदड़ी वस्त्र है। हाय, ये विषय-भोग तो भी नहीं छोड़ते।

## रूपतिरस्कारमाह

**स्तनौ मांसग्रन्थी कनककलशावित्युपमितौ**
**मुखं श्लेष्मागारं तदपि च शशांकेन तुलितम्।**
**स्रवन्मूत्रक्लिन्नं करिवरकरस्पर्धि जघन-**
**महो निन्द्यं रूपं कविजनविशेषैर्गुरु कृतम्॥ २०॥**

मांस-पिंड हैं जो कुच, उनको स्वर्णकलश-सा गया बखाना,
थूक और कफ का जो घर मुख, पूर्णचन्द्र-सा उसको माना,
आर्द्र मूत्र से जघन-स्थल की उपमा गज की सूँड़ दी गयी;
कितना निन्दनीय नारीतन, कविजन ने कितना सन्माना।

स्तन मांस के लोथड़े हैं, उनकी उपमा स्वर्णकलशों से दी गयी; मुख थूक-कफ का घर है, उसकी तुलना चन्द्रमा से की गयी; टपकते मूत्र से गीले जघन-स्थल का जोड़ गजराज की सूँड़ बतायी गयी;—अरे, इस महानिन्दा के योग्य ( नारी ) रूप को इन विशिष्ट कवियों ने कैसा ऊँचा चढ़ा दिया।

**अजानन्माहात्म्यं पततु शलभो दीपदहने**
**स मीनोऽप्यज्ञानाद्‌बडिशियुतमश्नातु पिशितम्।**
**विजानन्तोऽप्येते वयमिह विपज्जालजटिला-**
**न्न मुञ्चामः कामानहह गहनो मोहमहिमा॥ २१॥**

दिये की आग में जलता—पतंगा नासमझ है;
कि चारा खाय औ फँस जाय—मछली वे समझ है;
सभी यह ठीक है, पर है महा मानव महाज्ञानी
विपद् के जटिल बंधन कामबंधन में बँधा क्यों निपट अज्ञानी !

अरे, यह मोह का महिमान है,
नहीं इसका कहीं प्रतिमान है।

पतंगा प्रभाव को न जानता हुआ दीपक की आग में जा गिरे, वह मछली भी अज्ञान के कारण काँटी में लगे माँस खाले ( और जाल में फँसे)— यह सब ठीक है; किन्तु विपत्ति के जटिल बंधन इस काम-भावों को भली भाँति समझते हुए भी हम नहीं छोड़ते—अरे मोह का महिमान बड़ा गहरा है।

## दुर्जनमुद्दिश्याह

**बिसमलमशनाय स्वादु पानाय तोयं**
**शयनमवनिपृष्ठे वल्कले वाससी च।**
**नवधनमधुपानभ्रान्तसर्वेन्द्रियाणा-**
**मविनयमनुमन्तुं नोत्सहे दुर्जनानाम् ॥ २२ ॥**

कमलनाल भोजन काफी है, पीने को स्वादिष्ट सलिल,
शय्या भूतल, दो कपड़ों को कितना वृक्षों का वल्कल !
नयी-नयी संपदा, मद्य मधु पीकर जो उन्मत्त हुए,
ऐसे दुष्ट जनों का अविनय सहूँ, न मुझ में इतना बल।

खाने के लिए कमल-नाल पर्याप्त हैं, पीने के लिए स्वादिष्ट जल है, सोने के लिए भूतल है और दो कपड़ों के लिए वृक्षों की छाल—वल्कल हैं; ऐसी दशा में नयी-नयी संपत्ति और मदिरापान से जिनकी समस्त इन्द्रियाँ चक्कर खाती रहती हैं, ऐसे दुष्ट जनों का अविनय सहने का उत्साह मुझ में नहीं उत्पन्न होता।

## मानितामुद्दिश्याह

**विपुलहृदयैर्धन्यैः कैश्चिज्जगज्जनितं पुरा**
**विधुतमपरैर्दत्तं चान्यैर्विजित्य तृणं यथा।**
**इह हि भुवनान्यन्ये धीराश्चतुर्दश भुञ्जते**
**कतिपयपुरस्वाम्ये पुंसां क एष मदज्वरः ॥ २३ ॥**

धन्य, विशाल हृदय मनुजों ने कभी रचा था यह संसार,
कुछ ने इसको रखा—सँवारा, कुछ ने इस पर कर अधिकार
दान किया तृण-सम अन्यों को; भुवन भोगते कुछ जन धीर,
हम तो कुछ पुरवों के मालिक—ऐसा क्या, जो गर्व-अधीर ?

कुछ विशाल हृदय धन्य व्यक्तियों ने प्राचीन काल में इस जगत् की रचना की, कुछ अन्य जनों ने इसकी रक्षा की और कुछ लोगों ने इसे जीतकर तिनके की भाँति दूसरों को दे दिया; इसके अतिरिक्त कुछ धीर जन ऐसे भी हैं, जो चौदहों भुवनों का भोग करते हैं—( यह सब होने पर भी हमें ) कुछ पुरवों ( छोटे छोटे गाँवों ) का अधिकारी होने पर यह अभिमान का ज्वर क्यों है ?

## निःस्पृहाणामधिकारमाह

**त्वं राजा वयमप्युपासितगुरुप्रज्ञाभिमानोन्नताः**
**ख्यातस्त्वं विभवैर्यशांसि कवयो दिक्षु प्रतन्वन्ति नः ।**
**इत्थं मानद नातिदूरमुभयोरप्यावयोरन्तरं**
**यद्यस्मासु पराङ्मुखोऽसि वयमप्येकान्ततो निःस्पृहाः ॥२४॥**

तू राजा, तो गुरु-उपासना-प्राप्त ज्ञान के हम अभिमानी,
तू धन से विख्यात, हमारी चहुँ दिशि कवि ने कीर्ति बखानी;
हे मानद, तू 'मा नद' चुपकर, व्यर्थ न कर बकबास निरन्तर,
काहे का अभिमान,—न हममें—तुम में ऐसा कोई अन्तर ।
तू मुँह-फेरे फिरता हमसे,
हमें न लेना कुछ भी तुमसे ।

तू राजा है, तो हम भी गुरु की उपासना करके प्राप्त ज्ञान के अभिमान से उँचे है; तू अपने वैभव से प्रसिद्ध है, तो हमारी कीर्ति का प्रसार भी चारों दिशाओं में कविगण कर रहे हैं । इस प्रकार हे मानद---सम्मान देने वाले, तू 'मानद' अर्थात् गर्व से बकवास न कर, हममें और तुझ में बड़ा अन्तर नहीं है; यदि तू हमसे मुँह फेरता है, तो हम भी पूर्ण रूप से निःस्पृह हैं ( हमें तुझसे कुछ लेना नहीं है ) ।

**अभुक्तायां यस्यां क्षणमपि न यातं नृपशतै-**
**र्भुवस्तस्या लाभे क इव बहुमानः क्षितिभुजाम् ।**
**तदंशस्याप्यंशे तदवयवलेशेऽपि पतयो**
**विषादे कर्त्तव्ये विदधति जडाः प्रत्युत मुदम् ॥ २५ ॥**

जिसे बिना क्षण भर को भोगे चले गये अगणित भूपति-वर
इतना क्यों अभिमान मनुज को उस धरती की तनिक प्राप्ति पर ?
धरती के अंशांश-अंश के थोड़े-से कण के ये स्वामी;
दुःख की बात, मूर्ख ये उस पर मोद मनाते हो प्रतिगामी ।

जिसको क्षण भर भी बिना भोगे सैकड़ों राजा चले गये, उस धरती के लाभ पर इन धरती के भोगने वालों को इतना मान क्यों है ? उस धरती के अंशांश के थोड़े-से लेश के ये स्वामी हैं । इस पर तो दुःख मानना चाहिए, उलटे ये मूर्ख प्रसन्न हैं ।

**मृत्पिण्डो जलरेखया वलयितः सर्वोऽप्ययं नन्वणु-**
**रङ्गीकृत्य स एव संयुगशतै राज्ञां गणैर्भुज्यते ।**
**तद्दद्युर्ददतेऽथ वा न किमपि क्षुद्रा दरिद्रा भृशं**
**धिग्धिक्तान्पुरुषाधमान्धनकणं वाञ्छन्ति तेभ्योऽपि ये ॥२६॥**

धरित्री—यह मिट्टी का ढेर—घिरी है जल से चारों ओर,
तनिक-सा प्रकट स्वल्प भूखण्ड, उसी पर इतना भारी शोर !
युद्ध कर लाखों नरपति वीर भोगते कर-कर उसके खण्ड,
कभी कुछ दे भी देते हैं, नहीं भी देते हैं उद्दण्ड;
और उन क्षुद्र, दरिद्रों से माँगते कण कुछ जाकर द्वार;
हाय, वे जन हैं कितने निम्न, उन्हें हैं बार-बार धिक्कार ।

यह मिट्टी का ढेर भूखण्ड सम्पूर्ण ही तो जल-रेखा से चारों ओर घिरा हुआ है, वह कितना छोटा अणुमात्र है ? उसी छोटे-से भूखण्ड को राजा लोग सैकडों युद्ध करके विभक्त करके स्वीकारते हैं और भोग करते हैं । ये क्षुद्र और अत्यन्त दरिद्र राजा लोग उसी में से कुछ थोड़ा दे देते हैं, नहीं भी देते हैं, धिक्कार तो उन नीच पुरुषों को है, जो उन क्षुद्रों से भी धन के एक कण की याचना करते हैं ।

## दुर्भगसेवकस्य वाक्यमाह

**न नटा न विटा न गायना न परद्रोहनिबद्धबुद्धयः ।**
**नृपसद्मनि नाम के वयं कुचभारानमिता न योषितः ॥ २७ ॥**

नहीं हम भाँड़ हैं; न विट हैं या कि लंपट हैं;
नहीं हम कुछ गवैये हैं; न परद्रोही, नचैये हैं;
कुचों के भार से झुकती नहीं हम सुन्दरी नारी,
हमारी राजमंदिर में भला क्यों पूछ हो भारी ?

न तो हम नट हैं; न विट-लंपट हैं, न गवैये हैं और अन्यजनों के प्रति द्रोह करने में अपनी बुद्धि को लगाये रखने वाले भी नहीं है; स्तनों के भार से झुकीं स्त्रियाँ भी हम नहीं हैं; फिर राजा के घर में हमारी क्या पूछ ?

**पुरा विद्वत्तासीदुपशमवतां क्लेशहतये**
**गता कालेनासौ विषयसुखसिद्ध्यै विषयिणाम् ।**
**इदानीं तु प्रेक्ष्य क्षितितलभुजः शास्त्रविमुखा-**
**नहो कष्टं सापि प्रतिदिनमऽधोधः प्रविशति ॥२८॥**

कभी वैदुष्य था नर के हृदय का क्लेश हरने को,
समय पार हो गया वह ही विषय-सुख-भोग करने को;
कि अब तो भूमिभोगी भूमिपति विद्या-विमुख है;
पतित है प्रतिदिवस वैदुष्य; कितना हाय दुःख है !

विद्वता प्राचीन काल में शांत-चित्त व्यक्तियों के क्लेश का नाश करने के लिए थी; समय पाकर वह विषयाकांक्षियों के विषय-भोग की सिद्धि के लिए हो गयी । अब तो भूतल के भोक्ता राजाओं को शास्त्र-विमुख देख कर वह प्रतिदिन नीचे-नीचे जा रही है । अरे, कैसा क़ष्ट है !

## साहङ्कारं पुरुषमुद्दिश्याह



**स जातः कोऽप्यासीन्मदनरिपुणा मूर्ध्नि धवलं**
**कपालं यस्योच्चैर्विनिहितमलंकारविषये ।**

नृभिः प्राणत्राणप्रवणमतिभिः कैश्चिदधुना
नमद्भिः कः पुंसामयमतुलदर्पज्वरभरः ।। २९ ।।

हुआ था एक ऐसा भी कि जिसके मुंड को उजले
कपाली कामरिपु ने शीर्ष पर सादर चढ़ाया था;
न जाने क्यों अनुज को आज चढ़ता गर्व-ज्वर अतुलित
स्वरक्षा-पटु नरों को देख झुकते पैर पर अपने ?

कोई ऐसा भी था, जिसके उज्ज्वल कपाल को काम के शत्रु शिव ने आभूषण बना कर ऊँचे शीर्षस्थान पर धारण किया था; आजकल प्राण बचाने में प्रवीण बुद्धि वाले ( निम्न ) मनुष्यों को अपने संमुख झुकता देख कर पुरुषों को यह कैसा अतुलनीय अभिमान का ज्वर चढ़ गया है ?

अर्थानामीशिषे त्वं वयमपि च गिरामीश्महे यावदित्थं
शूरस्त्वं वादिदर्पज्वरशमनविधावक्षयं पाटवं नः ।
सेवन्ते त्वां धनाढ्या मतिमलहतये मामपि श्रोतुकामा
मय्यप्यास्था न चेत्त्वयि मम सुतरामेष राजन्गतोऽस्मि ।।३०।।

तुम समर्थ हो धन-संपद् से, हम पर वैभव है वाणी का,
शूर-वीर तुम, हम गर्वज्वर हरते वादी अभिमानी का ।
ये धनाढ्य जन आज तुम्हारी प्रस्तुत हैं सेवा करने को,
लाखों श्रोता हम को सुनते अपनी बुद्धि विमल करने को ।
तुमको हे राजन्, यदि हम पर श्रद्धा या विश्वास नहीं है;
हम जाते हैं; हमें तुम्हारे लिए तनिक अवकाश नहीं है ।

तुम धन से समर्थ हो, तो हम भी वाणी के धनी हैं; तुम इस प्रकार वीर हो तो हमें भी वादी ( शास्त्रार्थ में प्रतिपक्षी ) के अभिमान रूपी ज्वर को शांत करने की रीति में अक्षय चातुर्य प्राप्त है । तुम्हारी सेवा में धनाढ्य रहते हैं तो बुद्धि के मैल का नाश करने के लिए हमें भी सुननेवाले हैं । तो हे राजन्, यदि तुम्हारी आस्था हममें नहीं है, तो हमारी भी तुममें नहीं है । हम चले ।

**यदा किञ्चिज्ज्ञोऽहं द्विप इव मदान्धः समभवं**
**तदा सर्वज्ञोऽस्मीत्यभवदवलिप्तं मम मनः।**
**यदा किञ्चित्किञ्चिद्बुधजनसकाशादवगतं**
**तदा मूर्खोऽस्मीति ज्वर इव मदो मे व्यपगतः ॥३१॥**

थोड़ा-सा कुछ ज्ञान मिल गया—हुआ गज-सदृश मैं मतवाला,
और लगा—मैंने इस जग में सब-कुछ समझ-बूझ ही डाला।
किन्तु निकट रह विद्वानों के ज्ञान-राशि जब कुछ-कुछ पायी,
तब फिर यह सुस्पष्ट हो गया—'मैं तो महामूर्ख हूँ—भाई!
फिर तो इस प्रकार उतरा वह मेरा मद-अभिमान तुरन्त,
जिस प्रकार उतरा करता है चढ़ा हुआ ज्वर विषम दुरत।

जब मुझे थोड़ा-सा ज्ञान प्राप्त हुआ तो मैं हाथी के समान मतवाला हो गया और मेरे मन में ऐसा प्रतीत हूआ कि मैं सर्वज्ञ हूँ। परंतु जब विद्वानों के निकट रहकर उनसे कुछ-कुछ मिला तो 'मैं मूर्ख हूँ—ऐसा समझ में आया और मेरा मद ऐसे उतर गया, जैसे चढ़ा ज्वर उतर जाता है।

## निर्ममतास्वरूपमाह

**अतिक्रान्तः कालो लटभललनाभोगसुभगो**
**भ्रमन्तः श्रान्ताः स्मः सुचिरमिह संसारसरणौ।**
**इदानीं स्वःसिन्धोस्तटभुवि समाक्रन्दनगिरः**
**सुतारैः फूत्कारैः शिवशिवशिवेति प्रतनुमः ॥ ३२ ॥**

कामीनियों के भोग मनोहर—बीत गयी मनहरण जवानी,
बहुत दिनों तक जग में भटके, थकी देह अब हुई पुरानी।
अब तो बस गंगा के तीरे दूर-दूर फैली कछार हो,
और कंठ में उच्च स्वर में 'शिव-शिव, हर-हर' की पुकार हो।

सुंदरी नारियों के भोग से मनोरम बनी अवस्था ( यौवन ) बीत गयी, और इस संसार-पथ में चिर-काल तक भ्रमते-भ्रमते हम थक गये। अब तो सुरनदी गंगा के किनारे की कछार में ऊँचे स्वर में लंबे-लंबे फूत्कार लेते हुए हम शिव-शिव-शिव जपेंगे।

मानेम्लायिनि खण्डिते च वसुनि व्यर्थं प्रयातेऽर्थिनि
क्षीणे बन्धुजने गते परिजने नष्टे शनैर्यौवने।
युक्तं केवलमेतदेव सुधियां यज्जह्नुकन्यापयः-
पूतग्रावगिरीन्द्रकन्दरदरीकुञ्जे निवासः क्वचित् ॥ ३३ ॥

मान मिटे, वैभव विनष्ट हो, खाली याचक फिरें द्वार से,
कम हों नेही बंधु, कुटुंबी वक्ष खोल भेंटें न प्यार से,
धीरे-धीरे बीत चलें जब यौवन के दिन तिल-तिल, पल-पल,
बुद्धिमान् को यही उचित है, यही चाहिए उसको केवल—
पाषाणों को धो पवित्र कर बहता हो निर्मल गंगा-जल
अचल हिमालय का गह्वर हो, शांत कुंज का नीरव अंचल।

मान मलिन होजाने, धन-संपत्ति नष्ट होजाने और याचकों के खाली लौट जाने, बंधु-वर्ग के कम रह जाने, परिजन-परिवार के चले जाने और धीरे-धीरे यौवन के नष्ट होजाने पर बुद्धिमान् जनों को यही उचित है कि कहीं जाह्नवी गंगा के जल से पवित्र पत्थरों वाले गिरिराज हिमालय की घाटी में गुफा के कुंज में निवास करें।

परेषां चेतांसि प्रतिदिवसमाराध्य बहुधा
प्रसादं किं नेतुं विशसि हृदयं क्लेशकलितम्।
प्रसन्ने त्वय्यन्तः स्वयमुदितचिन्तामणिगुणे
विमुक्तः संकल्पः किमभिलषितं पुष्यति न ते ॥ ३४ ॥

अन्य जनों के मन में बस कर तुझे मिलेगा कौन प्रसाद,
मेरे मन, उनका आराधन ! कष्ट झेलकर, पा अवसाद ?
विष्णु-वक्ष-शोभित चिंतामणि-रत्न-सदृश गुण शम, संतोष
जिस दिन होंगे उदित उसी दिन प्राप्त तुझे होगा परितोष;
और सभी कामना मिटेंगी, तू हो जायेगा निष्काम
तेरे सब अभिलाष पुरेंगे, क्यों न भला होगा कृतकाम ?

हाय रे मन, तू प्रतिदिन दूसरों की आराधना करके दूसरों के चित्तों में क्या प्रसाद लेने के लिए कष्ट पूर्वक प्रवेश करता है ? चिंतामणि ( विष्णु के

वक्ष पर स्थित समुद्र से उत्पन्न रत्न ) के समान शांति-संतोष गुणों का उदय होने पर तू जब अपने में ही प्रसन्न हो जायेगा और तेरी कामनाएँ समाप्त हो जायेंगी तो क्या तेरी अभिलाष पूर्ण न होगा ?

## अथ भोगपद्धतिः

**भोगे रोगभयं कुले च्युतिभयं वित्ते नृपालाद्भयम्**
**मौने दैन्यभयं बले रिपुभयं रूपे जराया भयम् ।**
**शास्त्रे वादभयं गुणे खलभयं काये कृतान्ताद्भयं**
**सर्वं वस्तु भयान्वितं भुवि नृणां वैराग्यमेवाभयम् ।। ३५ ।।**

रोग का है महाभय विषय भोग में और च्युति का महात्रास कौलीन्य में;
राज भय है बड़ा धन-विभव में सदा, मौन में त्रास है दैन्य का सर्वदा;
शक्ति को शत्रु का, रूप को आयु का, शास्त्र के ज्ञान को वाद-परिवाद का;
है गुणी व्यक्ति को भय बड़ा दुष्ट का और इस देह को काल—यमराज का ।
हैं भयपूर्ण पदार्थ इस पृथ्वी तल पर सकल ।
एक मात्र वैराग्य, है निर्भय, निर्मल-विमल ।।

विषय-भोग में रोगों का, उच्च कुल में उससे च्युत हो जाने का, धन होने पर राजा का, चुप रहने में दीनता का, बल होने पर शत्रु का, रूप होने पर बुढ़ापे का, शास्त्र-ज्ञान में वाद-विवाद का, गुण होने पर दुष्टों का और इस शरीर को यमराज का भय है। पृथ्वी पर सब वस्तुएँ भयपूर्ण हैं, केवल वैराग्य ही भयरहित—निर्भय है ।

**अमीषां प्राणानां तुलितबिसनीपत्रपयसां**
**कृते किन्नास्माभिर्विगलितविवेकैर्व्यवसितम् ।**
**यदाढ्यानामग्रे द्रविणमदनिःशंकमनसां**
**कृतं वीतव्रीडैर्निजगुणकथापातकमपि ।। ३६ ।।**

नलिनी दल पर सलिल बिंदु-सम क्षणभंगुर प्राणों के अर्थ,
कर्तव्याकर्तव्य-बोध तज हमने क्या-क्या किये अनर्थ !
धनमद में निःशङ्क धनी जन—उनके संमुख अपने आप

लज्जा तज कर स्वगुणकथन का हमने स्वयं किया है पाप

कमलिनी के पत्ते पर पड़े जल-बिंदु-तुल्य ( क्षणभंगुर ) इन प्राणों के लिए विवेक ( कर्त्तव्य-अकर्त्तव्य-बोध ) छोड़कर हमने क्या नहीं किया ? द्रव्य के अभिमान में शंकाहीन चित्त वाले धनाढ्यों के आगे हमने लज्जाहीन होकर अपने गुणों को स्वयं कहने का पाप तक किया।

## अथ कालमहिमा

**भ्रातः कष्टमहो महान्स नृपतिः सामन्तचक्रं च त-**
**त्पार्श्वे तस्य च सापि राजपरिषत्ताश्चन्द्रबिम्बाननाः।**
**उद्रिक्तः स च राजपुत्रनिवहस्ते वन्दिनस्ताः कथाः**
**सर्वं यस्य वशादगात्स्मृतिपदं कालाय तस्मै नमः ॥ ३७ ॥**

कितने दुख की बात बंधु है—वह महान् नरपति—अधिराज,
निकटवर्ति-सामंत-मंडली, राज-सभा का साज-समाज;
विधुवदनी सुंदरी नारियाँ, गर्वोन्नत वे राजकुमार,
वे वंदी गण, विरुदगान वे—चले गये जग के उस पार।
पल में जिसने धूलिधूसरित किया सकल शोभा-शृंगार,
महाबली बस कालदेव को नमस्कार हैं बारंबार।

हे भाई, कैसे दुःख की बात है कि वह महान् राजा, उसके निकट रहने वाले सामंतों की मंडली, राजसभा, चंद्रमुखी सुंदरियाँ, गर्वीले राजपुत्र, वे वंदी गण और उनकी कथाएँ—सब चले गये। जिसके वश यह सब समाप्त हो गया, उस काल को नमस्कार।

**वयं येभ्यो जाताश्चिरपरिगता एव खलु ते**
**समं यैः संवृद्धाः स्मृतिविषयतां तेऽपि गमिताः।**
**इदानीमेते स्मः प्रतिदिवसमासन्नपतना-**
**द्गतास्तुल्यावस्थां सिकतिलनदीतीरतरुभिः ॥ ३८ ॥**

जननी-जनक छोड़कर हमको चले गये, बीता चिरकाल,
जिनके साथ हुए थे बूढ़े, वे भी गये काल के गाल।

अब हम भी हैं जानेवाले, चलने के सारे सामान,
रेतभरी नदिया के तीरे गिरनेवाले वृक्ष समान।

हम जिनसे उत्पन्न हुए थे वे माता-पितादि तो बहुत कालपूर्व ही चले गये, जिनके साथ बूढ़े हुए, वे भी स्मरणावशेष रह गये ( वे नहीं है, उनकी स्मृति ही रह गयीं ); अब हम भी प्रतिदिन जिनका गिरना निकट है, ऐसे बालू-भरी नदी के तीर के वृक्षों की भाँति हो रहे हैं।

**यत्रानेके क्वचिदपि गृहे तत्र तिष्ठत्यथैको**
**यत्राप्येकस्तदनु बहवस्तत्र चान्ते न चैकः।**
**इत्थं चेमौ रजनिदिवसौ दोलयन्द्वाविवाक्षौ**
**कालः काल्या सह बहुकलः क्रीडति प्राणसारैः ॥३९॥**

जिस घर में थे कभी अनेकों, एक वहाँ पर दिखता आज
और एक भी नहीं वहाँ, जहाँ एक से बना समाज।
प्राणों की गोटियाँ बनाकर, रात-दिवस दो पाँसे डाल,
कला दिखाता, द्यूत खेलता काली के सँग काल कराल।

जिस घर में कभी अनेक थे, वहाँ एक रह गया है और जहाँ पहिले एक था, उसके पश्चात् बहुत हुए, वहाँ अंत में एक भी नहीं रहा। इस प्रकार रात-दिन के दो पांसे बनाकर फेंकता हुआ काल अनेक कलाएँ प्रदर्शित करता काली के साथ प्राणों की गोटियों का द्यूत-क्रीडन कर रहा है।

**तपस्यन्तः सन्तः किमधिनिवसामः सुरनदीं**
**गुणोदारान्दारानुत परिचरामः सविनयम्।**
**पिबामः शास्त्रौघान्द्रुतविविधकाव्यामृतरसा-**
**न्न विद्मः किं कुर्मः कतिपयनिमेषायुषि जने ॥४०॥**



हम तपें तप, जा बसें गंगा किनारे, या मनायें सुंदरी को विनय-धारे,
मर्म जानें शास्त्र का, दर्शन विचारें, छक पियें या काव्य-रस की अमृत धारें?

कुछ पलों की जिदगी है, क्या करें ?
समझ कुछ पड़ता नहीं है, क्या, करें ?

तपस्या करते हुए क्या गंगा-किनारे जा बसें अथवा उत्कट गुणों वाली दाराओं की सविनय परिचर्या करें या फिर शास्त्र-प्रवाहों और बहुविध काव्यों से झरते अमृत-रस का पान करें—समझ में नहीं आता कि कुछ पलों की आयु वाले इस जीवन में क्या करें ?

**गंगातीरे हिमगिरिशिलाबद्धपद्मासनस्य**
**ब्रह्मध्यानाभ्यसनविधिना योगनिद्रां गतस्य ।**
**किं तैर्भाव्यं मम सुदिवसैर्यत्र ते निर्विशंकाः**
**संप्राप्स्यन्ते जरठहरिणाः शृंगकंडूविनोदम् ॥ ४१ ॥**

कब आयेंगे वे मधुमय दिन ?
गंगा के जब नीरव तट पर,
ऊँचे हमगिरि-शैल शिखर पर,
ध्यान लगाये पदमासन में बैठ करेंगे हरि का सुमिरन ।
ब्रह्मध्यान में हम खोयेंगे,
और योगनिद्रा सोयेंगे,
वृद्ध हरिण निःशंक सींग से करते होंगे रसमय घर्षण !

मेरे वे अच्छे दिन कब आयेंगे, जब कि गंगा के तीर हिमालय की शिला पर पद्मासन लगाये ब्रह्म-ध्यान के अभ्यास में विधि सहित योग-निद्रा को प्राप्त मेरे बूढ़े हिरण शंका रहित हो सींग से ( देह में ) खुजलाने के आनंद को प्राप्त करेंगे ?

**स्फुरत्स्फारज्योत्स्नाधवलिततले क्वापि पुलिने**
**सुखासीनाः शान्तध्वनिषु रजनीषु द्युसरितः ।**
**भवाभोगोद्विग्नाः शिवशिवशिवेत्यार्तवचसा**
**कदा स्यामानन्दोद्गतबहुलबाष्पप्लुतदृशा ॥ ४२ ॥**

पूर्ण इच्छा हाय, कब होगी हमारी ?
कब जगत के भोग से मन को हटा कर,

शांत नीरव रात्रियों में दूर जाकर,
सुरनदी गंगा-किनारे चाँदनी में—
शुभ्र तल पर मोद से आसन जमाकर—
बैठ, 'शिव-शिव' दीनवाणी में जपेंगे,
नयन-युग आनंद से झर-झर झरेंगे।
हाय, आशा कब पुरेगी यह हमारी?

कब संसार के आभोगों से उचाट खाये हम शांत, नीरव रात्रियों में कहीं सुरनदी गंगा किनारे दमकती-फैली चाँदनी से शुभ्र तली पर सुखपूर्वक बैठे दीन वाणी में शिव-शिव-शिव उच्चारते हुए आनंद के कारण बहते बहुत से आँसुओं पूर्ण नयनों वाले होंगे?

**महादेवो देवः सरिदपि च सैषा सुरसरि-**
**द्गुहा एवागारं वसनमपि ता एव हरितः।**
**सुहृद्वा कालोऽयं व्रतमिदमदैन्यं व्रतमिदं**
**कियद्वा वक्ष्यामो वटविटप एवास्तु दयिता॥ ४३॥**

महादेव हों देव, नदी बस सुरसरिता हो,
गुफा गेह हो, दिशा वस्त्र हों, काल सखा हो,
कभी न हों हम दीन किसी भी जन के संमुख—
यही हमारा एक दृढ व्रत सदा हो।
और क्या कहे और कुछ हम को कहना है नहीं,
वटतरु अपनी प्रिया हो, नहीं और अपनी कहीं।

महादेव देवता हों, सुरनदी गंगा ही नदी हो, गुफा ही घर हो, दिशाएँ ही वस्त्र हों, यह काल ही मित्र हो, किसी के संमुख दीन न होने का जो व्रत है, वही व्रत हो,—और कितना कहें, हमारी प्रिया भी बरगद का वृक्ष ही हो।

**शिरः शार्वं स्वर्गात्पशुपतिशिरस्तः क्षितिधरं**

**महीध्रादुत्तुंगादवनिमवनेश्चापि जलधिम्।**

अधो गंगा सेयं पदमुपगता स्तोकमथवा
विवेकभ्रष्टानां भवति विनिपातः शतमुखः ॥ ४४ ॥

गिरी स्वर्ग से शिव के सिर पर और वहाँ से हिमगिरि पर,
उच्च हिमालय से धरती पर, धरती मे सागर-तल पर;—
इस प्रकार गंगा क्रम-क्रम से गिरी निम्न से निम्न स्तर;
शतमुख गिरते हैं नीचे ही अविवेकी जो होते नर।

स्वर्ग से शिव जी के सिर पर, पशुपति शिव के सिर से हिमालय पर, ऊँचे हिमालय से धरती पर और धरती से समुद्र में—इस प्रकार यह गंगा थोड़ा-थोड़ा करके निम्नतर स्थान को ही प्राप्त होती रही। जो विवेक हीन हो जाते हैं, वे सौ मुँह होकर नीचे ही पतित होते हैं।

आशा नाम नदी मनोरथजला तृष्णातरङ्गाकुला
रागग्राहवती वितर्कविहगा धैर्यद्रुमध्वंसिनी।
मोहावर्त्तसुदुस्तराऽतिगहना प्रोत्तुङ्गचिन्तातटी
तस्याः पारगता विशुद्धमनसो नन्दन्ति योगीश्वराः ॥४५॥

आशा नाम नदी है, जिसमें भरा कामनाओं का जल है,
तृष्णा की लहरें उठती हैं, राग-मकर का बास-स्थल है;
तर्क-वितर्क विविध जलपाँखी; धैर्य-वृक्ष को करती ध्वस्त,
मोह-भँवर पड़ते; अति गहरी, बहुत दुस्तरा, बड़ी प्रशस्त;
ये अनेक जो चिंताएँ हैं, इस नदिया के उच्च किनारे;
पाते हैं आनंद शुद्धमन योगीश्वर, जो पहुँचे पारे।

आशा नाम की नदी है, उसमें कामनाओं का जल है, जिसमें तृष्णा की लहरें उठ रही हैं; राग (अनुरक्ति) रूपी मगर उसमें निवास करता है, अनेक प्रकार के तर्क-वितर्क ही उसके जलपक्षी हैं, वह धीरज रूपी वृक्षों का विध्वंस कर रही है, उस नदी में मोह के भँवर पड़ रहे हैं और वह बहुत गहरी और दुस्तर हो गयी है, अनेक चिंताएँ उस नदी के ऊँचे किनारे हैं। इस नदी के पार पहुँचे विशुद्ध मन योगीश्वर आनंद प्राप्त करते हैं।

**आसंसारं त्रिभुवनमिदं चिन्वतां तात तादृङ्**
**नैवास्माकं नयनपदवीं श्रोत्रवर्त्मागतो वा ।**
**योऽयं धत्ते विषयकरिणीगाढगूढाभिमान-**
**क्षीबस्यान्तःकरणकरिणः संयमालानलीलाम् ॥४६॥**

तात, हमने खोज डाला यह सकल संसार—त्रिभुवन ।
वासना-रूपा, विषय-सुख-रूपिणी करिणी विचरती,
लिप्त अंतःकरण-गज को जो कि गर्वोन्मत्त करती;
मत्त मन के उस करी को बाँधकर, संयमित कर जो
बाँध दे बंध-स्थली पर;—दीख-सुन पाया नहीं जन ।

हे तात, हमने संपूर्ण संसार और तीनों भुवनों में खोज डाला, परंतु हमने ऐसा कोई व्यक्ति न तो आँखों-देखा, न कानों-सुना, जिसने कि विषय-वासना-स्वरूपा हथिनी में गाढ़ और गहरे रूप से लिप्त रहने के अहंकार से पागल हुए अंतःकरण रूपी हाथी को संयमित करके उसे उसके बँधने के स्थान पर जा बाँधा हो ।

## साम्प्रतं निर्वेदतायाः स्वरूपमाह

**ये वर्द्धते धनपतिपुरः प्रार्थनादुःखभाजो**
**ये चाल्पत्वं दधति विषयाक्षेपपर्यस्तबुद्धेः ।**
**तेषामन्तः स्फुरितहसितं वासराणां स्मरेयं**
**ध्यानच्छेदे शिखरिकुहरग्रावशय्यानिषण्णः ॥ ४७ ॥**

ध्यान से जब चित्त हट जाता ।
बैठ पत्थर-सेज पर गिरि की गुफा में,
सोचता बीते दिनों की गत कथा मैं,
धनी-संमुख गिड़गिड़ाता हाथ-बाँधे,
जब कि पाता कष्ट-हा, अतुलित व्यथा मैं ।
इस व्यथा में दिन बड़े इतने कसकते,
बीतते ऐसे कि काटे से न कटते;

विषय-भोगों से जब बुद्धि मेरी,
बीत जाता कब दिवस, ना जानपाता ।

ध्यान से चित्त हटजाने पर पर्वत की गुफा में पत्थर की शय्या पर बैठा मैं मन ही मन हँसता हुआ उन दिनों का स्मरण करता हूँ, जो धनवालों के संमुख प्रार्थना करने की पीडा से युक्त होकर बड़े हो जाते थे और जो विषयभोगों से बुद्धि के हट जाने पर छोटे बन जाते थे ।

**विद्या नाधिगता कलंकरहिता वित्तं च नोपार्जितं**
**शुश्रूषापि समाहितेन मनसा पित्रोर्न सम्पादिता ।**
**आलोलायतलोचना युवतयः स्वप्नेऽपि नालिङ्गिताः**
**कालोयं परपिण्डलोलुपतया काकैरिव प्रेरितः ।। ४८ ।।**

निष्कलंक, निर्दोष न पायी विद्या हमने,
धन न कमाया, जननी-जनक न मन से पूजे,
बड़े-बड़े, चंचल नयनों वाली कामिनियाँ,
नहीं स्वप्न में भी उनके आलिगन सूझे ।
हमने तो सब दिवस दूसरों के टुकड़ों पर
लालायित रहते कौओं की तरह बिताये ।

निष्कलंक, दोषरहित विद्या नहीं प्राप्त की, धन-उपार्जन नहीं किया, मन लगा कर माता-पिता की सेवा भी नहीं की और चंचल-बड़े-बड़े नयनोंवाली तरुणियों का आलिगन स्वप्न में भी नहीं किया;—हमने तो सारा समय दूसरों के टुकड़ों के प्रति लालायित रहते-रहते कौओं की तरह बिता दिया ।

**वितीर्णे सर्वस्वे तरुणकरुणापूर्णहृदयाः**
**स्मरन्तः संसारे विगुणपरिणामावधिगतीः ।**
**वयं पुण्यारण्ये परिणतशरच्चन्द्रकिरणैः**
**स्त्रियायां नेष्यामो हरचरणचित्तैकशरणाः ।। ४९ ।।**

इस तरह किस दिन हमारा समय बीतेगा ?
बाँट कर सर्वस्व नव करुणार्द्रमन से

अवगुणों के फल, अवधि, गति स्मरण करते,
पूत हो, निर्मल शरत् के चंद्रमा की
किरण-भासित रात्रियों में शिव सुमिरते,
एक उनके शरणागत हो, हृदय बीतेगा ?

सब कुछ बाँट कर, नवीन करुणा से हृदय परिपूर्ण कर संसार में अवगुणों के फल, अवधि और गति का स्मरण करते हम कब पवित्र वन में शरद् ऋतु के चंद्रमा की किरणों से पूर्णतया उद्भासित रात्रियों को शिव के चरणों में एकचित्त हो उनके ही शरणागत व्यतीत करेंगे ?

**वयमहि परितुष्टा वल्कलैस्त्वं च लक्ष्म्या**
**सम इह परितोषो निर्विशेषावशेषः ।**
**स तु भवति दरिद्रो यस्य तृष्णा विशाला**
**मनसि च परितुष्टे कोऽर्थवान् को दरिद्रः ।। ५० ।।**

इस जगत् में तुष्ट हम वल्कल-वसन से
और तुम संतुष्ट लक्ष्मी, विभव, धन से;
एक-सा संतोष सम मेरा-तुम्हारा;
कौन छोटा, कौन जीता, कौन हारा ?
है जिसकी तृष्णा बड़ी, निश्चय वही दरिद्र है;
मनस्तुष्टि हो, कौन फिर निर्धन, कौन समृद्ध है ?

इस संसार में हम वृक्षों की छाल—वल्कल के वस्त्रों में संतुष्ट हैं और तुम धन-लक्ष्मी प्राप्त करके संतुष्ट हो, तो हमारा-तुम्हारा संतोष तो बराबर है, निर्विशेषावशेष—जिसके अंत में कोई विशेषता नहीं । दरिद्र ही वह है, जिसकी तृष्णा बड़ी है, मन के संतुष्ट होने पर तो कौन संपत्ति शाली है और कौन दरिद्र ?

**यदेतत्स्वच्छन्द विहरणमकार्पण्यमशनं**
**सहार्यैः संवासः श्रुतमुपशमैकव्रतफलम् ।**
**मनो मन्दस्पन्दं बहिरपि चिरस्यापि विमृश-**
**न्न जाने कस्यैषा परिणतिरुदारस्य तपसः ।। ५१ ।।**

यह स्वच्छंद विहार, बिना माँगे यह भोजन,
सखा-सहायक-संग वास मिलता मनभावन;
सुनना ये उपदेश चित्त-शम-फल के दाता,
बाह्य वस्तु से मन विरक्त, जग से क्या नाता ?
जाने किस चिरकाल के तप का यह परिणाम—
समझ न पाया सोचकर हार गया मैं राम !

यह स्वच्छंद विहार, अयाचित भोजन, सहायकों के साथ निवास, मनः-शांति ही जिनका एक फल है, ऐसे उपदेशों का श्रवण और वाह्य वस्तुओं के प्रति मन की अत्यल्प आसक्ति—यह सब किस चिर कालीन और उदार—बड़े तप का फल है, यह विचार करके भी नहीं जान पाता ।

**पाणिः पात्रं पवित्रं भ्रमणपरिगतं भैक्षमक्षय्यमन्नं**
**विस्तीर्णं वस्त्रमाशासुदशकममलं तल्पमस्वल्पमुर्वी ।**
**येषां निःसंगतांगीकरणपरिणतिः स्वात्मसन्तोषिणस्ते**
**धन्याः संन्यस्तदैन्यव्यतिकरनिकराः कर्म निर्मूलयन्ति ॥५२॥**

कर ही जिनके पात्र, घूम-फिर भिक्षा पायी,
मिला अन्न, जो कभी न घटता भोजन भाई;
दसों दिशाएँ विस्तृत निर्मल वसन सुहाये,
यह विशाल भूतल शैया जिनके मन-भाये,
कुछ भी हो, निःसंगमना उसको स्वीकारें,
आत्मतोष का भाव सदा जो अंगीकारें;
प्रचुर दीनता-भाव से हुए विरक्त अनन्य,
कर्मोन्मूलन जो करें, नर वे ही हैं धन्य ।

जिनका हाथ ही पवित्र पात्र है, भ्रमण करके भिक्षा में प्राप्त कभी समाप्त न होने वाला अन्न ही भोजन है, दसों दिशाएँ विस्तीर्ण निर्मल वस्त्र हैं और विशाल धरती ही शय्या है;—जो कुछ भी निःसंग होकर स्वीकारते हैं, जो आत्मसंतोषी हैं और जिन्होंने दीनता के प्रचुर भाव-समूह से विराग लेकर कर्म का निर्मूलन कर दिया है, वे पुरुष ही धन्य हैं ।

**दुराराध्यः स्वामी तुरगचलचित्ताः क्षितिभुजो**
**वयं तु स्थूलेच्छा महति च पदे बद्धमनसः ।**
**जरा देहं मृत्युर्हरति सकलं जीवितमिदं**
**सखे नान्यच्छ्रेयो जगति विदुषोऽन्यत्र तपसः ॥ ५३ ॥**

बड़ा कठिन है आराधन कर स्वामी को करना संतुष्ट,
राजाओं के मन हैं ऐसे, जैसा घोड़ा चंचल दुष्ट ।
इच्छाएँ हैं बड़ी हमारी, बड़े पदों में मन आसक्त,
बूढ़ापन शरीर को हरता और मृत्यु से जीवन त्रस्त ।
और नहीं कुछ मित्र, है इस जग में तप छोड़कर,
श्रेष्ठ वस्तु अन्यत्र विद्वज्जन-कल्याणकर ।

आराधना करके स्वामी को प्रसन्न करना कठिन है, राजागण घोडे के समान चपलचित्तवाले हैं और हमारी इच्छाएँ बड़ी-बड़ी हैं तथा बड़े-बड़े पदों में हमारा मन आसक्त है, बुढ़ापा देह को हर रहा है और मृत्यु इस संपूर्ण जीवन को । हे मित्र, इस संसार में तप को छोड़ विद्वानों के निमित्त अन्यत्र कल्याण नहीं है ।

**भोगा मेघवितानमध्यविलसत्सौदामिनी चञ्चला**
**आयुर्वायुविघट्टिताभ्रमपटलीलीनाम्बुवद्भंगुरम् ।**
**लोला यौवनलालना तनुभृतामित्याकलय्य द्रुतं**
**योगे धैर्यसमाधिसिद्धिसुलभे बुद्धिं विधद्ध्वं बुधाः ॥५४॥**

घन-मध्य चकती बिजली-से हैं देह-भोग मोहक, चंचल;
क्षणभंगुर आयु वायुद्वारा छितराया बादल का ज्यों जल;
यौवन के लाड़-प्यार चंचल,—यह समझ-बूझ मानव, प्रवीण,
शीघ्रातिशीघ्र तुम निज मति को उस योग-सिद्धि में करो लीन,
जो कि सरलता से बड़ी हो जाती हैं प्राप्त,
बस समाधि में धैर्य से यदि हो जाओ व्याप्त,

देहधारी मनुष्यों के विषय-भोग बादलों के बीच चमकती बिजली के सदृश ( मोहक परंतु ) चंचल है, आयु द्वारा छितरा दिये गये बादलों के जल

के समान क्षणभंगुर है और यौवन के लाड़-प्यार भी चंचल हैं, तो हे बुद्धिमान् व्यक्तियों, यह समझ कर धैर्यपूर्वक समाधि द्वारा जिसकी सिद्धि सरलता से प्राप्त होती है, उस योग में शीघ्रतया बुद्धि को लगाओ।

**पुण्ये ग्रामे वने वा महति सितपटच्छन्नपालीं कपाली-**
**मादाय न्यायगर्भद्विजमुखहुतभुग्भूमधूम्रोपकण्ठम् ।**
**द्वारंद्वारं प्रवृत्तो वरमुदरदरीपूरणाय क्षुधार्तो**
**मानी प्राणी स धन्यो न पुनरनुदितं तुल्यकुल्येषु दीनः ॥५५॥**

उन न्यायविशारद विप्रों के मुख से उच्चारित मंत्र-विमल—
हुत सामग्री-धूमायिताग्नि कर देती जिनके गृह धूमिल,
इस उदर-दरी के भरने को उनके द्वारे-द्वारे जाकर
है भीख माँग कर खालेना भूखे मानव को श्रेयस्कर।
ठीकरा वस्त्र से ढका लिये हैं ग्राम-विपिन फिरना अच्छा;
अपने समान कुलवालों के आगे न दीन होना अच्छा।

पवित्र ग्राम अथवा बड़े जंगल में सफेद कपड़े से ढके ठीकरे को लेकर भूख से पीडित संमानी पुरुष का न्यायशास्त्री ब्राह्मणों के मुख से उच्चरित मंत्रों द्वारा होमी गयी सामग्री से धुआँ देती अग्नि के कारण जिनके घर धुँधले हो गये हैं, उनके द्वार-द्वार पेट रूपी गुफा को भरने के लिए घूम-माँगना भला, किन्तु समान कुल वालों के बीच दीन होना ठीक नहीं।

**चाण्डालः किमयं द्विजातिरथवा शूद्रोऽथ किं तापसः**
**किंवा तत्त्वनिवेशपेशलमतिर्योगीश्वरः कोऽपि किम् ।**
**इत्युत्पन्नविकल्पजल्पमुखरैः सम्भाष्यमाणा जनै-**
**र्न क्रुद्धाः पथि नैव तुष्टमनसो यान्ति स्वयं योगिनः ॥५६॥**

'यह ब्राह्मण है कोई जाता अथवा कोई चांडाल नष्ट,
तत्त्वज्ञ विमलमति योगीश्वर, तापस अथवा है शूद्र भ्रष्ट,
अन्योन्य विरुद्ध कथन ऐसे पथ में बकते बकवादी जन,
उन पर न ध्यान देते योगी, होते न कभी हैं क्रुद्ध, विमन;

होते प्रसन्न भी नहीं, चले जाते हैं वे अपने पथ पर;
कोई कुछ भी स्वेच्छया कहे, उनका न ध्यान जाता उस पर।

'यह चांडाल है या ब्राह्मण, शूद्र है कि तपस्वी अथवा तत्त्व के विमर्श में जिसकी बुद्धि निर्मल हो गयी है, ऐसा कोई योगीश्वर है',—इस प्रकार मार्ग में भाँति-भाँति की परस्पर विरुद्ध बातें करने वाले बकवादी मनुष्यों की बकवास पर ध्यान न देते हुए योगी जन न तो उन से क्रुद्ध होते हैं और न प्रसन्न होते हैं—वे अपने रास्ते चले जाते हैं

**सखे धन्याः केचित्त्रुटितभवबन्धव्यतिकरा**
**वनान्ते चित्तान्तर्विषमविषयाशीविषगताः।**
**शरच्चन्द्रज्योत्स्नाधवलगगनाभोगसुभगां**
**नयन्ते ये रात्रिं सुकृतचयचित्तैकशरणाः॥ ५७॥**

मित्र, वे ही कुछ कृती जन धन्य होते हैं।
जो जगत् के विषय बंधन भंग कर देते,
चित्त का भयंकर विषय-फणि दूर कर लेते,
पुण्य-संचयमात्र में मन को शरण देते,
शरद ऋतु के चंद्रमा की चाँदनी झरते
विमल नभ की रात में वन में विचरते हैं।

हे मित्र, वे ही कुछ पुरुष धन्य हैं, जो संसार के बंधनों को तोड़कर चित्त के भीतर विद्यमान भयंकर विषयरूपी सर्प को भगा कर एकमात्र पुण्यों के चयन में ही मन को शरण दिये शरत् काल के चंद्रमा की चाँदनी से शुभ्र आकाश-मंडलवाली रात को वनभूमि में व्यतीत करते हैं।

**एतस्माद्विरमेन्द्रियार्थगहनादायासकादाश्रया-**
**च्छ्रेयोमार्गमशेषदुःखशमनव्यापारदक्षं क्षणात्।**
**शान्तं भावमुपैहि संत्यज निजां कल्लोललोलां गतिं**
**मा भूयो भज भंगुरां भवरतिं चेतः प्रसीदाधुना॥५८॥**

चित्त अब तो तू कृपा कर।



कष्टप्रद, दुर्गम विषम है विषय-भोगों का गहन वन,

दूर हट इससे विरत हो और ले विश्राम दो छन,
श्रेय की पथ, दुःखशामक शांति को निशिदिन जपाकर।
त्याग दे यह चंचला गति ऊर्मिमाला-सी
छोड़ यह जग-प्रीति नश्वर मदिर हाला-सी।
चित्त रे अब तो दया कर, चित्त तू अब तो कृपा कर।

हे चित्त, इस कष्टदायक कु-आश्रय-स्थल इंद्रिय-विषयों के गहन वन से विश्राम ले और क्षणभर को कल्याण के मार्ग, संपूर्ण दुःखों को शांत करने की क्रिया में प्रवीण शांत भाव को प्राप्त कर, अपनी लहरों-सी चंचल गति का त्याग कर, संसार की नश्वर प्रीति का सेवन मत कर; अब तो कृपा कर।

**पुण्यैर्मूलफलैः प्रिये प्रणयिनि प्रीतिं कुरुष्वाधुना**
**भूशय्यानववल्कलैरकरणैरुत्तिष्ठ यामो वनम्।**
**क्षुद्राणामविवेकमूढमनसां यत्रेश्वराणां सदा**
**चित्तव्याध्यविवेकविह्वलगिरां नामापि न श्रूयते॥ ५९॥**

प्रीति प्रणयिनी प्रिये, करो अब पावन कन्द-मूल से, फल से;
भूतल की शय्या, पेड़ों की छाल-विनिर्मित नव वल्कल से।
यह सब है सुख-साध्य, न इसके लिए किसी को खटना पड़ता,
चल, अब हम वन को चलते हैं, जहाँ शांति है, जहाँ सरलता।
जहाँ विवेकहीनता पीडित, क्षुद्र, मूर्ख, वे मन के रोगी,
नहीं नाम को भी मिलते वे पटपट बकते धन के भोगी।

हे प्रणयिनी प्रिये, अब पवित्र कंद-मूल-फलों और जिनके लिए कुछ भी नहीं करना पड़ता, ऐसी धरती रूपी शय्या और नवीन वल्कल वस्त्रों से प्रीति कर, उठ, वन चलते हैं, जहाँ क्षुद्र, अविवेक के कारण मूर्खता-भरे मन और चित्त के रोग अविवेक से विह्वल बाणी वाले धनियों का नाम भी कभी सुनायी नहीं पड़ता।

**मोहं मार्जयतामुपार्जय रतिं चन्द्रार्धचूडामणौ**

**चेतः स्वर्गतरंगिणीतटभुवामासङ्गमङ्गीकुरु।**

**को वा वीचिषु बुद्बुदेषु च तडिल्लेखासु च स्त्रीषु च**
**ज्वालाग्रेषु च पन्नगेषु च सरिद्वेगेषु च प्रत्ययः ।। ६० ।।**

छोड़ मोह मेरे मानस, कर चंद्रचूड शिव से अनुराग,
सुरलहरी गंगा तट-भू के अंचल में गा मुक्त विहाग ।
इन लहरों, बुलबुलों, चमकती बिजली, कामिनियों के हास,
अग्नि-शिखाओं, सर्पों, नदियों के प्रवाह का क्या विश्वास !

हे चित्त, मोह दूर कर, आधे चंद्रमा को चूडामणि के रूप में धारनेवाले शिव के प्रति अनुराग कर और सुरलहरी गंगा की तट भूमियों की गोद को स्वीकार । इन लहरों, बुलबुलों, बिजली की चमक, स्त्रियों, अग्नि-शिखाओं, सर्पों और नदियों के प्रवाहों का क्या विश्वास ?

**अग्रे गीतं सरसकवयः पार्श्वतो दाक्षिणात्याः**
**पृष्ठे लीलावशपरिणतिश्चामरग्राहिणीनाम् ।**
**यद्यस्त्येवं कुरु भवरसास्वादने लंपटत्वं**
**नो चेच्चेतः प्रविश सहसा निर्विकल्पे समाधौ ।।६१।।**

संमुख गीत-नृत्य, दक्षिण के सरस सुकवि हों दोनो ओर,
पीछे चमरधारिणी झुक-झुक जातीं लीला-लास-विभोर;
ऐसा हो तो जग के रस का आस्वादन कर रे मन-मीन,
और नहीं तो निर्विकल्प का स्थिर समाधि में हो जा लीन ।

हे चित्त, यदि संमुख गीत गाये जा रहे हों, दोनों ओर दक्षिण दिशा के सरस कवि हों और पीछे चामर डुलाने वाली सुंदरियाँ लीला-विलास-वश झुकी-झुकी पड़ती हों, तो इस स्थिति में तू संसार-रस के आस्वादन से आसक्त हो, अन्यथा तुरंत निर्विकल्प—स्थिर समाधि में लीन हो जा ।

**विरमत बुधा योषित्संगात्सुखात्क्षणभंगुरा-**
**त्कुरुत करुणामैत्रीप्रज्ञावधूजनसंगमम् ।**
**न खलु नरके हाराक्रान्तं घनस्तनमण्डलं**
**शरणमथवा श्रोणीबिम्बं रणन्मणिमेखलम् ।। ६२ ।।**

रमणी-संग विनश्वर, क्षण-सुख, इनसे लो बुधवृन्द, विराम;
करुणा, विश्वमित्रता, प्रज्ञ—वधुओं का लो अंचल थाम।
तार हार लहराते घन-कुच, अमल कमल-सम कोमल हाथ,
मणिमेखला-झनकता कटितट—नहीं नरक में देंगे साथ।

हे बुध जनों, क्षण में नष्ट होजाने वाले स्त्री-संग के सुख से विराम लो और करुणा ( सब पर दया ), मैत्री (विश्वमित्रता) प्रज्ञा (ईश्वर-बुद्धि) रूपी वधुओं का संग करो; हार-लहराते घने स्तनमंडल और मणि-मेखला झनकारती कटि नरक में शरण नहीं देंगे।

**प्राणाघातान्निवृत्तिः परधनहरणे संयमः सत्यवाक्यं**
**काले शक्त्या प्रदानं युवतिजनकथामूकभावः परेषाम्।**
**तृष्णास्रोतोविभङ्गो गुरुषु च विनयः सर्वभूतानुकम्पा**
**सामान्यःसर्वशास्त्रेष्वनुपहतविधिः श्रेयसामेष पन्थाः॥ ६३॥**

जीव हिंसा मत करो, संयम करो पर-धन-हरण में;
सत्य बोलो, दान दो, सब प्राणियों को लो शरण में;
परस्त्री-चर्चा न करना, त्यागना तृष्णा विकट;
गुरुजनों के प्रति निरंतर नम्रता करना प्रकट;—
बस यही है शास्त्र-प्रतिपादित सुपथ कल्याण का,
सर्वसंमत एक सीधा मार्ग जन के त्राण का।

जीव-हिंसा न करना, दूसरों के धन को हरने में संयम ( हट जाना ), सच बोलना, समय पर यथाशक्ति दान करना, परस्त्रियों की चर्चा न करना, तृष्णा-प्रवाह का त्याग, गुरुजनों के प्रति विनम्रता और सब प्राणियों पर दया करना—यही सब शास्त्रों में कल्याण का सर्वसंमत—निर्विवाद सामान्य मार्ग है।

**मातर्लक्ष्मि भजस्व कंचिदपरं मत्कांक्षिणी मास्म भू-**
**र्भोगेभ्यः स्पृहयालवो न हि वयं का निःस्पृहाणामसि।**

**सद्यः पूतपलाशपत्रपुटिका पात्रे पवित्रीकृते**
**भिक्षासक्तुभिरेव सम्प्रति वयं वृत्ति समीहामहे ।। ६४ ।।**

लक्ष्मी मैया, अन्य किसी को अपना कृपापात्र कर लीजै,
रुचि न हमारी जनभोगों में, मेरी आकांक्षा मत कीजै।
क्या संबंध आपका उनसे; जिनको नहीं भोग में राग,
जिनका जीवन विषय-भोग से भाग चुका है, लिया विराग ?
अब तो अपनी भी चलती है भिक्षा से ही जीवनवृत्ति,
धोये पूत पलाश-पत्र पर सत्तू खाने में अनुरक्ति।

हे लक्ष्मी मैया, अब आप किसी अन्य को अपना कृपा-पात्र बनाइये, मेरी आकांक्षा मत कीजिए, हम सांसारिक भोगों के इच्छुक नहीं हैं, और आप भला भोगेच्छा रहित व्यक्तियों की हैं ही कौन ? हम तो अब तुरंत धोये पलाश के पत्ते के दोने को पवित्र कर भीख में पाये सत्तुओं से जीवन-यापन कर लेते हैं।

**यूयं वयं वयं यूयमित्यासीन्मतिरावयोः ।**
**किं जातमधुना येन यूयं यूयं वयं वयम् ।। ६५ ।।**

'जो तुम हो, वही हम हैं, जो हम हैं वही तुम हो,'—
ऐसा विचारते थे दोनों तो पहिले हम-तुम;
कुछ हो गया है अब तो ऐसा कि जिसके कारण—
तुम तुम ही हो गये हो, हम हम ही रह गये हैं।

जो तुम हो, सो हम हैं; जो हम हैं, सो तुम हो—हम दोनों की बुद्धि ( पहिले तो ) इसी प्रकार की थी; अब क्या हो गया, जिससे कि तुम तुम हो और हम हम हैं।

**बाले लीलामुकुलितममी मन्थरा दृष्टिपाताः ।**
**किं क्षिप्यन्ते विरम विरम व्यर्थ एष श्रमस्ते ।**
**संप्रत्यन्ये वयमुपरतं बाल्यमास्था वनान्ते**
**क्षीणो मोहस्तृणमिव जगज्जालमालोकयामः ।। ६६ ।।**

सुबाले, लीलाललित विलास अर्धमुकुलित नयनों के मंद,
किसलिए इनका मधु विनिपात कर रही हो हम पर स्वच्छंद।
अब रुको, रुकजाओ वरनारि, तुम्हारा व्यर्थ समग्र प्रयास,
होगये अब तो हम कुछ और, नहीं अब बचपन का आभास।
हमारा वनभू में विश्वास, हो गया मोहजाल है नष्ट,
जगत् का सकल जाल-जंजाल तृण-सदृश भासित है सुस्पष्ट।

हे सुंदरी बाले, ये लीला-विलासपूर्ण अध खुले नयनों के मंद-मंद कटाक्ष हम पर क्यों कर रही हो? अब रुको, रुक जाओ, तुम्हारा यह परिश्रम व्यर्थ है। अब हम और हो गये, बचपन समाप्त हुआ, हमारी आस्था अब वनभूमि में है, मोह नष्ट हो गया, इस संसार के जाल को हम तिनके जैसा देखते हैं।

**इयं बाला मां प्रत्यनवरतमिन्दीवरदल-**
**प्रभाचोरं चक्षुः क्षिपति किमभिप्रेतमनया।**
**गतो मोहोऽस्माकं स्मरकुसुमबाणव्यतिकर-**
**ज्वलज्ज्वालाशान्ता तदपि न वराको विरमति ॥६७॥**

इंदीवर छवि-चोर नयन का क्षेपण करती मेरी ओर
यह सुंदर कामिनी निरंतर यौवनमद में हुई विभोर।
क्या इसने समझा है मन में? मोह हमारा गया नितांत,
काम-कुसुम-बाणों से सुलगी ज्वाला भी होगयी प्रशांत।
फिर भी व्यर्थ परिश्रम करती बेचारी सुंदर बाला,
लेती नहीं विराम, छलकती इसके नयनों की हाला।

यह सुंदरी बाला मेरी ओर निरंतर नीलकमल की शोभा को चुरानेवाला नयन फेंकती है, इसने क्या समझ रखा है? हमारा मोह गया और कामदेव के पुष्पबाणों की मार से सुलगी ज्वाला भी शांत हो गयी। यह बेचारी फिर भी विराम नहीं लेती।

**रम्यं हर्म्यतलं न किं वसतये श्राव्यं न गेयादिकं**

**किं वा प्राणसमासमागमसुखं नैवाधिकं प्रीतये।**

**किं तूद्भ्रान्तपतत्पतङ्गपवनव्यालोलदीपांकुर-**
**च्छायाचंचलमाकलय्य सकलं संतो वनांतं गताः ॥ ६८ ॥**

क्या निवास के लिए नहीं थे रम्य, मनोरम सुख-प्रासाद,
श्रव्य नहीं थे गीत-राग क्या, जिनसे पाता मन आह्लाद ?
अथवा प्राप्त नहीं होती थी प्राणप्रिया की मधुमय प्रीति,
उसके संग-समागम-सुख की लोकोत्तर आनन्द-प्रतीति ?
किंतु भ्रांत पतंग-पंख से जात वायु द्वारा कंपित
दीप-शिखा-छाया-सा चंचल समझ सकल यह जग मंडित,
छोड़-छाड़ कर, मोह त्याग कर, भर विराग से निज मन को
परमेश्वर में ध्यान लगाये संत तुरंत गये वन को।

क्या रहने के लिए रमणीय हर्म्य- ( हरम ) प्रासादस्थल नहीं था, क्या गीतादिक सुनने योग्य नहीं था और प्रीति के निमित्त प्राणतुल्य प्रिया से समागम का प्रभूत सुख नहीं था ? किंतु इस सब को ऊपर भन्ना कर गिरते पतंगे के पंख से उत्पन्न वायु के कारण काँपती दिये की लौ की छाया के समान चंचल मान कर संत वन को चले गये ।

**किं कन्दाःकन्दरेभ्यःप्रलयमुपगता निर्झरा वा गिरिभ्यः**
**प्रध्वस्ता वा तरुभ्यः सरसफलभृतो वल्कलेभ्यश्च शाखाः ।**
**वीक्ष्यन्ते यन्मुखानि प्रसभमपगतप्रश्रयाणां खलानां**
**दुःखोपात्तालपवित्तसमयवशपवनानर्तितभ्रूलतानि ॥ ६९ ॥**

कंदराओं के मीठे कंद, पहाड़ों के झरने गति शील
होगये क्या समूल निःशेष, प्रलय ने सबको डाला लील ?
वल्कलों, सरस फलों से पूर्ण विटप-शाखाओं के मधु हास
काल के क्रूर करों से टूट बन गये क्या विनाश के ग्रास ?
स्वल्प, कष्टार्जित-वैभव-गर्व-पवन-कंपित भ्रूलता-कराल
दुष्ट, बर्बर, निर्मम, उनका देखना पड़ता मुख विकराल ?

क्या कंदराओं से कंद और पर्वतों से झरने प्रलय को प्राप्त हो गये अथवा वृक्षों और वल्कलों से सरल फलों को धारतीं शाखाएँ विनाश को प्राप्त हो

गयीं, जो असभ्य-ममताहीन, कठिनता से कमाये थोड़े से धन के कारण उत्पन्न आश्चर्य अथवा अभिमान रूपी वायु से जिनकी भौंह रूपी लताएँ काँपती रहती हैं, ऐसे दुष्टों के मुख बलात् देखने पड़ते हैं ?

**गङ्गातरङ्गकणशीकरशीतलानि**
**विद्याधराध्युषितचारुशिलातलानि ।**
**स्थानानि किं हिमवतः प्रलयं गतानि**
**यत्सावमानपरपिण्डरता मनुष्याः ॥ ७० ॥**

गंगा की लहरों से उड़ते सलिल-बिंदुओं से शीतल,
विद्याधर-गण जहाँ बैठते, ऐसे हिमगिरि-प्रस्तर-तल;
आज प्रलय को प्राप्त होगये क्या वे मनहर, रम्य स्थान,
खाते जो कि अन्य के टुकड़े मानव नित सह-सह अपमान?

क्या हिमालय के गंगा की लहरों से उड़ते जल-बिंदुओं से शीतल और जिनके सुंदर शिलातलों ( चट्टानों ) पर विद्याधर बैठा करते हैं, ऐसे स्थान प्रलय को प्राप्त हो गये, जो मनुष्य तिरस्कार-सहन करते हुए दूसरों के टुकड़े खाने में लगे रहते हैं ?

**यदा मेरुः श्रीमान्निपतति युगान्ताग्निनिहतः**
**समुद्राः शुष्यन्ति प्रचुरनिकरग्राहनिलयाः ।**
**धरा गच्छत्यन्तं धरणिधरपादैरपि धृता**
**शरीरे का वार्त्ता करिकलभकर्णाग्रचपले ॥ ७१ ॥**

प्रलय के ज्वाल-जाल में दग्ध टूटता मेरु विभव-आगार,
सूखता मकरों का आवास विपुल जलनिधि गंभीर अपार;
भूधरों, विटपों से आच्छन्न धरा का भी होता अवसान;
करि-कलम-कर्ण-सदृश चल देह कौन-सी गिनती में नादान ?

जब कि युग का अंत करने वाली अग्नि से आहत हो संपत्ति शाली मेरु पर्वत गिर पड़ता है, अनेक मकरों—ग्राहों के घर समुद्र सूख जाते हैं और धरती को धारनेवाले पर्वतों और वृक्षों से दबी धरा का भी अंत हो जाता

है, तो फिर हाथी के बच्चे के कान की कोर के समान चंचल इस शरीर की बिसात ही क्या है ?

[ कदाचित् इस आदार पर रचित डॉ० बच्चन के 'हलाहल' में संकलित तुलनीय पद :—

[ एकदिन हंस कमलयुत दीर्घ सरोवर होंगे जल से हीन,
करेंगी प्यास-प्यास दिन एक जगत् की नदियाँ होकर दीन।
एक दिन काल-अग्नि-शरचंड सोख लेंगे सागर गंभीर;
कौन-सी गिनती में नादान, तुम्हारी आँखों का यह नीर ?
एक दिन काल प्रबल के हाथ हिमालय के धर स्कंध विशाल—
एक झटके में नस-नस तोड़ धरा पर धम से देंगे डाल।
रजत का उसका मुकुट विराट् बनेगा रज के कण का ग्रास;
लिखा जाते मानव सम्राट् शिलाओं पर अपना इतिहास ! ]

**एकाकी निःस्पृहः शान्तः पाणिपात्रो दिगम्बरः ।**
**कदा शम्भो भविष्यामि कर्मनिर्मूलनक्षमः ॥ ७२ ॥**

लेकर-पात्र, दिग्वसन धारे, एकाकी, निष्काम, प्रशांत
मैं शंकर, कब काट सकूँगा कर्मबंध, जो करते क्लांत ?

हे शिव, मैं कब एकाकी, इच्छाहीन, शांत, हाथों के बरतन और दिशाओं के वस्त्र धारण कर कर्मों को निर्मूल करने में समर्थ होऊँगा ?

**प्राप्ताः श्रियः सकलकामदुघास्ततः किं**
**दत्तं पदं शिरसि विद्विषतां ततः किम् ।**
**संमानिताः प्रणयिनो विभवैस्ततः किं**
**कल्पं स्थितं तनुभृतां तनुभिस्ततः किम् ॥ ७३ ॥**

तो क्या यदि वैभव मिल जाये, जिससे सकल कामना पूर्ण,
द्वेषी रिपुओं के यदि सिर भी किये चरण धर चूर्ण विचूर्ण,
तो भी क्या प्रिय जन कर डाले यदि धन-वैभव दे सम्मानित,
तो भी क्या यदि मनुज-देह यह रहे कल्प भर सक्रिय जीवित ?

संपूर्णकामनाओं को पूर्ण करनेवाली संपदाएँ यदि मिल गयीं तो उससे क्या ? विद्वेष करनेवाले शत्रुओं के सिरों पर यदि पैर रख दिया तो उससे भी क्या ? यदि प्रियजनों को धन-वैभव देकर संमानित कर दिया तो उससे क्या ? और यदि शरीरधारियों के देह कल्प ( ब्रह्मा का एक दिन अथवा एक सहस्र युग, मानवों के ४३,२०,००० वर्ष ) पर्यन्त रह गये तो उससे भी क्या लाभ ?

**जीर्णा कंथा ततः किं सितममलपटं पट्टसूत्रं ततः किं**
**एका भार्या ततः किं हयकरिसुगणैरावृतो वा ततः किम् ।**
**भक्तं भुक्तं ततः किं कदशनमथ वा वासरान्ते ततः किं**
**व्यक्तज्योतिर्नवांतर्मथितभवभयं वैभवं वा ततः किम् ॥ ७४ ॥**

फटी, पुरानी कथरी पहिनी या कि शुभ्र, निर्मल पाटांबर,
रही अकेली घरनी अथवा हाथी, घोड़े सुंदर-सुंदर,
षड्रस भोज या कि संध्या को मिलपाया कदन्न दो मूठी;
यह है सब निःसार, व्यर्थ है, जग की सकल संपदा झूठी,
जग के भय-भ्रम को उन्मूलित करके जो निःशेष बनाती,
यदि न जग सकी अंतस्तल में परब्रह्म की ज्योति अनूठी ।

यदि पुरानी कथरी पहिनी तो क्या, और यदि सफेद निर्मल रेशमी वस्त्र पहिन लिया तो क्या ? एक पत्नी मात्र रही तो क्या और यदि घोड़े-हाथियों के अच्छे-अच्छे समूहों से घिरा रहा तो क्या ? भात खाया तो क्या अथवा दिन व्यतीत हो जाने पर निकृष्ट अन्न खाने को मिला तो क्या ? यदि संसार के भय को उन्मूल करने वाली ब्रह्म ज्योति अंतस्तम में न प्रकाशित हुई तो ऐश्वर्य से क्या लाभ ?

**भक्तिर्भवे मरणजन्मभयं हृदिस्थं**
**स्नेहो न बन्धुषु न मन्मथजा विकाराः ।**
**संसर्गदोषरहिता विजना वनान्ता**
**वैराग्यमस्ति किमतः परमर्थनीयम् ॥ ७५ ॥**

शिव-भक्त हो, हृदय में जीवन-मरण का डर हो,
ममता न मोह ही हो, ना काम का प्रसर हो,
निर्जन, असंग वन हो,—वैराग्य और क्या है ?
इससे अधिक भी जग में कुछ काम्य और क्या है ?

शिव में भक्ति हो, हृदय में मरण और जन्म का भय हो, भाई-बंधुओं के प्रति मोह और काम-संभव विकार न हों, संग दोष से हीन निर्जन वनभूमि हो,—यही तो वैराग्य है, इससे अधिक और क्या माँगना है ?

**तस्मादनन्तमजरं परमं विकासि**
**तद् ब्रह्म चिन्तय किमेभिरसद्विकल्पैः ।**
**यस्यानुषंगिण इमे भुवनाधिपत्य-**
**भोगादयः कृपणलोकमता भवन्ति ।। ७६ ।।**

अजर, अनंत, परम प्रकाशमय करो ब्रह्मका निशिदिन ध्यान;
फल जिसके सहजात भोग-सुख, यह त्रिभुवन का राज्य महान् ।
जग की इस झूठी भोगेच्छा—असत्कल्पना से क्या लाभ ?
कृपण, मूर्ख जन इन्हें व्यर्थ ही देते रहते हैं संमान ।

इन झूठी कल्पनाओं ( सांसारिक भोगेच्छाओं ) से क्या लाभ ? अनंत, जराहीन, परम प्रकाशवान् ब्रह्म का ध्यान करो, त्रिभुवन का राज्य और भोगादि जिसके आनुषंगिक ( गौण, सहजात ) फल हैं । कृपण, मूर्ख जन इन्हें मान्यता दिया करते हैं ।

**पातालमाविशसि यासि नभो विलंघ्य**
**दिङ्मण्डलं भ्रमसि मानस चापलेन ।**
**भ्रान्त्यापि जातु विमलं कथमात्मनीतं**
**तद्ब्रह्म न स्मरसि निर्वृतिमेषि येन ।। ७७ ।।**



हे मन, तू कितना चंचल है—करलेता पाताल-प्रवेश,
उल्लंघन करजाता नभ का, आता घूम सकल दिग्देश;

किंतु भूल कर याद न आता मुझको ब्रह्म, विमल परमेश,
जिससे परमानंद प्राप्त है और व्याप्त है आत्मप्रदेश।

हे मन, तू चपलता के कारण पाताल में प्रवेश कर लेता है, आकाश को उलाँघता चला जाता है और दिङ्मंडल में भ्रमण कर आता है, किंतु जो विमल है, आत्मा में प्राप्त है, उस ब्रह्म का भूल कर भी न जाने क्यों स्मरण नहीं करता, जिससे परमानंद प्राप्त होता है।

**रात्रिः सैव पुनः स एव दिवसो मत्वा बुधा जन्तवो**
**धावन्त्युद्यमिनस्तथैव निभृतप्रारब्धतत्तत्क्रियाः।**
**व्यापारैः पुनरुक्तभुक्तविषयैरेवंविधेनामुना**
**संसारेण कदर्थिता कथमहो मोहान्न लज्जामहे ॥ ७८ ॥**

रात्रि वही है, वही दिवस है—बुद्धिमान् जन यह भी मान,
वारंवार कहे औ' भोगे विषयजात से हो गतिमान्,
वारंवार उसी उद्यम से वेही करते सब व्यापार;
लक्ष्यहीन, उद्देश्यहीन हम करते रहते मारामार।
दौड़-धूप यह, लाज न हमको, कितना है आश्चर्य महान् !
कारण इसका एक जगत् से व्यापक महामोह बलवान्।

वही रात है, वही दिन है,—यह मान कर भी बुद्धिमान् प्राणी वारंवार कहे और भोगे विषयों से युक्त व्यापारों से प्रेरित हो उसी प्रकार वारंवार वे ही क्रियाएँ करते उद्योग में संलग्न दौड़ते रहते हैं। आश्चर्य है कि निरुद्देश्य निरर्थक दौड़ते हम इस प्रकार के संसार से मोह के कारण लज्जित नहीं होते !

**मही रम्या शय्या विपुलमुपधानं भुजलता।**
**वितानं चाकाशं व्यजनमनुकूलोऽयमनिलः।**
**स्फुरद्दीपचन्द्रो विरतिवनितासङ्गमुदितः**

**सुखं शान्तः शेते मुनिरतनुभूतिर्नृप इव ॥ ७९ ॥**

धरित्री शय्या है रमणीय, भुजलता है प्रभूत उपधान,
चँदोवा ऊपर गगन विशाल; चंद्रमा दीपक ज्योतिष्मान्;
विरतिरूपी नारीके संग शयन करता मुनि मुदित,प्रशांत,
परमवैभवशाली सम्राट् राजराजेश्वर-सदृश नितांत।

धरती रमणीय शय्या है, बाहुवल्लरी प्रभूत तकिया है, आकाश चँदोबा है, वायु ही मनोकूल पंखा है, चंद्रमा दमकता दीपक हैं—इस प्रकार विरक्ति रूपी नारी के साथ से प्रसन्न मुनि परमैश्वर्यशाली राज के समान शांति पूर्वक सुख से सोता है।

**त्रैलोक्याधिपतित्वमेव विरसं यस्मिन्महाशासने**
**तल्लब्ध्वासनवस्त्रमानघटने भोगे रतिं मा कृथाः।**
**भोगः कोपि स एक एव परमो नित्योदितो जृम्भते**
**यत्स्वादाद्विरसा भवन्ति विषयास्त्रैलोक्यराज्यादयः ॥८०॥**

महाशासन में जिसके राज्य त्रिलोकी का नीरस, निःसार,
उसे पा बासनासनसंमान-घटित जगभोग व्यर्थ-व्यापार;
व्यर्थ है इसके प्रति अनुराग; भले-भोले ओ मानव दीन,
वही है एक बड़ा सर्वोच्च, नित्य प्रति होता उदित नवीन,
प्रभासित भोग सदा सर्वत्र, कि जिसका लेकर मधु आस्वाद,
त्रिलोकी के वैभव, सुख-भोग—सभी का फीका लगता स्वाद।

जिसके महान् शासन में त्रैलोक्य का राज्य ही नीरस हो जाता है, उसे पाकर आसन, वस्त्र और संमान से घटित होनेवाले संसार-भोग के प्रति व्यर्थ अनुराग न कर। वही एक सबसे बड़ा, नित्य नया उदित होनेवाला सर्वत्र भासमान भोग है, जिसका स्वाद ले लेने पर तीनों लोकों के राज्य-आदि विषय नीरस लगने लगते हैं।

**किं वेदैः स्मृतिभिः पुराणपठनैः शास्त्रैर्महाविस्तरैः**
**स्वर्गग्रामकुटीनिवासफलदैः कर्मक्रियाविभ्रमैः।**
**मुक्त्वैकं भवबन्धदुःखरचनाविध्वंसकालानल**
**स्वात्मानन्दपदप्रवेशकलनं शेषा वणिग्वृत्तयः ॥ ८१ ॥**

वेद, स्मृति, पुराण, दर्शन के पढ़ने से है लाभ न कुछ भी,
स्वर्ग-ग्राम की कुटी-वास के फलद कर्म,—परिणाम न कुछ भी।
जग-बंधन के दुःखों को जो करता प्रलय-अग्नि-सम क्षार,
आत्म-ज्ञान का छोड़ शेष है सारा बनिये का व्यापार।

वेदों, स्मृतियों, पुराणों और महान् विस्तृत शास्त्रों के पढ़ने से क्या लाभ और स्वर्ग रूपी ग्राम में बनी कुटी में रहने के फल को देने वाले कर्मों और क्रियाओं की अस्तव्यस्तता से भी क्या लाभ ? संसार-बंधन के दुखों की रचना को विध्वंसित करने के लिए प्रलय-अग्नि के समान एक अपने आत्मानंद के पद में प्रवेश करने के ज्ञान को छोड़कर शेष सब बनियों का व्यापार है।

**आयुः कल्लोललोलं कतिपयदिवसस्थायिनी यौवनश्री-**
**रर्थाः संकल्पकल्पा घनसमयतडिद्विभ्रमा भोगपूराः।**
**कण्ठाश्लेषोपगूढं तदपि च न चिरं यत्प्रियाभिः प्रणीतं**
**ब्रह्मण्यासक्तचित्ता भवत भवभयाम्भोधिपारं तरीतुम् ॥ ८२ ॥**

आयु चंचल लहरी की भाँति, जवानी की शोभा दिन-चार,
संपदा आनी-जानी है मनः संकल्पों—तुल्य अपार।
भोग ज्यों बिजली की चमकार, बूँद-बादल-बरखा ऋतु-जाल,
प्रिया के आलिंगन भी सुदृढ़ नहीं रहनेवाले चिर काल;
अतः यदि तरना, करना पार भयंकर भव का जलधि विशाल,
करो तो परमब्रह्म में लीन चित्त अपना चंचल तत्काल।

आयु लहर के समान चंचल है, यौवन की शोभा कुछ दिन रहनेवाली है, धन-संपत्ति मन के संकल्पों की भाँति आती-जाती है और भोग-समूह वर्षा-काल में बिजली की चमक के समान हैं, और यह जो प्रियतमाओं द्वारा गले लग कर आलिंगन है, वह भी चिरकाल तक रहनेवाला नहीं, अतएव संसार के भयंकर सागर को तारने के लिए ब्रह्म में चित्त आसक्त करो।

**ब्रह्माण्डमण्डलीमात्रं किं लोभाय मनस्विनः।**

**शफरीस्फुरितेनाब्धेः क्षुब्धता जातु जायते ॥ ८३ ॥**

धीर, विजितेंद्रिय पुरुष को यह सकल
ब्रह्मांड़-मंडल लुब्ध कर सकता नहीं है।
मत्स्य-बालों का उछलना-कूदना क्या उस
महासागर अतल को क्षुब्ध कर सकता कहीं है ?

धीर जितेन्द्रिय पुरुष को यह समग्र ब्रह्मांड-मंडल क्या क्षुब्ध कर सकता है ? कहीं मछली के उछलने से समुद्र क्षुब्ध होता है ?

**यदासीदज्ञानं स्मरतिमिरसंस्कारजनितं**
**तदा दृष्टं नारीमयमिदमशेषं जगदपि ।**
**इदानीमस्माकं पटुतरविवेकाञ्जनजुषां**
**समीभूता दृष्टिस्त्रिभुवनमपि ब्रह्म तनुते ।। ८४ ।।**

काम के तम के जो संस्कार, जात उनसे था जब अज्ञान,
सुन्दरीमय संपूर्ण, अपार दीखता था ब्रह्मांड महान् ।
आज अंजन विवेक का आज खुले सम, विमल दृष्टि के द्वार,
और तीनों भुवनों में हमें दीखता हुआ ब्रह्म-विस्तार ।

जब काम के अंधकार के संस्कार ( पूर्व कृत्यों के फल ) से उत्पन्न अज्ञान था तब यह संपूर्ण संसार नारीमय दीखता था, अब अत्यंत लाभदायक विवेक का अंजन लगाकर हमारी दृष्टि सम हो गयी है और तीनों भुवनों में ब्रह्म-विस्तार ही दीखता है ।

**रम्याश्चन्द्रमरीचयस्तृणवती रम्या वनान्तस्थली**
**रम्यः साधुसमागमः शमसुखं काव्येषु रम्याः कथाः ।**
**कोपोपाहितबाष्पबिन्दुतरलं रम्यं प्रियाया मुखं**
**सर्वं रम्यमनित्यतामुपगते चित्ते न किंचित्पुनः ।। ८५ ।।**

घास से हरी-भरी वनभूमि रम्य थी, शशि-किरणें रमणीय,
साधु-संगति भी थी रणमीय, शांति, शम-सुख भी था रमणीय;
काव्य, गाथाएँ सरस, सुरम्य, प्रिया का मुख भी था रमणीय-

प्रणय से क्रोध-प्रवाहित अश्रु-कणों से तरल परम कमनीय;

रम्य था, परम काम्य था सभी विश्व का सुंदरतम संभार,
रम्य अब कुछ भी नहीं, अनित्य चित्त ने जान लिया संसार।

चंद्रमा की किरणें रमणीय थीं, घास से हरी-भरी वनस्थली रमणीय थी, साधु-संगति रमणीय थी, शांति-सुख रमणीय था, काव्य-कथाएँ रमणीय थीं और प्रणयकोप में बहते आँसुओं की बूँदों से तरल प्रिया का मुख भी रमणीय था,—सब रमणीय था किन्तु चित्त ने जब संसार की अनित्यता जान ली तो कुछ भी रमणीय नहीं रहा।

**भिक्षाशी जनमध्यसंगरहितः स्वायत्तचेष्टः सदा**
**दानादानविरक्तमार्गनिरतः कश्चित्तपस्वी स्थितः।**
**रथ्याक्षीणविशीर्णजीर्णवसनैः संप्राप्तकन्थासखि-**
**निर्मानो निरहंकृतिः समसुखाभोगैकबद्धस्पृहः॥ ८६॥**

रहता नित निःसंग जगत् में, भीख माँग कर खाने वाला,
वश में कर निज चेष्टाओं को, दान न जग से लेने वाला,
एक विरक्ति-पंथ का गामी, सड़क-किनारे पड़े पुराने,
फटे चीथड़ों की बस कथरी तन पर एक ओढ़नेवाला,
मान रहित, संमान रहित रह, निरभिमान का भाव धारता,
कोई तापस ही है केवल शम-सुख का विस्तार चाहता।

भिक्षा में प्राप्त अन्न खानेवाला, लोगों के बीच असंग, अपनी चेष्टाओं को अपने अधीन किये, दान-ग्रहण में विरक्ति-मार्ग का गामी, सड़क पर बिखरे फटे-चिटे जर्जर वस्त्रों की सहायता से बनी कथरी ओढ़ने वाला, मानहीन, अभिमान रहित, एक शम-सुख के विस्तार का ही इच्छुक कोई तपस्वी होता है।

**मातर्मेदिनि तात मारुत सखे तेजः सुबन्धो जल**
**भ्रातर्व्योम निबद्ध एव भवतामेष प्रणामाञ्जलिः।**
**युष्मत्संगवशोपजातसुकृतोद्रेकस्फुरन्निर्मल-**
**ज्ञानापास्तसमस्तमोहमहिमा लीये परे ब्रह्मणि॥ ८७॥**

धरती माता, तात वायु हे, मित्र तेज, हे बंधु सलिल,
भैया गगन, प्रणत हूँ संमुख अपनी अंजलि बाँध विमल;
संगति मिली आपकी, उपजा पुण्यराशि से निर्मल ज्ञान,
मैं अब ब्रह्मलीन होता हूँ, मिटा मोह का सब महिमान।

हे धरती माता, हे तात वायुदेव, हे मित्र तेजस्, हे बंधु जल, और हे भाई आकाश, आप सब को मैं अंजलि बाँधकर प्रमाण-निवेदन करता हूँ, आपके संग के कारण उत्पन्न पुण्य राशि से निर्मल ज्ञान का स्फुरण हुआ और मोह का समस्त महिमान नष्ट हो गया, मैं अब परब्रह्म में लीन होता हूँ।

**यावत्स्वस्थमिदं कलेवरगृहं यावच्च दूरे जरा**
**यावच्चेन्द्रियशक्तिरप्रतिहता यावत्क्षयो नायुषः।**
**आत्मश्रेयसि तावदेव विदुषा कार्यः प्रयत्नो महा-**
**न्प्रोद्दीप्ते भवने च कूपखननं प्रत्युद्यमः कीदृशः॥ ८८॥**

जब तक स्वस्थ देहरूपी घर और बुढ़ापा दूर है,
जब तक हैं बलवान् इन्द्रियाँ, आयु शेष भरपूर है,
तब तक यत्न रहे करता बुध पूरा आत्म श्रेय के अर्थ;
आग लगे पर कुआँ खोदने का उद्यम होता है व्यर्थ।

जब तक यह शरीर रूपी घर स्वस्थ है और बुढ़ापा दूर है, जब तक इन्द्रियों की शक्ति समाप्त नहीं होती और आयु क्षीण नहीं होती, तभी तक विद्वान् मनुष्य को आत्मकल्याण में महान् प्रयत्न करना चाहिए;—भवन में आग लगजाने पर कुआँ-खोदने का उद्यम व्यर्थ होता है।

**नाभ्यस्ता भुवि वादिवृन्ददमनी विद्या विनीतोचिता**
**खड्गाग्रैः करिकुम्भपीठदलनैर्नाकं न नीतं यशः।**
**कान्ताकोमलपल्लवाधररसः पीतो न चंद्रोदये**
**तारुण्यं गतमेव निष्फलमहो शून्यालये दीपवत्॥ ८९॥**

कर देती मुख बंद विवादी जन का जो तत्काल तुरन्त,

ऐसी विनयिजनोचित विद्या सीख न पाये हम हा हंत!

करिकुंभ-स्थल चीर खड्ग से यश न स्वर्ग तक पहुँचाया,
कोमल दल-सम प्रिया-अधर का भी रसपान न करपाया।
सुने घर में जैसे कोई दीपक जलता पूर्ण निरर्थ,
बीत गया यौवन वैसे ही हाथ, समूचा पूरा व्यर्थ

धरती पर वाद-विवाद करने वालों का मुह बंद कर देनेवाली विनयिजनोचित विद्या का अभ्यास नहीं किया, हाथियों की गंड्र-स्थली को विदारने वाले खड्गों की नोकों से यश को स्वर्ग तक नहीं पहुँचाया और चंद्रमा उदित होने पर कांता के कोमल पल्लव के समान अधर का रस-पान भी नहीं किया,—अरे, सूने घर में दिये की भाँति तरुणाई निष्फल चली ही गयी।

**ज्ञानं सतां मानमदादिनाशनं**
**केषांचिदेतन्मदमानकारणम्।**
**स्थानं विविक्तं यमिनां विमुक्तये।**
**कामातुराणामतिकामकारणम्॥ ९०॥**

सत्पुरुषों के मान, गर्व का है विनाश करदेता ज्ञान,
उससे ही उपजा करता है दुर्जन का घमंड अभिमान।
मुक्ति-सिद्धि के लिए संयमी जन को जो निर्जन एकांत,
काम-वृद्धि-कारण कामी को वही कांत एकांत प्रशांत।

ज्ञान सज्जनों के मान, अभिमान आदि का नाश करता है और यह कुछ ( दुर्जनों के ) के अभिमान—मान की उत्पत्ति का कारण होता है। निर्जन एकांत स्थान संयमी जनों को मुक्ति-साधना के लिए होता है, वहीं कामातुर व्यक्तियों के काम की वृद्धि का कारण बन जाता है।

**जीर्णा एव मनोरथाः स्वहृदये यातं जरां यौवनं**
**हन्तांगेषु गुणाश्च वंध्यफलतां याता गुणज्ञैर्विना**
**किं युक्तं सहसाभ्युपैति बलवान्कालः कृतांतोऽक्षमी**
**ह्याज्ञातं स्मरशासकाङ्घ्रियुगलं मुक्त्वास्तिनान्या गतिः॥ ९१॥**

मनोरथ मन-ही-मन में जीर्ण, जवानी बूढ़ेपन को प्राप्त,
गुणों के अभाव में व्यर्थ होगये गुण भी सकल समाप्त।
उचित क्या ? किसे पता किस कालझपट से काल महाबलवान्,
और कब आजाये यमराज, न देता कभी क्षमा का दान।
समझ में अब आया यह सत्य सर्वथा होकर के असहाय,
कामरिपु शिव के पद युग छोड़ नहीं है कोई और उपाय।

मनोरथ अपने मन में ही जीर्ण हो गये, अंगों में यौवन बुढ़ापे को प्राप्त हो गया और गुणों को जाननेवालों के अभाव में गुण व्यर्थ, निष्फल होगये। क्या करना उचित है ? बलवान् काल और क्षमा न करनेवाला यमराज अकस्मात् आधरता है। अब समझा कि काम-विनाशक महादेव के चरणयुगल को छोड़कर ओर कोई चारा नहीं है।

**तृषा शुष्यत्यास्ये पिबति सलिलं स्वादु सुरभि**
**क्षुधार्तः सञ्शालीन्कवलयति शाकादिवलितान्।**
**प्रदीप्ते कामाग्नौ सुदृढतरमाश्लिष्यति वधूं**
**प्रतीकारो व्याधेः सुखमिति विपर्यस्यति जनः ॥ ९२ ॥**

मनुज पीता है सुगंधि स्वादु जल तब,
कंठ जिस क्षण सुख जाता प्यास से है,
और खाता साग-भाजी, दाल-चावल,
पेट जिस क्षण कुलबुलाता भूख से है,
गाढ आलिंग प्रिया का भुज युगल में,
दीप्त होकर जब जलाती कामज्वाला,
वस्तुतः यह सब चिकित्सा रोग की है,
समझ बैठा मनुज इसको सुख निराला।

प्यास से मुख सूखने पर मनुष्य स्वादिष्ट, सुगंधित जल पीता है, भूख से व्याकुल होने पर शाक आदि के साथ चावल खाता है और काम की अग्नि के सुलगाने पर प्रिय वधू का गाढ़तर आलिगन करता है। वस्तुतः यह सब तो एक-एक रोग की चिकित्सा है, मनुष्य उलटे इसे सुख समझ लेता है।

**स्नात्वा गाङ्गैः पयोभिः शुचिकुसुमफलैरर्चयित्वा विभो त्वां,**
**ध्येये ध्यानं नियोज्य क्षितिधरकुहरग्रावपर्यङ्कमूले ।**
**आत्मारामः फलाशी गुरुवचनरतस्त्वत्प्रसादात्स्मरारे,**
**दुःखान्मोक्ष्ये कदाहं तव चरणरतो ध्यानमार्गैकनिष्ठः ॥९३॥**

गंगा-जल से नहा प्रभो हे, पूत फूलफल से तव अर्चन,
शैल गुफा में शिलाशयन पर बैठ ध्येय, तव ध्यान-विचिंतन,
आत्माराम बना ऐसे मैं फल भोजी, गुरु-वच-अनुरागी,
महादेव, हे कामशत्रु, तव चरणलीन, संसार-विरागी,
ध्यान मार्ग का विश्वासी बन एक उसी पर कर अनुरक्ति,
प्रभु-प्रसाद से कब पाऊँगा दुःख-जाल से विमला मुक्ति ?

गंगाजल से स्नान करके और हे प्रभो, पवित्र फूल-फलों से आपका अर्चन कर तथा पर्वत की गुफा में पाषाण पलँग के मूल में ध्यान करने योग्य आप में ध्यान लगाकर, आत्माराम ( आत्मचिंतन में लीन ) बना, फल-भोजी, गुरु के वचनों में अनुरक्त हे काम के शत्रु महादेव, आपके चरणों में लीन एक ध्यान मार्ग पर ही विश्वास किये मैं कब आपके प्रसाद से दुःख से मुक्ति पाऊँगा ?

**शय्या शैलशिला गृहं गिरिगुहा वस्त्रं तरूणां त्वचः**
**सारंगाः सुहृदो ननु क्षितिरुहां वृत्तिः फलैः कोमलैः ।**
**येषां निर्झरमम्बुपानमुचितं रत्येव विद्यांगना**
**मन्ये ते परमेश्वराः शिरसि यैर्बद्धो न सेवाञ्जलिः ॥ ९४ ॥**

शैल शिला जिनकी शय्या है, शैल-गुफा ही जिनका घर,
वृक्ष-छाल के वस्त्र, मित्र मृग, भोजन कोमल फल सुंदर,
झरनों का निर्मल जल पीते, प्रेमपात्र है विद्या नारी,
सेवा के निमित्त भी अपनी अंजलि बाँधी-नहीं-पसारी,
हम कहते हैं सकल विश्व में वे ही श्रद्धाभाजन नर हैं,
यही मान्यता सुदृढ़ हमारी वे ही नर वर परमेश्वर हैं।

पर्वत की शिला जिनकी शय्या है, पर्वत की गुफा घर है, वृक्षों की छाल वस्त्र है, हिरन मित्र हैं और वृक्षों के कोमल फलों से जो जीवन-यापन करते हैं, झरने का जल पीते हैं और विद्या रूपी स्त्री से प्रेम करते हैं तथा सेवा के लिए जिन्होंने अंजलि नहीं बाँधी है,—हम मानते हैं कि वे ही परमेश्वर हैं।

**सत्यामेव त्रिलोकीसरिति हरशिरश्चुम्बिनीवच्छटायां**
**सद्वृत्तिं कल्पयन्त्यां वटविटपिभवैर्वल्कलैः सत्फलैश्च।**
**कोऽयं विद्वान् विपत्तिज्वरजनितरुजातीव दुःश्वासिकानां,**
**वक्त्रं वीक्षेत दुःस्थे यदि हि न बिभृयात्स्वे कुटुम्बेऽनुकम्पाम् ॥९५॥**

हर-शिर-चुम्बन करनेवाली रमणी के सम शोभा शाली,
बहती गंगा नदी त्रिलोकी को जो पावन करनेवाली,
श्रेष्ठ कार्य करने को प्रेरित उसके जन को करते रहते,
वटतरु से उत्पन्न वल्कलों और फलों के सरस विलसते,
विपद्-विषम ज्वर-जाल रोग से अति दुर्गन्धित श्वास छोड़ते
नारी-मुख को कौन विज्ञ जन इस प्रकार तकते—निहोरते,
बड़े कष्ट से किया व्यवस्थित सह कर क्लेश अपार कठिनता
उस कुटुम्ब के प्रति यदि मन में कृपा-भाव जो नहीं उपजता ?

हर ( महादेव ) के शीर्ष का चुम्बन करने वाली रमणी के समान शोभा वाली, त्रिलोकी को पवित्र करने वाली नदी गंगा के श्रेष्ठ व्यापारों के ( अच्छे कर्मों के ) प्रति प्रेरित करते रहने पर और वह वृक्ष से उत्पन्न वल्कलों और अच्छे फलों के रहते कौन विद्वान् व्यक्ति मानो विपत्ति के ज्वर से उत्पन्न रोग के कारण अत्यंत दुर्गन्धित श्वास छोड़ते नारी के मुख को देखता, यदि कठिनता से व्यवस्थित अपने कुटुम्ब के प्रति कृपा-भाव न रहता !

**उद्यानेषु विचित्रभोजनविधिस्तीव्रातितीव्रं तपः**
**कौपीनावरणं सुवस्त्रममितं भिक्षाटनं मण्डनम्।**
**आसन्नं मरणं च मंगलसमं यस्यां समुत्पद्यते**

**तां काशीं परिहृत्य हन्त विबुधैरन्यत्र किं स्थीयते ॥ ९६ ॥**

जिस काशी की बगीचियों में बनते भाँति-भाँति के भोजन,
सब सुविधा है, करो तपस्या चाहे जितनी कठिन-अति कठिन,
जहां मात्र कोपीन पहिनना सुघर वस्त्रधारण कहलाता,
भिक्षाहेतु विचरते रहना जहाँ सुभग शृङ्गार सुहाता,
जहाँ मरण भी मिल जाने पर मंगलमय, मुदमय बनजाता,
उस काशी को छोड़ विज्ञजन क्यों अन्यत्र अल्प है जाता ?

जिस काशी में बगीचियों में भाँति-भाँति के भोजन बनाये जाते हैं, कठिन-से-कठिन तप करने की सुविधा है, कौपीन पहनना सुंदर वस्त्र-धारण है, भिक्षा के लिए विचरते रहना शृङ्गार है और जहाँ पर मृत्यु-प्राप्ति मंगलमय बन जाती है, हाय, उस काशी को छोड़कर द्विज्जन अन्यत्र क्यों रहते हैं ?

**नायं ते समयो रहस्यमधुना निद्राति नाथो यदि**
**स्थित्वा द्रक्ष्यति कुप्यति प्रभुरिति द्वारेषु येषां वचः ।**
**चेतस्तानपहाय याहि भवनं देवस्य विश्वेशितु-**
**र्निर्दौवारिकनिर्दयोक्त्यपरुषं निःसीमशर्मप्रदम् ॥ ९७ ॥**

'अभी न तेरे लिए समय हैं, अभी सो रहे हैं स्वामी,
यदि बैठा देखेंगे तुझ को, कोप करेंगे तो स्वामी,
सुनने को मिलते हैं ऐसे वचन जिन घरों के द्वारे,
छोड़ उन घरों को तुरंत ही चलदे मेरे मन प्यारे !
कर प्रस्थान देवदेवेश्वर विश्वेश्वर के गृह की ओर,
जहाँ न कहता द्वारपाल है ऐसे निर्मम, वचन कठोर ।
विश्वेश्वर का वह निवास है निखिल लोक-विश्राम-विधायक,
निर्मम वचन न कहता कोई है असीम कल्याण-प्रदायक ।

'अभी तेरे लिए समय नहीं है, स्वामी अभी सो रहे हैं, यदि बैठा देखेंगे तो स्वामी कोप करेंगें,'—जिनके द्वारों पर इस प्रकार के वचन सुनने को मिलते हैं, हे चित्त, उन घरों को छोड़कर तू देव-देव विश्वेश्वर के भवन की

ओर प्रस्थान कर, जहाँ कोई द्वारपाल उक्त प्रकार के निर्मम और कठोर वचन बोलने के लिए नहीं होता और जो असीम कल्याण का दायक है।

**प्रियसखि विपद्दण्डव्रातप्रतापपरंपरा-**
**तिपरिचपले चिन्ताचक्रे निधाय विधिः खलः।**
**मृदमिव बलात्पिण्डीकृत्य प्रगल्भकुलालव-**
**द्भ्रमयति मनो नो जानीमः किमत्र विधास्यति ॥ ९८ ॥**

कुंभकार अनुभवी जिस तरह माटी का तो पिंड बनाता,
चाक-चढ़ा बरतन-गढ़ने को बलपूर्वक है उसे घुमाता,
उसी तरह प्रियसखी, हमारे मन को भी वह दुष्ट विधाता,
विपदाओं के डंडों के बल बड़े वेग से सदा घुमाता,
जो यह चिंता चक्र निरंतर, घुमा रहा है अथक उसी पर,
नहीं जानता, मेरे मन का डालेगा वह क्या निर्मित कर ?

जिस प्रकार अनुभवी कुम्हार मिट्टी का पिंडा बनाकर ( बर्तन बनाने के लिए ) उसे चाक पर बलपूर्वक घुमाता है, उसी प्रकार हे प्रिय सखी, यह दुष्ट विधाता विपदाओं के डंडों के बल पर बारंबार अत्यंत वेग से चक्कर खाते चिंता के चक्र पर हमारे मन को घुमाता रहा है। हम नहीं जानते कि वह इस मन का क्या बनायेगा ?

**महेश्वरे वा जगतामधीश्वरे जनार्दने वा जगदन्तरात्मनि।**
**तयोर्न भेदप्रतिपत्तिरस्ति मे तथापि भक्तिस्तरुणेन्दुशेखरे ॥९९॥**

जगती के अधिराज महाशिव, जगदात्मा हैं विष्णु जनार्दन,
कोई भेद नहीं दोनों में शिव हों या हों विष्णु चिरंतन।
तो भी मेरी प्रणति-भक्ति के भाजन महादेव ही बनते,
नये चंद्रमा को जो शिर पर बड़े प्रेम से धारण करते।

जगत् के अधिराज महादेव अथवा जगत् के अन्तरात्मा जनार्दन विष्णु—इन दोनों में मुझे कोई भेद नहीं जान पड़ता, तो भी मेरी भक्ति नवीन चंद्रमा को शीर्ष पर धारण करते महादेव में ही है।

रे कंदर्प करं कदर्थयसि किं कोदण्डटङ्कारवैः
रे रे कोकिल कोमलैः कलरवैः किं त्वं वृथा जल्पसि ।
मुग्धे स्निग्धविदग्धक्षेपमधुरैर्लोलैः कटाक्षैरलं
चेतश्चुम्बितचन्द्रचूडचरणध्यानामृतं वर्त्तते ।। १०० ।।

अरे काम, टंकार धनुष क्यों कोलाहल कर हाथ दुखाता ?
कोकिल, क्यों कोमल, कलरव करअरे, व्यर्थ बकवास मचाता ?
मुग्धे सुंदरि, स्नेहपूर्ण अब चल-कटाक्ष-मधुक्षेप निरर्थक,
मेरा मन तो चंद्रचूड शिव-चरण ध्यान का अमृत रहा छक ।

अरे कामदेव, तू क्यों धनुष को टंकार कर कोलाहल करके अपने हाथ को कष्ट दे रहा है ? अरे कोकिले, कोमल कलरवों द्वारा तू क्यों व्यर्थ बकवास कर रहा है ? अरे मुग्धे सुंदरी, अब स्नेह से परिपूर्ण, चंचल कटाक्षों का मधुरता से विक्षेप बंद कर दे ( व्यर्थ है ) । इस समय मेरा चित्त चूडा में चंद्र-धारण करने वाले शिव के चरणों के ध्यान रूपी अमृत पीने में व्यस्त है ।

कौपीनं शतखण्डजर्ज्जरतरं कन्था पुनस्तादृशी
निश्चिन्तं सुखसाध्यभैक्ष्यमशनं शय्या श्मशाने वने ।
मित्रामित्रसमानतातिविमला चिन्तातिशून्यालये
ध्वस्ताशेषमदप्रमादमुदितो योगी सुखं तिष्ठति ।। १०१ ।।

वैसी ही कथरी है, जैसा खंड-खंड, जर्जर कोपीन,
निश्चित भोजन, सहज प्राप्त जो हो जाता भिक्षान्न नवीन ।
सोना वन में जा मसान में, मित्र-शत्रु में भाव समान,
अति निर्मल विचार है जिनके तजा सकल मद या अभिमान,
दूर हुआ आलस्य इस तरह, इस कारण होकर स्वच्छंद
सुखपूर्वक योगी रहता है निर्जन वन में जा सानंद ।

सौ टुकड़ा हुआ अत्यंत जर्जर कपीन है, वैसी ही कथरी है, सरलता से प्राप्त हो जाने वाला भिक्षान्न निश्चित भोजन है, श्मशान में, वन में सोना है और मित्र और शत्रु में समान भाव रखने वाली अत्यंत निर्मल विचरण

शक्ति हैं,—इस प्रकार समस्त मद-अभिमान और आलस्य के ध्वस्त हो जाने से प्रसन्न योगी सुखपूर्वक निर्जन स्थल में रहता है।

**भोगा भंगुरवृत्तयो बहुविधास्तरेव चायं भव-**
**स्तत्कस्येव कृते परिभ्रमत रे लोकाः कृतं चेष्टितैः।**
**आशापाशशतोपशान्तिविशदं चेतः समाधीयतां**
**कामोच्छित्तिवशे स्वधाम्नि यदि श्रद्धेयमस्मद्वचः ॥१०२॥**

है अनेकविध भोग विनश्वर, उनसे ही परिपूर्ण जगत्,
तो हे लोगों, लगा रहे हो तुम ये चक्कर किसके हित ?
और किस लिए ये चेष्टाएँ, ये प्रयत्न, सपूर्ण प्रयास ?
अगर हमारे वचनों पर है श्रद्धा, करो काम का नाश।
एतदर्थ आशा के शतशत जालों की करके उपशांत,
आत्म-धाम में लीन करो तुम अपना निर्मल चित्त नितांत।
और तुम्हारे मनमंदिर में ब्रह्म ज्योतिमय जो है व्याप्त,
अंतः साधन करो उसीका परम ज्ञान करने को प्राप्त।

अनेक विध भोग नश्वर हैं और उनसे ही परिपूर्ण यह संसार है, तो हे लोगो, किसके लिए यह चक्कर लगा रहे हो और किस लिए ये अनेक चेष्टाएँ कर रहे हो ? यदि हमारे वचनों में श्रद्धा है तो काम का नाश करने के लिए आशा के सैकड़ों जालों के उप-शमन से निर्मल हुए चित्त को स्व-धाम में लगाओ—हृदय मंदिर में व्याप्त ब्रह्म को जानने के लिए अन्तः साधन करो।

**धन्यानां गिरिकन्दरे निवसतां ज्योतिः परं ध्यायता-**
**मानन्दाश्रुजलं पिबन्ति शकुना निःशंकमङ्केशयाः।**
**अस्माकं तु मनोरथोपरचितप्रासादवापीतट-**
**क्रीडाकाननकेलिकौतुकजुषामायुः परिक्षीयते ॥ १०३ ॥**

रम्य कंदराओं में गिरि की करते हुए निरंतर वास,

ध्यान किया करते उस प्रभुका, जो परमेश्वर परमप्रकाश,

बहता जो आनंद-अश्रुजल उसको खग निःशंक अमंद
पीते लेट गोद में जिनकी, धन्य धन्य वे नर स्वच्छंद।
हम्‌लोगों की आयु बीतती इच्छामंदिर-वापी-तट पर
खेल बाग में खेल-खेलते, कौतुक करते व्यर्थ निरंतर।

पर्वत की कंदरा में वास करके परम प्रकाश परमेश्वर का ध्यान करते हुए जिन व्यक्तियों के बहते आनंद के आँसुओं के जल को गोद में लेटे हुए पक्षी निःशंक होकर पीते हैं, वे धन्य हैं, हम लोगों की आयु तो कामनाओं के महल की बावड़ी के किनारे क्रीडा-उपवन ( खेल बाग ) में खेलते-कौतुक करते ही समाप्त हो जाती है।

**आघ्रातं मरणेन जन्म जरया विद्युच्चलं यौवनं**
**संतोषो धनलिप्सया शमसुखं प्रौढांगनाविभ्रमैः।**
**लोकैर्मत्सरिभिर्गुणा वनभुवो व्यालैर्नृपा दुर्जनै-**
**रस्थैर्येण विभूतिरप्यपहृता ग्रस्तं न किं केन वा ॥ १०४ ॥**

मृत्यु जन्म को सूँघ गयी है, जरा बिज्जु-सी चपल जवानी,
मिटा गयी संतोष-तोष को धन की वह लालसा पुरानी,
हरा शांति-सुख प्रौढनारियों के चंचल विभ्रम-विलास ने,
ईर्ष्यापूर्ण जनो ने सब गुण, भूमि वनों की उरग-वास ने,
दुष्ट जनों ने भूपति, वैभव अस्थिरता ने नष्ट कर दिया,—
नष्ट न क्या किसने करडाला ? सब कुछ सबने भ्रष्ट कर दिया।

जन्म को मृत्यु ने सूँघ लिया ( नष्ट कर दिया ), बिजली के समान चंचल जवानी को बुढ़ापे ने, धन की लालसा ने संतोष को, प्रौढा ( रति कुशला ) नारियों के विभ्रम-विलासों ने शांति-सुख को, ईर्ष्यालु लोगों ने गुणों को, वनभूमियों को सर्पों ने, राजाओं को दुष्ट व्यक्तियों ने और अस्थिरता ने वैभव को भी नष्ट कर दिया,—किसने क्या नहीं नष्ट कर दिया ?

**आधिव्याधिशतैर्जनस्य विविधैरारोग्यमुन्मूल्यते**
**लक्ष्मीर्यत्र पतन्ति तत्र विवृतद्वारा इव व्यापदः।**

**जातं जातमवश्यमाशु विवशं मृत्युः करोत्यात्मसा-**
**त्तत्किं नाम निरंकुशेन विधिना यन्निर्मितं सुस्थितम् ।। १०५ ।।**

जन का स्वास्थ्योन्मूलन करने, शत-शत रोग घिर घिर कर,
जहाँ वास होता लक्ष्मी का, आ जाती विपदा फिर-फिर कर,
जो जो जन्मे, उन्हें विवशकर मृत्यु शीघ्र वश में कर लेती,—
कौन पदार्थ, निरंकुश विधिने, जिसे बनाया है दृढ़, सुस्थिर ?

मनुष्य के स्वास्थ्य का सैंकड़ों रोग-शोक उन्मूलन कर देते हैं, जहाँ लक्ष्मी होती है, वहाँ जैसे-प्रवेशार्थद्वार खोल दिया गया है—इस प्रकार विपत्तियाँ आ पड़ती हैं, जो-जो जनमे हैं, उन्हें अवश्य ही मृत्यु विवश करके शीघ्रता पूर्वक अपने वश में कर लेती है,—तो कौन सी ऐसी वस्तु है, जिसे निरंकुश विधाता ने सूस्थिर बनाया है ?

**कृच्छ्रेणामेध्यमध्ये नियमिततनुभिः स्थीयते गर्भमध्ये,**
**कान्ताविश्लेषदुःखव्यतिकरविषमे यौवने विप्रयोगः ।**
**नारीणामप्यवज्ञा विलसति नियतं वृद्धभावोऽप्यसाधुः,**
**संसारे रे मनुष्या वदत यदि सुखं स्वल्पमप्यस्ति किंचित् ।।१०६।।**

गंदी मलिन वस्तुओं में घिर किये संकुचित देह-प्रसार,
गर्भमध्य रहना पड़ता है बड़े कष्ट से किसी प्रकार ।
कांता के वियोग का दुख भी संभावित रहता ही है,
विषम जवानी में इस कारण विरह दुःख देता ही है,
और बुढ़ापे में सुंदरियों से होना निश्चित अपमान,
भला नहीं इस लिए बुढ़ापा, इसमें भी है कष्ट महान् ।
तो हे मनुजों, सोच बताओ कहीं भला है सुख का सार ?
थोड़ा सा भी सुख मिलता है जगमें ? दुखदायक संसार ।

बड़ी कठिनता से शरीर को संकुचित किये अपवित्र वस्तुओं के बीच किसी प्रकार गर्भ में रहा जाता है, कांता के वियोग-दुःख की संभावनाओं से विषम यौवन में वियोग दु,ख देता ही है, क्योंकि नारियों द्वारा अवमान होना

निश्चित ही है, सो बुढ़ापा भी अच्छा नहीं है,—हे मनुष्यो, बोलो संसार में कहीं थोड़ा-सा भी सुख है ?

**आयुर्वर्षशतं नृणां परिमितं रात्रौ तदर्धं गतं**
**तस्यार्द्धस्य परस्य चार्द्धमपरं बालत्वबृद्धत्वयोः ।**
**शेषं व्याधिवियोगदुःखसहितं सेवादिभिर्नीयते**
**जीवे वारितरंगचञ्चलतरे सौख्यं कुतः प्राणिनाम् ॥१०७॥**

मिली एकसौ वर्ष आयु है मानव को थोड़ी, परिमित,
आधी गत हो जाती जिसमें रातों को निद्रामें नित ।
शेष पचास वर्ष का आधा बीत बालपन में जाता,
शेष अर्द्ध के अर्द्ध भाग को बूढ़ापन है खा जाता ।
रोग-वियोग, संदुख सेवा में आयु जाती है वीत,
लहरों से भी चंचल जीवन, मिले कहाँ से सुख हे मीत !

मनुष्यों की सौ वर्ष की परिमित आयु है, उसमें से आधीं रात में (सोने में) चली जाती है, शेष आधे पचास का आधा भाग बालपन (अज्ञान) में और शेष का आधा वृद्धावस्था में व्यतीत हो जाता है, शेष जो है, वह रोग, वियोग, दुःखादि के सहित सेवा-चाकरी में व्यतीत कर दिया जाता है। जीवधारियों को जल की लहर से भी चंचल जींवन में सुख कहाँ से मिले !

**ब्रह्मज्ञानविवेकिनोऽमलधियः कुर्वन्त्यहो दुष्करं**
**यन्मुंचंत्युपभोगकांचनधनान्येकांततो निःस्पृहाः ।**
**न प्राप्तानि पुरा न संप्रति न च प्राप्तौ दृढप्रत्ययो**
**वाञ्छामात्रपरिग्रहाण्यपि परं त्यक्तुं न शक्ता वयम् ॥१०८॥**

ब्रह्मज्ञान के परम विवेकी, विमलबुद्धि मानव-प्रवर
पूर्णतया-निःस्पृह होकर के कैसा कर लेते दुष्कर,
कंचन, धन-उपभोग्य वस्तुएँ वे तज देते हैं सत्वर ।
हम हैं एक, जिन्हें पहिले भी नहीं मिला था कुछ सुख-भोग,

वर्तमान भी शून्य, भविष्यत् में पाने का नहीं सुयोग,
छोड़ सकें इनकी इच्छा भी कुछ न बन रहा हमसे योग।

ब्रह्मज्ञान के विवेकी निर्मलबुद्धि जन कैसा दुष्करणीय कार्य कर लेते हैं कि पूर्णतया निःस्पृह होकर उपभोग योग्य वस्तुएँ, स्वर्ण और धन का त्याग कर डालते हैं, एक हम हैं कि ये सब न तो हमें पहिले मिले, न अब मिल रहे हैं और न भविष्य में प्राप्त होंगे,—इसका दृढ़ विश्वास ही है, फिर भी इनको प्राप्त करने की इच्छा मात्र का परित्याग भी हम से नहीं हो पाता।

**व्याघ्रीव तिष्ठति जरा परितर्जयन्ती**
**रोगाश्च शत्रव इव प्रहरन्ति देहम्।**
**आयुः परिस्रवति भिन्नघटादिवाम्भो**
**लोकस्तथाप्यहितमाचरतीति चित्रम्॥ १०९॥**

वृद्धावस्था तर्जन-गर्जन करती खड़ी बाघनी के सम,
करते हैं आघात देह पर रोग कि जैसे शत्रु हों परम।
रिसती जाती आयु कि जैसे रिसता टूटे घट से पानी,
दुराचरण फिर भी करते जन, है कैसी विचित्र नादानी!

वृद्धावस्था बाघनी के समान तर्जन-गर्जन करती खड़ी है, रोग शत्रुओं की भाँति देह पर प्रहार कर रहे हैं और जैसे फूटे घड़े से पानी टपकता है, वैसे ही आयु रिसती जा रही है,—लोग फिर भी बुरा आचरण करते रहते हैं,—यह कितना विचित्र है?

**सृजति तावदशेषगुणाकरं पुरुषरत्नमलंकरणं भुवः।**
**तदपि तत्क्षणभंगि करोति चेदहह कष्टमपण्डितता विधेः॥ ११०॥**

विधाता पहिले तो अनजान जगत् के सकल गुणों की खान,
धरा के आभूषण के तुल्य सिरजता है नर-रत्न महान्,
बनादेता पर उसको हाय, कि हो जाता क्षण भर में नष्ट,
विधाता की यह कैसी भूल, मूर्खता कैसी है, हा कष्ट!

विधाता पहिले तो समस्त गुणों की खान, धरती के आभूषण के समान पुरुष-रत्न का सर्जन करता है, परंतु खेद है कि वह उसे भी क्षणभंगुर (क्षण में नष्ट हो जाने वाला) कर देता है। यह उसकी कैसी मूर्खता है?

**गात्रं संकुचितं गतिर्विगलिता भ्रष्टा च दन्तावलिर्द्-**
**ष्टिर्नश्यति वर्धते बधिरता वक्त्रं च लालायते।**
**वाक्यं नाद्रियते च बान्धवजनो भार्या न शुश्रूषते,**
**हा कष्टं पुरुषस्य जीर्णवयसः पुत्रोऽप्यमित्रायते ॥ १११ ॥**

सिकुड़ी देह, कठिन है चलना, टूटे दाँत, दृष्टि बेकार,
बहरापन बढ़गया कि मुखसे हरदम बहती रहती लार,
बात न भाई-बंधु सुन रहे, देते नहीं तनिक भी ध्यान,
छोड़ दिया है पत्नी ने भी सेवा-सुश्रूषा-संमान।
कितने दुखका विषय हाय है, कितना कष्टभरा व्यापार,
वृद्ध पुरुष का करने लगता पुत्र शत्रु-जैसा व्यवहार।

देह सिकुड़ गयी, चलना गल गया ( चलना कठिन हो गया ), दाँत टूट गिरे, दृष्टि का नाश हो गया, बहरापन बढ़ गया, मुँह से लार टपकती है, बंधु-बांधव ( भाई-भतीजे ) बात पर ध्यान नहीं देते और पत्नी भी सेवा नहीं करती। हाय, कितने कष्ट का विषय है कि जीर्णवयस ( बुढ़ा ) पुरुष का पुत्र भी अमित्र ( शत्रु ) के समान व्यवहार करने लगता है।

**क्षणं बालो भूत्वा क्षणमपि युवा कामरसिकः**
**क्षणं वित्तैर्हीनः क्षणमपि च संपूर्णविभवः।**
**जराजीर्णैरंगैर्नट इव वलीमंडिततनु-**
**र्नरः संसारांते विशति यमधानीजवनिकाम् ॥ ११२ ॥**

यह मनुष्य क्षण बालक रह कर, क्षण में युवक काम का रसिया,
क्षण में हो धनहीन कि क्षण में सकल विभव संयुक्त बन लिया,

और अंत में घिरा बुढ़ापा, जीर्ण अंग, झुरियाँ देह पर,

अभिनेता से सदृश मनुज यह भाँति-भाँति के रूप बदल कर
यमपुर पटाक्षेप के पीछे छिप जाता जग-नाटच-अंत पर।

मनुष्य क्षण भर बालक रह कर, क्षण भर काम-रसिक तरुण, क्षण भर धन-हीन, क्षण में समस्त वैभवों से युक्त होकर अंत में वृद्धावस्था में जीर्ण अंगों से झुर्री-भरा देह लिये अभिनेता की भाँति ( भाँति-भाँति के रूप बदल कर ) संसार-नाटक की समाप्ति पर यह नगरी रूपी यवनिका के पीछे चला जाता है।

**अहौ वा हारे वा बलवति रिपौ वा सुहृदि वा**
**मणौ वा लोष्टे वा कुसुमशयनेवा दृषदि वा।**
**तृणे वा स्त्रैणे वा मम समदृशो यान्तु दिवसाः**
**क्वचित्पुण्यारण्ये शिवशिवशिवेति प्रलपतः ।। ११३ ।।**

सर्प हो या हार या फिर सबल रिपु या मित्र प्रियवर,
रत्नमणि, ढेला कि या हो पुष्प-शैया कि प्रस्तर,
घास-तिनका हो कि अथवा रमणियों का रम्य दल हो,
दृष्टि सम हो जाय मेरी, एकसम मुझ को सकल हो।
मैं जाकर वन में बसूँ, सब हों मेरे मीत,
शिव-शिव-शिव जपते हुए दिन हों सकल व्यतीत

सर्प अथवा हार, बलवान् शत्रु अथवा पक्का मित्र, मणि अथवा स्त्री-समूह—इन सब में मेरी समदृष्टि हो जाय और किसी पवित्र वन में शिव-शिव-शिव जपते हुए मेरे दिन व्यतीत हों।

**चूडोत्तंसितचन्द्रचारुकलिकाचञ्चच्छिखाभास्वरो**
**लीलादग्धविलोलकामशलभः श्रेयोदशाग्रे स्फुरन्।**
**अन्तःस्फूर्जदपारमोहतिमिरप्राग्भारमुच्चाटयं-**
**श्चेतःसद्मनि योगिनां विजयते ज्ञानप्रदीपो हरः ।। १ ।।**

चूडा में संलग्न चंद्र की सुंदर कला-शिखा से भास्वर,
लीलयैव चल काम-शलभ का क्षार-क्षार करदेते सत्वर,
श्रेयस्कर, अंतस् में छाये मोह-घन-तिमिर के उच्चाटक,
योगि-चित्त-मंदिर में भासित जय हो ज्ञानदीप शिवनायक!

चूडा में लगे चंद्रमा की सुंदर कला की शिखा से भासमान, लीलयैव काम रूपी चंचल पतंगे को भस्म कर देने वाले, कल्याण-दशा को स्फुरित करने और अंत:करण में छाये अपार मोह रूपी अंधकार के भार का उच्चाटन करने वाले, योगियों के चित्त रूपी गृह में प्रकाशित ज्ञान-दीपक स्वरूप शिव की जय हो।

**कदा वाराणस्याममरतटिनीरोधसि वसन्**
**वसानः कौपीनं शिरसि निदधानोऽञ्जलिपुटम् ।**
**अये गौरीनाथ त्रिपुरहर शम्भो त्रिनयन**
**प्रसीदेत्याक्रोशन्निमिषमिव नेष्यामि दिवसान् ॥ २ ॥**

कब मैं वाराणसी पुरी में करता गंगातट पर वास,
पहिने बस कौपीन मात्र, करबद्धांजलि मस्तक के पास,
गौरीपति, हे त्रिपुरविनाशक, हे त्रिनेत्र शिव, करो प्रसाद,'
ऐसी कर गुहार क्षण-से-दिन बिता सकूँगा रह अविषाद?

वाराणसी में गंगा के तीर पर निवास करता हुआ, कौपीनमात्र पहिने, मस्तक पर दोनों हाथों की अंजलि बाँधे, 'हे पार्वती के पति, त्रिपुर राक्षस के हन्ता, त्रिनेत्रधारी शिव, प्रसन्न होओ'—इस प्रकार गुहार लगाता हुआ मैं कब दिनों को क्षणों की भाँति व्यतीत करने का भाग्य पाऊँगा ?

**तुङ्गं वेश्म सुतास्सतामभिमताः सङ्ख्यातिगाः सम्पदः**
**कल्याणी दयिता वयश्च नवमित्यज्ञानमूढो जनः ।**
**मत्वा विश्वमनश्वरं निविशते संसारकारागृहे**
**सन्दृश्य क्षणभङ्गुरं तदखिलं धन्यस्तु सन्न्यस्यति ॥ ३ ॥**

उच्च विशाल गेह हो, सुत हो सत्पुरुषों द्वारा सुप्रशंसित,
हो अपार संपत्, कल्याणी पत्नी हो, नव वय आनंदित,—
मूढ, मनुज अज्ञानी यह सब समझ, मान कर ध्रुव अविनश्वर
हो जाता प्रविष्ट है इसमें, यह जो है जग का वंदीघर।
किन्तु धन्य तो मनुज वही है और वही है विज्ञ मनुजवर,
जो सन्यासी हो जाता है इसे मान क्षणभंगुर नश्वर।

ऊँचा विशाल घर, सज्जनों द्वारा प्रशंसित पुत्र, असंख्य संपदा कल्याणमयी पत्नी और नयी उम्र ( यौवन )—इस सबको अज्ञानी, मूर्ख मनुष्य अविनश्वर मान कर संसार रूपी वंदीगृह में प्रविष्ट हो जाता है, परंतु धन्य वही है, जो इस सब को क्षणभंगुर समझ कर सन्यासी हो जाता है।

**अभिमतमहामानग्रन्थिप्रभेदपटीयसी**
**गुरुतरगुणग्रामाम्भोजस्फुटोज्ज्वलचन्द्रिका।**
**विपुलविलसल्लज्जावल्लीवितानकुठारिका**
**जठरपिठरी दुष्पूरेयं करोति विडम्बनम् ॥ ४ ॥**

मनचाही संमान-गाँठ को काट नष्ट करदेने बाली,
गुण-कमलों की शोभा-नाशक खिली चाँदनी अति उजियाली,
विलसित लज्जा-लता कुंज के उच्छेदन की कठिन कुठारी,
करवाती अपमान पेट की कूँड़ी कभी न भरने हारी।

मनोवांछित संमान की गाँठ को काटने में प्रवीण ( माननाशिका ), श्रेष्ठ गुण रूपी कमलों को श्रीहीन कर देनेवाली खिली-उजली चाँदनी, पर्याप्त विलसित लज्जा रूपी लता के कुंज को काटने की कुल्हाड़ी यह कठिनता से भरी जानेवाली पेट की कूँड़ी अवमानित ही कराती है।

**ये सन्तोषनिरन्तरप्रमुदितास्तेषां न भिन्ना मुदो**
**ये त्वन्ये धनलुब्धसङ्कुलधियस्तेषां न तृष्णा हता।**
**इत्थं कस्य कृते कृतः स विधिना कीदृक् पदं सम्पदां**

**स्वात्मन्येव समाप्तहेममहिमा मेरुर्न मे रोचते ॥ ५ ॥**

कुछ जन रहते सदा मुदित हैं, क्योंकि उन्हें संतोष प्राप्त है,
उनकी तो वह चिर प्रसन्नता कभी न हो पाती समाप्त है,
और कुछ मनुज सदा लोभ में रखते अपनी बुद्धि लीन हैं,
उनकी तृष्णा—घोर लालसा कभी न होती नष्ट, क्षीण है।
विधि ने फिर किस अर्थ बनाया मेरु संपदा का आकर है?
उसका स्वर्ण व्यर्थ दोनों को—मुझे न रुचता यह गिरिवर है।

जो लोग संतोष होने के कारण निरंतर प्रसन्न रहा करते हैं, उनकी प्रसन्नता तो टूटती ही नहीं, कभी समाप्त नहीं होती अतः सुमेरु उस हर्ष को तोड़ न पाया, और जो दूसरे प्रकार के लोग धन के लोभ में ही अपनी बुद्धि संलग्न रखते हैं, उनकी तृष्णा कभी समाप्त नहीं होती,—सो मेरु भी उनकी तृष्णा समाप्त न कर सका। इस दृष्टि से मेरी समझ में नहीं आता कि विधाता ने यह अनंत संपदाओं का भांडार सुमेरु पर्वत किन के लिए बनाया है (क्योंकि संतोषी जनों को इसकी आवश्यकता नहीं और धन के लोभियों की तृष्णा इसे पाकर भी मिटेगी नहीं)? मेरी धारणा के अनुसार तो मेरु का बड़प्पन बस अपने ही लिये है, (वह न संतुष्ट जनों का कुछ कर सकता है, न लोभियों का), इसलिए तो मुझे मेरुपर्वत अच्छा नहीं लगता।

**भिक्षाहारमदैन्यमप्रतिसुखं भीतिच्छिदं सर्वतो**
**दुर्मात्सर्यमदाभिमानमथनं दुःखौघविध्वंसनम्।**
**सर्वत्रान्वहमप्रयत्नसुलभं साधुप्रियं पावनं**
**शम्भोस्सत्रमवायमक्षयनिधिं शंसन्ति योगीश्वराः॥ ६॥**

भिक्षा से आहार दीनता रहित, अप्रतिम सुख का कारक,
सब प्रकार के भय, ईर्ष्या- मद, गर्व आदि दुर्गुण-संहारक,
दुःखों का विध्वंसक, प्रतिदिन विना यत्न सर्वत्र सुलभ है,
साधुजनों को प्रिय पवित्र है, अति पावन, किसको दुर्लभ है!
सदा सलिल से पूर्ण सर-सदृश शिव का अक्षय कोषागार,
योगीश्वरों, योगिराजों से सदा प्रशंसित भिक्षाहार।

भिक्षा माँग कर भोजन करना, दीनता से रहित, अद्वितीय सुख का दायक, सब प्रकार के भय का विनाशक, ईर्ष्या, मद, अभिमान आदि दुर्गुणों को मिटाने वाला और दुःख समूह का विध्वंसक है। प्रतिदिन विना प्रयत्न के यह सर्वत्र सुलभ है, साधुओं को प्रिय है, पवित्र है। यह सदा जल से पूर्ण सर की भाँति अक्षय महादेव शंभु का कोषागार है। योगीश्वर भिक्षाहार की प्रशंसा करते हैं।

**भोगास्तुङ्गतरङ्गभङ्गतरलाः प्राणाः क्षणध्वंसिनः।**
**स्तोकान्येव दिनानि यौवनसुखस्फूर्त्ति प्रियासु स्थिता।**
**तत्संसारमसारमेव निखिलं बुद्ध्वा बुधा बोधका**
**लोकानुग्रहपेशलेन मनसा यत्नः समाधीयताम् ॥ ७ ॥**

उँचो लहरों जैसी चंचल जग के विषय-भोग-सुख की गति,
क्षणभंगुर हैं प्राण, कुछ दिनों को यौवन-सुख-स्फूर्ति प्रिया-प्रति।
हे जग के उद्‌बोधक बुधजन, सब संसार असार समझ कर,
लोकानुग्रह-लीन चित्त हो, ऐसी चेष्टा करो बराबर।

सांसारिक विषय भोग ऊँची लहरों के समान चंचल हैं, प्राण क्षणभंगुर हैं और प्रियाओं के प्रति यौवन- सुख की स्फूर्ति भी थोड़े दिन ही रहती है सो हे संसार को ज्ञान देने वाले बुधजनो, इस संपूर्ण संसार को असार ही समझ कर मन को लोकानुग्रह में लगाने का प्रयत्न करो।

**अश्नीमहि वयं भिक्षामाशावासो वसीमहि।**
**शयीमहि महीपृष्ठे कुर्वीमहि किमीश्वरैः ॥ ८ ॥**

भिक्षा का आहार, दिगंबर, धरती पर निद्रा का लेना,
हमें काम क्या धनवालों से, धनियों से क्या लेना-देना ?

हम भिक्षा में प्राप्त अन्न खायेंगे, दिशाओं के वस्त्र पहिनेंगे ( नंगे रहेंगे ), धरती पर सोयेंगे, हम धनवानों का क्या करें ?

परिभ्रमसि किं मुधा क्वचन चित्तविश्राम्यतां
स्वयं भवति यद्यथा भवति तत्तथा नान्यथा ।
अतीतमननुस्मरन्नपि च भाव्यसङ्कल्पय-
न्नतर्कितसमानुभवामि भोगानहम् ॥ ९ ॥

इधर-उधर क्यों व्यर्थ डोलता, चित्त, कहीं तो ले विश्राम,
जैसे जो होता है, होगा, और दूसरी भाँति न काम ।
मैं बीते को याद न करता, ना भावी पर सोच-विचार,
अनायास, बिन सोचे मिलते भोग भोगता विविध प्रकार ।

हे चित्त, इधर-उधर क्यों व्यर्थ चक्कर लगाता है, कहीं तो विश्राम ले, जो कार्य जैसे होता है, वैसे ही होगा, दूसरे प्रकार से नहीं होगा । मैं तो बीते का स्मरण न करके और भावी के विषय में सोच-विचार न करके, जो अतर्कित है, जो सहसा बिनाविचारे प्राप्त हो जाते हैं—अनायास, उन्हीं भोगों का अनुभव करता हूँ—उन्हें ही भोगता हूँ ।

चेतश्चिन्तय मा रमां सकृदिमामस्थायिनीमास्थया
भूपालभ्रुकुटीकुटीविहरणव्यापारपण्याङ्गनाम् ।
कन्थाकञ्चुकिनः प्रविश्य भवनद्वाराणि वाराणसी-
रथ्यापङ्क्तिषु पाणिपात्रपतितां भिक्षामपेक्षामहे ॥ १० ॥

रे मन, भूपति-भ्रुकुटिकुटी में जो करती विहरण-व्यापार-
एक बार भी उस वारस्त्री लक्ष्मी का तू कर न विचार ।
हम कथरी का चोला धारे गली-गली, घर-घर के द्वारे
वाराणसी पुरी पावन में फिरते रहते हाथ-पसारे,
वही हाथ का पात्र, उसी में आ गिरती जो अनायास है,
भिक्षा वहीं अपेक्षित हमको, और किसी की नहीं आस है ।

हे चित्त, इस न टिकने वाली, राजाओं की भौंह रूपी कुटी में विहार करने का व्यापार करने वाली वारांगणा लक्ष्मी के प्रति एक बार भी आस्था

पूर्वक विचार न कर। हम तो कथरी का कुर्ता पहिन कर वाराणसी की गलियों में घरों के द्वार-द्वार हाथ रूपी पात्र में आ गिरी भिक्षा की अपेक्षा करते हैं।

**वर्णं सितं शिरसि वीक्ष्य शिरोरुहाणां**
**स्थानं जरापरिभवस्य तदा पुमांसम्।**
**आरोपितास्थिशतकं परिहृत्य यान्ति**
**चाण्डालकूपमिव दूरतरं तरुण्यः॥ ११॥**

श्वेत रंग के केश शीर्ष के हुए देखकर
वृद्धावस्था से अपमानित पुरुष लेखकर
अगणित, शत-शत अस्थिपूर्ण चांडाल-कूप-सम,
बहुत दूर से छोड़ तरुणियाँ देती सत्वर।

सिर पर केशों का रंग सफेद देखकर बुढ़ापे द्वारा किये अपमान के पात्र उस पुरुष को तरुणियाँ सैकड़ों हड्डियों से भरे चाण्डाल के कुए की भाँति बहु दूर से ही छोड़ देती हैं।

**धैर्यं यस्य पिता क्षमा च जननी शान्तिश्चिरं गेहिनी**
**सत्यं मित्रमिदं दया च भगिनीभ्राता मनः संयमः।**
**शय्या भूमितलं दिशोऽपि वसनं ज्ञानामृतं भोजनं**
**ह्येते यस्य कुटुम्बिनो वद सखे कस्माद् भयं योगिनः॥१२॥**

धीरज पिता, क्षमा है जननी, शांति चिर प्रिया गृहिणी है,
सत्य मित्र, भाई मन-संयम, दया स्नेहमय भगिनी है,
भूतल शय्या, वस्त्र दिशाएँ, ज्ञान-स्वरूप अमृत भोजन,
उस योगीं को किसका डर है, जिसके ये संबंधी जन?

जिसका पिता धैर्य, माता क्षमा और शांति चिरप्रिया गृहिणी है, जिसका मित्र सत्य, बहिन दया और भाई मन पर संयम है, पृथ्वीतल जिसकी शय्या, दिशाएँ वस्त्र और ज्ञान रूपी अमृत भोजन है, हे मित्र, बताओ—जिसके ये कुटुम्बी है, उस योगी को किससे डर है?

वैराग्यशतक समाप्त।



———

# नवीन प्रकाशित महत्त्वपूर्ण ग्रंथ

विवाहपद्धतिः । 'चन्द्रिका' हिन्दी व्याख्या सहित ६-
सत्यनारायणव्रतकथा । 'हरिप्रिया' हिन्दी टीका सहित ४-
दत्तात्रेयतंत्रम् । 'शिवदत्ती' हिन्दी टीका सहित ६-
उड्डीशतंत्रम् । शिवदत्ती' हिन्दी टीका सहित ६-
काशीरहस्यम् । 'शिवदत्ती' हिन्दी टीका सहित १५-
दुर्गापूजा-श्यामापूजापद्धतिः । (मैथिल साम्प्रदायिक शारदीय) ५-
शिवसंहितोक्त-रामार्चापद्धतिः । सं०—पं० गुलाब झा २-
पुरुषोत्तममासमाहात्म्यम् । 'शिवदत्ती' हिन्दी टीका सहित २५-०
नारायणबलिप्रयोगः । 'विष्णुप्रिया' हिन्दी व्याख्या सहित २-५
एकादशीमाहात्म्यम् । 'हरिप्रिया' हिन्दी टीका सहित १५-०
भर्तृहरि-शतकत्रयम् । (नीति, शृंगार, वैराग्य) हिन्दी गद्य-पद्यानुवाद सहित १५-५
गोविन्ददामोदरस्तोत्रम् । हिन्दी व्याख्या सहित १-५
कनकधारा-लक्ष्मीस्तवराजस्तोत्रम् । धनदालक्ष्मी सिद्धिलक्ष्मीस्तोत्र श्रीसूक्तादि सहित । हिन्दी टीका २-०
संक्षिप्तशिव-हनुमत्प्रतिष्ठापद्धतिः । पं० देवीप्रसाद मिश्र ३-०
दुर्गासप्तशती । (सचित्र) सर्वमंगला हिन्दी व्याख्या पूजाविधि सहित १५-०
श्राद्धप्रयोगदीपिका । श्री जनार्दनशर्मा जोशी ७-०
महालक्ष्मीपूजापद्धति । सर्वदेवपूजाविधान, पूजामीमांसा, सम्पुटित श्रीसूक्तादिविभूषित । हिन्दी टीका सहित ५-०
हितोपदेशः । 'किरणावली' संस्कृत-हिन्दी टीका सहित ३५-०
गंगालहरी । सदाशिवभट्टकृत 'पीयूषलहरी' संस्कृत टीका ३-०
सामवेदीय-त्रिकालसन्ध्यातर्पणप्रयोगः । सुबोधिनीपद्धतेः संगृहीतः १-५
दकारादिदुर्गासहस्रनामस्तोत्रम् । सम्पा.—मधुसूदनप्रसाद मिश्र १-५
कार्तिक-व्रतोद्यापनपद्धतिः । 'आशुबोधिनी' नामक टिप्पणी सहित २-०
कार्तिकमाहात्म्यम् । 'शंकरी' हिन्दी व्याख्या सहित १५-०



प्राप्तिस्थानम्—चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस, पो.बा. १००८, वाराणसी